को धारण करने वाली शक्ति है,इसी कारण उसे सनातनी विद्या,प्राणों की अधिष्ठात्री आदि भी कहा गया है। 'राधा' के अनेकानेक नामों एवं विशेषणों को इसी परिप्रेक्ष्य में देखना चाहिए,तभी उसका सही अर्थ प्राप्त किया जा सकेगा।]

**एषा वै हरेः सर्वेश्वरी सर्वविद्या सनातनी कृष्णप्राणाधिदेवी चेति, विविक्ते वेदाः स्तुवन्ति, यस्या गतिं, वक्तुं न चोत्सहे सर्वं यस्य प्रसीदति तस्य करतलावकलितम्परमधामेति। एतामवज्ञाय यः कृष्णमाराधयितुमिच्छति, स मूढतमो मूढतमश्चेति॥ २॥**

श्रीराधिका जी सर्वेश्वर भगवान् श्रीकृष्ण की सर्वेश्वरी शक्ति एवं उनकी समस्त विद्याओं में सनातनी विद्या एवं प्राणों की अधिष्ठात्री देवी हैं। एकान्तभाव से चारों वेद उनकी प्रार्थना करते रहते हैं। इनकी गति को ब्रह्मज्ञानी ऋषि भी नहीं जान सकते। हे पुत्रो! मैं सम्पूर्ण आयुपर्यन्त यदि इनकी महिमा का गान करता रहूँ, तो भी उसका पार नहीं मिल सकता। श्रीराधाजी की कृपा जिस पर होती है, उसे सहज ही परमधाम प्राप्त हो जाता है। श्रीराधाजी को जाने बिना जो भगवान् श्रीकृष्ण की उपासना करता है, वह महामूढ़ों में भी मूढ़ है॥ २॥

**अथ हैतानि नामानि गायन्ति श्रुतयः। राधा रासेश्वरी रम्या कृष्णमन्त्राधिदेवता। सर्वाद्या सर्ववन्द्या च वृन्दावनविहारिणी। वृन्दाराध्या रमाऽशेषगोपीमण्डलपूजिता। सत्या सत्यपरा सत्यभामा श्रीकृष्णवल्लभा। वृषभानुसुता गोपी मूलप्रकृतीश्वरी। गान्धर्वा राधिका रम्या रुक्मिणी परमेश्वरी। परात्परतरा पूर्णा पूर्णचन्द्रनिभानना। भुक्तिमुक्तिप्रदा नित्यं भवव्याधिविनाशिनी इत्येतानि नामानि यः पठेत् स जीवन्मुक्तो भवति। इत्याह हिरण्यगर्भो भगवानिति॥३॥**

श्रीराधाजी के इन नामों का गुणगान श्रुतियाँ करती रहती हैं—१.राधा २.रासेश्वरी ३.रम्या ४. कृष्णमंत्राधिदेवता ५.सर्वाद्या ६.सर्ववन्द्या ७.वृन्दावनविहारिणी ८. वृन्दाराध्या ९.रमा १०.अशेषगोपीमण्डलपूजिता ११.सत्या १२.सत्यपरा १३.सत्यभामा १४.श्रीकृष्णवल्लभा १५.वृषभानुसुता १६.गोपी १७.मूलप्रकृति१८. ईश्वरी १९.गान्धर्वा २०.राधिका २१.रम्या २२.रुक्मिणी २३.परमेश्वरी २४.परात्परतरा २५.पूर्णा २६.पूर्णचन्द्रनिभानना २७. भुक्तिमुक्तिप्रदा २८.भवव्याधिविनाशिनी। ब्रह्माजी कहते हैं कि जो इन नामों का पाठ करता है,वह जीवन्मुक्त हो जाता है॥ ३॥

**सन्धिनी तु धामभूषणशय्यासनादि मित्रभृत्यातिरूपेण परिणत मृत्युलोकावतरणकाले मातृपितृरूपेण चाऽऽसीदित्यनेकावतारकारणज्ञानशक्तिस्तु क्षेत्रज्ञशक्तिरिति इच्छाभूता मायासत्त्वरजस्तमोमयी बहिरङ्गा जगत्कारणभूता सैवाविद्यारूपेण जीवबन्धनभूता क्रियाशक्तिस्तु लीलाशक्तिरिति। य इमामुपनिषदमधीते सोऽव्रती व्रती भवति, स वायुपूतो भवति, स सर्वपूतो भवति, राधाकृष्णप्रियो भवति स यावच्चक्षुःपातं पंक्तिं पुनाति॥ ४॥**

भगवान् के मृत्युलोक में अवतार लेने के समय सन्धिनीशक्ति धाम,भूषण,शय्या,आसनादि,मित्र-भृत्यादि तथा उनके माता-पिता के रूप में परिणत हो जाती है। यह शक्ति ही भगवान् के अवतारों का कारण कही जाती है। ज्ञानशक्ति ही क्षेत्रज्ञ शक्ति है तथा मायाशक्ति,इच्छाशक्ति में अन्तर्निहित है। यह शक्ति जगत् की कारणभूता सत,रज,तम के रूप में बहिरंग होने के कारण जड़ कही जाती है। अविद्या के रूप में जीव को बन्धन में डालने के कारण माया कही गई है। इसलिए भगवान् की इस क्रियाशक्ति को ही लीलाशक्ति कहते हैं। जो इस उपनिषद् का पाठ करते हैं, वे अव्रती व्रती हो जाते हैं,वायु के समान पवित्र हो जाते हैं एवं सर्वत्र पवित्रता का संचार करने में समर्थ हो जाते हैं। श्रीकृष्ण और श्रीराधा के परम प्रिय हो जाते हैं। वे जहाँ भी जाते एवं दृष्टिपात करते हैं,वह क्षेत्र पवित्र हो जाता है॥ ४॥

**॥ इति राधोपनिषत्समाप्ता॥**



# ॥ रामपूर्वतापिन्युपनिषद् ॥

यह उपनिषद् अथर्ववेदीय परम्परा से सम्बद्ध है। भगवान् 'राम' का तात्त्विक स्वरूप व्यक्त करने वाली है। इस उपनिषद् में पाँच प्रखण्ड हैं, उन्हें भी उपनिषद् संज्ञा प्रदान की गई है।

प्रथम उपनिषद् में सर्वप्रथम 'राम' शब्द का अर्थ प्रकट किया गया है। तदुपरान्त उपासक के लिए निर्विशेष रूप की कल्पना की गई है, पुनः मन्त्रजप और यन्त्रपूजन से 'राम' की प्रसन्नता का उल्लेख है। द्वितीय उपनिषद् में 'राम' बीज की सर्वात्मकता-सर्वव्यापकता का प्रतिपादन है। तृतीय उपनिषद् में सीता और राम के मन्त्र-यन्त्र की पूज्यता का कथन है। चतुर्थ उपनिषद् में क्रमशः षडक्षर राममन्त्र का अर्थ, देवताओं द्वारा राम की स्तुति, रामचन्द्र के सिंहासनासीन वैभव, 'राम' यन्त्र लिखने का प्रकार, माला मन्त्र का उद्धार (मन्त्र का क्रमबद्ध क्रम) तथा यन्त्र की स्तुति का विवेचन है। अन्तिम पंचमोपनिषद् में भूतशुद्धि सहित पीठ (यन्त्रपीठ) की पूजा-अर्चना तथा भगवान् के ध्यानपूर्वक आवरण की पूजा का विधान उल्लिखित है। उपनिषद् का समापन भगवान् की प्रसन्नता से मोक्ष-प्राप्ति के अकाट्य सिद्धान्त के साथ किया गया है।

## ॥ शान्तिपाठः ॥

**ॐ भद्रं कर्णेभिः ............... इति शान्तिः ॥** (द्रष्टव्य-कृष्णोपनिषद्)

## ॥ प्रथमोपनिषद् ॥

**चिन्मयेऽस्मिन्महाविष्णौ जाते दशरथे हरौ। रघोः कुलेऽखिलं राति राजते यो महीस्थितः ॥१॥**
**स राम इति लोकेषु विद्वद्भिः प्रकटीकृतः। राक्षसा येन मरणं यान्ति स्वोद्रेकतोऽथवा ॥ २ ॥**
**रामनाम भुवि ख्यातमभिरामेण वा पुनः। राक्षसान्मर्त्यरूपेण राहुर्मनसिजं यथा ॥ ३ ॥**
**प्रभाहीनांस्तथा कृत्वा राज्यार्हाणां महीभृताम्। धर्ममार्गं चरित्रेण ज्ञानमार्गं च नामतः ॥ ४ ॥**
**तथा ध्यानेन वैराग्यमैश्वर्यं स्वस्य पूजनात्। तथा रात्यस्य रामाख्या भुवि स्यादथ तत्त्वतः ॥ ५ ॥**
**रमन्ते योगिनोऽनन्ते नित्यानन्दे चिदात्मनि। इति रामपदेनासौ परं ब्रह्माभिधीयते ॥ ६ ॥**

(अपनी प्रतिज्ञा के पालन हेतु) महाराज दशरथ के यहाँ सच्चिदानन्द महाविष्णु श्री हरि ने धरती पर अति प्रसिद्ध रघुवंश में जन्म लिया, विद्वानों द्वारा उनका नाम 'राम' रखा गया। जिनके द्वारा राक्षस अपने पाप कृत्यों से मरण को प्राप्त करते हैं, वे राम हैं। अथवा अपनी ही उन्नति से इस भूमण्डल पर वे राम नाम से प्रसिद्ध हुए तथा कुछ ने अभिराम (सबके मन को रञ्जन-आनन्द-देने वाले) होने से उन्हें राम स्वीकार किया। राहु के द्वारा चन्द्रमा को कान्तिहीन कर देने के समान ही राक्षसों को मानवरूप द्वारा कान्तिहीन करने से वे 'राम' हैं। कुछ के मतानुसार शासन प्राप्ति के पात्र राजाओं को अपने आदर्श चरित्र का प्रस्तुतीकरण करके वे धर्ममय पथ दर्शाते हैं, नाम का उच्चारण करने वालों को ज्ञानपथ की प्राप्ति कराते हैं। ध्यान से वैराग्य प्राप्ति तथा अपनी मूर्ति के पूजन से वैभव-सम्पदा प्रदान करते हैं, इसी से इस भूमण्डल पर 'राम' नाम से इनकी ख्याति रही होगी। वस्तुतः यथार्थ यही है कि जिस अनन्त, नित्यानन्दरूप, चिद्रूप परमात्मा में योगीजन रमण करते हैं, वे परब्रह्म परमेश्वर ही 'राम' पद से जाने जाते हैं ॥ १-६ ॥

**चिन्मयस्याद्वितीयस्य निष्कलस्याशरीरिणः। उपासकानां कार्यार्थं ब्रह्मणो रूपकल्पना ॥ ७ ॥**

यद्यपि चिद्रूप परमात्मा अद्वितीय, निष्कल और (पञ्चभौतिक) देह रहित हैं, लेकिन भक्तजनों की अभीष्ट सिद्धि हेतु निराकार ब्रह्म साकार रूप धारण करते हैं ॥ ७ ॥

**रूपस्थानां देवतानां पुंस्त्र्यङ्गास्त्रादिकल्पना। द्विचत्वारिषडष्टानां दश द्वादश षोडश॥ ८॥**
**अष्टादशामी कथिता हस्ताः शङ्खादिभिर्युताः। सहस्त्रान्तास्तथा तासां वर्णवाहनकल्पना॥ ९॥**
**शक्तिसेनाकल्पना च ब्रह्मण्येवं हि पञ्चधा। कल्पितस्य शरीरस्य तस्य सेनादिकल्पना॥ १०॥**

परमेश्वर स्वरूप में विद्यमान देवों की ही पुरुष, स्त्री, अङ्ग, अस्त्र आदि के रूप में कल्पना की गई है। परमेश्वर के विभिन्न साकार स्वरूपों में दो, चार, छः, आठ, दस, बारह, सोलह और अठारह हाथ तक कहे गये हैं। ये हाथ शङ्खादि से युक्त रहते हैं। विराट्रूप धारण करने पर तो उनके सहस्त्रों हाथ हो जाते हैं। उन सभी विग्रहों के पृथक्-पृथक् वर्ण, वाहन आदि की कल्पना तथा अनेक तरह की शक्तियों और सेनाओं की भी कल्पना की जाती है। परब्रह्म में (विष्णु, शिव, दुर्गा, सूर्य और गणेश आदि के रूप में) पाँच प्रकार के शरीर तथा उन सबके निमित्त अलग-अलग सेना आदि की कल्पना है॥ ८-१०॥

**ब्रह्मादीनां वाचकोऽयं मन्त्रोऽन्वर्थादिसंज्ञकः। जप्तव्यो मन्त्रिणा नैवं विना देवः प्रसीदति॥११॥**
**क्रियाकर्मेज्याकर्तॄणामर्थं मन्त्रो वदत्यथ। मननात्त्राणनान्मन्त्रः सर्ववाच्यस्य वाचकः॥ १२॥**

ब्रह्मा से लेकर सम्पूर्ण जड़-चेतन तक का वाचक यह 'राम मन्त्र' अपने अर्थानुसार ही है। इसलिए इस मन्त्र में दीक्षित होकर इसका जप किये जाने पर भगवान् प्रसन्न होते हैं। अभीष्ट प्रयोजन की सिद्धि हेतु जो साधक मन्त्र का अनुष्ठान करते हैं,उनके प्रयोजन को मन्त्र बता देता है (प्रयोजन पूर्ति की सुनिश्चितता प्रकट करता है)। मनन और रक्षण करने से उसे मन्त्र कहते हैं,यह मन्त्र ही समस्त वाच्यों का वाचक है॥ ११-१२॥

**सोऽभयस्यास्य देवस्य विग्रहो यन्त्रकल्पना। विना यन्त्रेण चेत्पूजा देवता न प्रसीदति॥ १३॥**

वह (मन्त्र) अभयस्वरूप (निर्भयता प्रदान करने वाले) इस देव (रामरूप परब्रह्म) के विग्रह (स्वरूप) का 'यन्त्र' है। बिना यंत्र के यदि देवों की अर्चना की जाती है, तो देवता उससे प्रसन्न नहीं होते॥ १३॥

## ॥ द्वितीयोपनिषद्॥

**स्वर्भूर्ज्योतिर्मयोऽनन्तरूपी स्वेनैव भासते। जीवत्वेन समो यस्य सृष्टिस्थितिलयस्य च॥१॥**
**कारणत्वेन चिच्छक्त्या रजःसत्त्वतमोगुणैः। यथैव वटबीजस्थः प्राकृतश्च महान्द्रुमः॥ २॥**
**तथैव रामबीजस्थं जगदेतच्चराचरम्। रेफारूढा मूर्तयः स्युः शक्तयस्तिस्त्र एव चेति॥ ३॥**

परब्रह्म स्वतः प्रादुर्भूत होते हैं, अतः 'स्वभू' कहे जाते हैं। अपने प्रकाश से ज्योतित रहने से वे ज्योतिर्मय हैं। वे साकार रूप होते हुए भी अनन्त हैं। वे अपनी ही शक्ति से प्रकाशमान हैं। अपनी चैतन्यशक्ति से वे ही सब प्राणियों में जीवरूप में स्थित हैं तथा सत, रज और तमोगुण द्वारा सम्पूर्ण संसार की उत्पत्ति, स्थिति और लय के निमित्त बनते हैं। जिस प्रकार वटवृक्ष के छोटे से बीज में प्राकृत महान् वटवृक्ष विद्यमान रहता है उसी प्रकार रामरूप बीज में यह चराचर जगत् स्थित है। ब्रह्मा, विष्णु और महेशरूप ये तीन मूर्तियाँ 'राम' के रकार पर अवस्थित हैं तथा सृष्टि, पालन और संहार की तीन प्रकार की शक्तियाँ (अथवा बिन्दु, नाद और बीज से उत्पन्न होने वाली रौद्री, ज्येष्ठा और वामा ये तीन प्रकार की शक्तियाँ) भी उसी में स्थित हैं॥ १-३॥

## ॥ तृतीयोपनिषद्॥

**सीतारामौ तन्मयावत्र पूज्यौ जातान्याभ्यां भुवनानि द्विसप्त। स्थितानि च प्रहितान्येव तेषु ततो रामो मानवो माययाऽधात्॥ १॥ जगत्प्राणायात्मनेऽस्मै नमः स्यान्नमस्त्वैक्यं प्रवदेत्प्राग्गुणेनेति॥ २॥**

इस बीज मन्त्र (राम) में पूजनीय सीतारूप प्रकृति और रामरूप पुरुष विद्यमान हैं। इन्हीं से चौदह भुवनों का प्रादुर्भाव हुआ। ये भुवन इन दोनों पर ही अवलम्बित हैं तथा इन्हीं में ये विलीन भी होते हैं। भगवान् श्री राम ने (ही) मायाशक्ति से मानव देहरूप में स्वयं को अवतरित किया। विश्व के प्राणस्वरूप और विश्वात्मा रूप इन श्रीराम को नमस्कार है। नमस्कार के बाद गुणों से भी प्रादुर्भूत परब्रह्मरूप नमन योग्य श्रीराम के प्रति अपने एकीकरण के भाव को कहे (अर्थात् 'मैं ही श्रीराम ब्रह्म हूँ' ऐसा दृढ़निश्चय से आवाहन करे)॥ १-२॥

## ॥ चतुर्थोपनिषद्॥

**जीववाची नमो नाम चात्मा रामेति गीयते। तदात्मिका या चतुर्थी तथा चायेति गीयते॥ १॥**
**मन्त्रोऽयं वाचको रामो वाच्यः स्याद्योग एतयोः। फलदश्चैव सर्वेषां साधकानां न संशयः॥२॥**
**यथा नामी वाचकेन नाम्नो योऽभिमुखो भवेत्। तथा बीजात्मको मन्त्रो मन्त्रिणोऽभिमुखोभवेत्॥**

'नमः' यह पद जीव का वाचक और 'राम' यह पद आत्मा को प्रतिपादित करता है। राम के साथ जुड़ी हुई 'आय' (रामाय) रूपी चतुर्थी विभक्ति द्वारा जीव और चेतना के एकात्मभाव का वर्णन किया गया है। 'रामाय नमः' यह मन्त्र वाचक और 'राम' इसके वाच्य हैं, इन दोनों का सम्मिलन (अर्थात् मन्त्रजप के साथ भगवत्स्वरूप का ध्यान) सभी साधकों को अभीष्ट फल देने वाला है, इसमें संदेह की गुंजायश नहीं। जैसे जिसका नाम उच्चारित किया जाए, तो वह अपने नाम की पुकार सुनकर सम्मुख प्रस्तुत होता है, वैसे ही बीजात्मक मन्त्र द्वारा आवाहित किये जाने पर आराध्य राम मन्त्रजापक के सम्मुख आ जाते हैं॥ १-३॥

**बीजशक्तिं न्यसेद्दक्षवामयोः स्तनयोरपि। कीलो मध्ये विना भाव्यः स्ववाञ्छाविनियोगवान्॥४॥**

बीज और शक्ति (रां बीज और मां शक्ति) इनका दायें और बाएँ स्तन पर तथा कीलक (यं) का हृदय में न्यास करे। इसी के साथ साधक अपनी मनोवाञ्छित सिद्धि हेतु विनियोग करे॥ ४॥

**सर्वेषामेव मन्त्राणामेष साधारणः क्रमः। अत्र रामोऽनन्तरूपस्तेजसा वह्निना समः॥ ५॥**

सभी मंत्रों की साधारणतया यही प्रक्रिया है। ध्यान-चिन्तन में भाव यही रहे कि भगवान् श्रीराम अनन्त रूप हैं और वे तेजस्विता में अग्नि के सदृश हैं॥ ५॥

**स त्वनुष्णगुविश्वश्चेदग्नीषोमात्मकं जगत्। उत्पन्नः सीतया भाति चन्द्रश्चन्द्रिकया यथा॥ ६॥**

श्रीराम जब सौम्यप्रभा वाली सीता जी से संयुक्त होते हैं, तो अग्निषोमात्मक (पुरुष और स्त्री रूप) विश्व होता है। चन्द्रमा और चाँदनी के समान ही श्रीराम, सीता के साथ सुशोभित होते हैं॥ ६॥

**प्रकृत्या सहितः श्यामः पीतवासा जटाधरः। द्विभुजः कुण्डली रत्नमाली धीरो धनुर्धरः॥ ७॥**
**प्रसन्नवदनो जेता धृष्ट्यष्टकविभूषितः। प्रकृत्या परमेश्वर्या जगद्योन्याङ्किताङ्कभृत्॥ ८॥**

जिसका वर्ण श्याम, देह पर पीताम्बर धारण किये हुए, सिर जटाओं से सुशोभित, दो भुजाओं वाले, कानों में कुण्डल तथा कण्ठ रत्नों की मालाओं से विभूषित है, ऐसे भगवान् श्रीराम अपनी आह्लादप्रदा शक्ति सीता जी के साथ अतिशोभायमान हैं। वे स्वभाव से धीर-गम्भीर और धनुष को कन्धे पर धारण किये हुए हैं। मुख पर सदैव प्रसन्नता धारण किये हुए तथा संग्रामविजयी हैं। वे अणिमा आदि ऐश्वर्यभूता अष्टसिद्धियों से विभूषित हैं। विश्व की कारणभूता प्रकृतिरूपा भगवती सीता उनके वामाङ्ग में शोभा पा रही हैं॥ ७-८॥

**हेमाभया द्विभुजया सर्वालंकृतया चिता। श्लिष्टः कमलधारिण्या पुष्टः कोसलजात्मजः॥ ९॥**
**दक्षिणे लक्ष्मणेनाथ सधनुष्पाणिना पुनः। हेमाभेनानुजेनैव तथा कोणत्रयं भवेत्॥ १०॥**

भगवती सीता सुवर्ण की प्रभा युक्त, दो भुजाओं वाली, सभी दिव्य अलंकारों से सुशोभित तथा हाथ में कमलपुष्प धारण किये हुए हैं। उन चिदानन्दरूपा शक्ति के निकट विराजमान श्रीराम अति हृष्ट-पुष्ट दृष्टिगोचर होते हैं। दाहिने भाग में श्रीराम के अनुज गौर वर्ण वाले लक्ष्मण जी हाथ में धनुष-बाण लिए उपस्थित हैं। श्रीराम, लक्ष्मण और सीता जी के इस प्रकार विराजमान होने से एक त्रिकोण-सी आकृति बन जाती है॥ ९-१०॥

**तथैव तस्य मन्त्रस्य यस्याणुश्च स्वङेन्तया। एवं त्रिकोणरूपं स्यात्तं देवा ये समाययुः॥ ११॥**
**स्तुतिं चक्रुश्च जगतः पतिं कल्पतरौ स्थितम्। कामरूपाय रामाय नमो मायामयाय च॥ १२॥**
**नमो वेदादिरूपाय ओङ्काराय नमो नमः। रमाधराय रामाय श्रीरामायात्ममूर्तये॥ १३॥**
**जानकीदेहभूषाय रक्षोघ्नाय शुभाङ्गिने। भद्राय रघुवीराय दशास्यान्तकरूपिणे॥ १४॥**

श्रीराम मन्त्र के 'राम' बीज की तरह ही उसके शेष भाग को प्रतिपादित किया जाता है। स्व अर्थात् 'राम' पद के चतुर्थ्यन्त रूप के साथ जीव अर्थात् 'नमः' पद के युक्त होने पर 'रां रामाय नमः' यह छः अक्षरों का मन्त्र विनिर्मित होता है। षडक्षर मन्त्र के सिद्ध होने की स्थिति में दो त्रिकोण बनते हैं। एक समय का कथा प्रसङ्ग है कि देवता, भगवान् श्रीराम के दर्शन हेतु पधारे। कल्पतरु के नीचे रत्नजटित सिंहासन पर प्रतिष्ठित जगत् के स्वामी श्रीरामजी की देवों ने इस प्रकार से स्तुति की—काम बीज 'क्लीं' और माया रूप बीज 'ह्रीं' से समन्वित श्रीराम को नमन है। वेद के आदिकारणभूत ॐकार रूप श्रीराम को नमन है। रमारूप श्रीसीताजी के धारणकर्त्ता, आत्मरूप, नेत्रों को मनोहर लगने वाले श्रीराम को नमन है। श्रीजानकी की देह ही जिनके लिए आभूषणरूप है। जो असुरों का संहार करने वाले, मंगलमय विग्रहयुक्त, दशानन रावण के अन्त के लिए यमस्वरूप हैं, उन श्रीरघुवीर को हमारा नमन है॥ ११-१४॥

**रामभद्र महेष्वास रघुवीर नृपोत्तम। भो दशास्यान्तकास्माकं रक्षां देहि श्रियं च ते॥ १५॥**

हे रामभद्र! हे महान् धनुर्धारी! हे रघुवीर! हे नृपोत्तम! हे दशानन संहारक! आप हमारी रक्षा करें तथा अपने से जुड़ी ऐश्वर्य-सम्पदा हमें प्रदान करें॥ १५॥

**त्वमैश्वर्यं दापयाथ संप्रत्याश्वरिमारणम्। कुर्विति स्तुत्य देवाद्यास्तेन सार्धं सुखं स्थिताः॥ १६॥**

हे राम! आप हमें वैभव प्रदान करें। श्रीराम द्वारा अरि (रूप खर नामक असुर) के संहार तक देवगण उपर्युक्त रीति से उनका स्तवन करके सुखपूर्वक उनके साथ विद्यमान रहे॥ १६॥

**स्तुवन्त्येवं हि ऋषयस्तदा रावण आसुरः। रामपत्नीं वनस्थां यः स्वनिवृत्त्यर्थमाददे॥१७॥**
**स रावण इति ख्यातो यद्वा रावाच्च रावणः। तद्व्याजेनेक्षितुं सीतां रामो लक्ष्मण एव च॥१८॥**
**विचेरतुस्तदा भूमौ देवीं संदृश्य चासुरम्। हत्वा कबन्धं शबरीं गत्वा तस्याज्ञया तया॥ १९॥**
**पूजितो वायुपुत्रेण भक्तेन च कपीश्वरम्। आहूय शंसतां सर्वमाद्यन्तं रामलक्ष्मणौ॥ २०॥**

देवों की तरह ऋषिगण भी स्तुतिगान में संलग्न रहे। खर आदि असुरों के संहार के उपरान्त असुर वंशज रावण ने वन में आकर अपने विनाश हेतु रामपत्नी सीता का हरण किया। वन में रहने वाली सीता का 'वन' से हरण किये जाने से उनका रावण नाम पड़ा ['राम' शब्द से 'रा' एवं 'वन' शब्द से 'वन' मिलाने पर 'रावण' नाम बनता है।] अथवा दूसरों को रुलाने से वे रावण कहे जाते हैं। (दशानन द्वारा कैलाश को उठाये जाने पर भगवान् शंकर ने कैलाश को अत्यधिक भारी बना दिया, उससे दबने पर) उन्होंने अत्यधिक रव (शोर) किया, इससे इनका नाम रावण प्रख्यात हुआ। सीता के चुराये जाने के बाद राम और लक्ष्मण उनकी खोज हेतु वन में घूमने लगे। कबन्ध असुर के उनके समक्ष उपस्थित होने पर उन्होंने उसका संहार किया तथा उसी के

निर्देशानुसार वे दोनों शबरी के आश्रम में गये। वहाँ शबरी ने उनका आदर-सत्कार किया। उसके बाद आगे बढ़ने पर उनकी वायुपुत्र भक्त हनुमान् से भेंट हुई, जिन्होंने कपीश्वर सुग्रीव को बुलाकर राम और लक्ष्मण से उनका मैत्री सम्बन्ध जोड़ा। दोनों भाइयों ने मित्र सुग्रीव से अपना आद्योपान्त समाचार बताया॥ १७-२०॥

**स तु रामे शङ्कितः सन्प्रत्ययार्थं च दुन्दुभेः। विग्रहं दर्शयामास यो रामस्तमचिक्षिपत्॥ २१॥**
**सप्त सालान्विभिद्याशु मोदते राघवस्तदा। तेन हृष्टः कपीन्द्रोऽसौ सरामस्तस्य पत्तनम्॥ २२॥**
**जगामागर्जदनुजो वालिनो वेगतो गृहात्। तदा वाली निर्जगाम तं वालिनमथाहवे॥ २३॥**

सुग्रीव ने श्रीराम की वीरता पर सन्देह किया और दुन्दुभि नाम वाले असुर का विकराल शरीर दिखाया। भगवान् राम ने दुन्दुभि के मृत शरीर को देखते-देखते सहज ही अति दूर फेंक दिया। उन्होंने अपने बाण से सात तालवृक्षों को तुरन्त छेद डाला, जिससे कपीश्वर सुग्रीव के सन्देह का निवारण होने के साथ-साथ उन्हें अति हर्ष की प्राप्ति हुई। इस प्रकार अपने मित्र सुग्रीव को आश्वस्त करके श्री राम ने भी प्रसन्नता अनुभव की। तत्पश्चात् भगवान् राम सुग्रीव की नगरी में पधारे, यहाँ आकर बाली के अनुज सुग्रीव ने बड़ी भयंकर ललकार लगाई, उनकी घोर ललकार को सुनकर बाली भी अतिवेग से घर से बाहर निकला॥ २१-२३॥

**निहत्य राघवो राज्ये सुग्रीवं स्थापयेत्ततः। हरीनाहूय सुग्रीवस्त्वाह चाशाविदोऽधुना॥ २४॥**
**आदाय मैथिलीमद्य ददताश्वाशु गच्छत। ततस्ततार हनुमानब्धिं लङ्कां समाययौ॥ २५॥**

श्री रघुवीर ने बाली का वध करके किष्किन्धा के राजसिंहासन पर सुग्रीव को प्रतिष्ठित किया। तदुपरान्त वानरराज सुग्रीव ने वानरों को बुलाकर कहा-हे वानर वीरो! तुमसे किसी देश की जानकारी छिपी नहीं है। तुम जल्दी से यहाँ से प्रस्थान करके सीता को आज ही खोज कर श्रीरामजी को सौंप दो। उसके बाद हनुमान् जी समुद्र को पार कर लंका में पहुँचे॥ २४-२५॥

**सीतां दृष्ट्वाऽसुरान्हत्वा पुरं दग्ध्वा तथा स्वयम्। आगत्य रामेण सह न्यवेदयत तत्त्वतः॥२६॥**

वहाँ जाकर उन्होंने सीताजी के दर्शन किये, अनेक राक्षसों को मौत के घाट उतारा तथा लंका नगरी को फूँक डाला। इतना करके वे श्रीराम के पास लौट आये और सारा वृत्तान्त क्रमशः उनसे कहा॥ २६॥

**तदा रामः क्रोधरूपी तानाहूयाथ वानरान्। तैः सार्धमादायास्त्राणि पुरीं लङ्कां समाययौ॥२७॥**

तब श्रीराम ने अतिक्रोध का प्रदर्शन किया। लंकापति रावण के प्रति आक्रोशयुक्त होकर वानर सेना को बुलाकर उन्हें साथ लेकर अस्त्र-शस्त्रों सहित लङ्का पर चढ़ाई कर दी॥ २७॥

**तां दृष्ट्वा तदधीशेन सार्धं युद्धमकारयत्। घटश्रोत्रसहस्राक्षजिद्भ्यां युक्तं तमाहवे॥ २८॥**
**हत्वा विभीषणं तत्र स्थाप्याथ जनकात्मजाम्। आदायाङ्कस्थितां कृत्वा स्वपुरं तैर्जगाम सः॥२९॥**

लंका की अच्छी तरह जाँच-पड़ताल करके श्रीराम ने लंकाधीश रावण के साथ युद्ध प्रारम्भ किया। इस धर्मयुद्ध में रावण के भाई कुम्भकरण और उनके पुत्र मेघनाद सहित रावण का उन्होंने संहार किया। तत्पश्चात् विभीषण का राज्याभिषेक करके उन्हें लंका का राजा नियुक्त किया और जनकनन्दिनी को अपने वामभाग में बिठाकर वानरों के साथ अपनी नगरी अयोध्या की ओर प्रस्थान किया॥ २८-२९॥

**ततः सिंहासनस्थः सन् द्विभुजो रघुनन्दनः। धनुर्धरः प्रसन्नात्मा सर्वाभरणभूषितः॥ ३०॥**
**मुद्रां ज्ञानमयीं याम्ये वामे तेजः प्रकाशिनीम्। धृत्वा व्याख्याननिरतश्चिन्मयः परमेश्वरः॥ ३१॥**

द्विभुजधारी श्री रघुनाथ जी अयोध्या के राजसिंहासन पर सुशोभित हैं। धनुर्धारी श्रीराम स्वभाव से प्रसन्न चित्त तथा सभी आभूषणों से सुसज्जित हैं। वामहस्त में तेजस्विता को प्रकाशित करने वाली धनुर्मयी मुद्रा और दक्षिणहस्त में ज्ञानमयी मुद्रा धारण करके वे सच्चिदानन्द परमेश्वर व्याख्यान मुद्रा में प्रतिष्ठित हैं॥ ३०-३१॥

**उदग्दक्षिणयोः स्वस्य शत्रुघ्नभरतौ ततः। हनूमन्तं च श्रोतारमग्रतः स्यात्त्रिकोणगम्॥ ३२॥**
**भरताधस्तु सुग्रीवं शत्रुघ्नाधो विभीषणम्। पश्चिमे लक्ष्मणं तस्य धृतच्छत्रं सचामरम्॥ ३३॥**
**तदधस्तौ तालवृन्तकरौ त्र्यस्त्रं पुनर्भवेत्। एवं षट्कोणमादौ स्वदीर्घाङ्गैरेष संयुतः॥ ३४॥**

भगवान् श्रीराम के दाहिनी ओर भरत और बायीं ओर शत्रुघ्न स्थित हैं। भक्त हनुमान् श्रोतारूप में हाथ जोड़कर त्रिकोण के अंदर ही विराजमान हैं। भरत के नीचे सुग्रीव और शत्रुघ्न के नीचे विभीषण स्थित हैं। भगवान् श्रीराम के पृष्ठभाग में लक्ष्मण जी छत्र-चँवर हाथ में लिए हुए प्रतिष्ठित हैं। उनके नीचे ताड़ के पंखे हाथों में लिए हुए भरत-शत्रुघ्न दोनों भाई खड़े हैं। इससे भरत, शत्रुघ्न और लक्ष्मण द्वारा दूसरे त्रिकोण की स्थिति बनती है। श्री रघुवीर अपने बीज मन्त्र रूप दीर्घ अक्षरों के घेरे में ही आबद्ध हैं॥ ३२-३४॥

**द्वितीयं वासुदेवाद्यैराग्नेयादिषु संयुतः। तृतीयं वायुसूनुं च सुग्रीवं भरतं तथा॥ ३५॥**
**विभीषणं लक्ष्मणं च अङ्गदं चारिमर्दनम्। जाम्बवन्तं च तैर्युक्तस्ततो धृष्टिर्जयन्तकः॥ ३६॥**
**विजयश्च सुराष्ट्रश्च राष्ट्रवर्धन एव च। अशोको धर्मपालश्च सुमन्त्रश्चैभिरावृतः॥ ३७॥**

दूसरे आवरण में आग्नेय आदि दिशाओं में वासुदेव, संकर्षण, शान्ति, श्री, सरस्वती, अनिरुद्ध और रति स्थित हैं। वे इनसे संयुक्त होकर द्वितीय आवरण में रहते हैं। तीसरे आवरण में भरत, शत्रुघ्न, लक्ष्मण, हनुमान्, सुग्रीव, विभीषण, अंगद तथा जामवन्त की गिनती है। इनके अतिरिक्त धृष्टि, जयन्त, विजय, सुराष्ट्र, राष्ट्रवर्धन, अशोक, धर्मपाल और सुमन्त्र से घिरे रहने पर भी तीसरे घेरे की ही उनकी स्थिति रहती है॥३५-३७॥

**ततः सहस्त्रदृग्वह्निर्धर्मज्ञो वरुणोऽनिलः। इन्द्वीशधात्रनन्ताश्च दशभिश्चैभिरावृतः॥ ३८॥**

चतुर्थ आवरण की स्थिति तब बनती है-जब सहस्त्रदृक् (इन्द्र), अग्नि, धर्मराज, वरुण, निर्ऋति, वायु, चन्द्रमा, ब्रह्मा, ईशान तथा अनन्त इन दस दिग्पालों से श्रीराम घिरे रहते हैं॥ ३८॥

**बहिस्तदायुधैः पूज्यो नीलादिभिरलंकृतः। वसिष्ठवामदेवादिमुनिभिः समुपासितः॥ ३९॥**

इन दिग्पाल आदि के बाह्य भाग में उनके आयुध हैं, उन आयुधों से तथा नल आदि वानरों से घिरे रहने से वे पूजनीय श्रीराम शोभायमान दिखाई देते हैं। इसी के साथ वसिष्ठ, वामदेव आदि ऋषिगण भी भगवान् श्री राम की उपासना में संलग्न रहते हैं॥ ३९॥

**एवमुद्देशतः प्रोक्तं निर्देशस्तस्य चाधुना। त्रिरेखापुटमालिख्य मध्ये तारद्वयं लिखेत्॥ ४०॥**
**तन्मध्ये बीजमालिख्य तदधः साध्यमालिखेत्। द्वितीयान्तं च तस्योर्ध्वं षष्ठ्यन्तं साधकं तथा॥४१**

संक्षेपतः पूजायन्त्र के विवेचन के बाद उसके समग्र रूप का निर्देश किया जा रहा है। सम रेखाओं के दो त्रिकोणों को विनिर्मित करके उनके बीच में प्रणवद्वय को भिन्न-भिन्न लिखे। उन दोनों के बीच आद्यबीज (रां) का उल्लेख करके उसके नीचे सिद्ध किये जाने वाले कार्य को लिखे। आद्यबीज के ऊपरी हिस्से में साधक का नाम षष्ठ्यन्त करके लिखे तथा साध्य का द्वितीयान्त रूप में प्रयोग करे॥ ४०-४१॥

**कुरु द्वयं च तत्पार्श्वे लिखेद्बीजान्तरे रमाम्। तत्सर्वं प्रणवाभ्यां च वेष्टयेच्छुद्धबुद्धिमान्॥ ४२॥**

बायें-दायें पार्श्वभाग में एक-एक 'कुरु' पद का उल्लेख करे। बीज के मध्य और साध्य के ऊपर की ओर श्रीबीज लिखे। मेधावी पुरुष को इन सभी को ऐसे लिखना चाहिए,जिससे दोनों प्रणव से वे युक्त रहें॥४२॥

**दीर्घभाजि षडस्त्रे तु लिखेद्बीजं हृदादिभिः। कोणपार्श्वे रमामाये तदग्रेऽनङ्गमालिखेत्॥ ४३॥**

तत्पश्चात् मूल बीज को छहों कोणों पर दीर्घस्वर सहित लिखे। इसी के साथ एक-एक के साथ क्रमशः 'हृदयाय नमः'आदि भी अङ्कित करे। कोणों के पार्श्व भाग में श्रीं, ह्रीं, क्लीं-इन बीजाक्षरों का उल्लेख करे॥ ४३॥

**क्रोधं कोणाग्रान्तरेषु लिख्य मन्त्र्यभितो गिरम्। वृत्तत्रयं साष्टपत्रं सरोजे विलिखेत्स्वरान् ॥४४॥**
**केसरे चाष्टपत्रे च वर्गाष्टकमथालिखेत्। तेषु मालामनोर्वर्णान्विलिखेदूर्मिसंख्यया॥ ४५॥**
**अन्ते पञ्चाक्षराण्येवं पुनरष्टदलं लिखेत्। तेषु नारायणाष्टार्णांल्लिख्य तत्केसरे रमाम्॥ ४६॥**
**तद्बहिर्द्वादशदलं विलिखेद्द्वादशाक्षरम्। अथोंनमो भगवते वासुदेवाय इत्ययम्॥ ४७॥**

कोण के अगले भाग और अन्दर वाले भागों में क्रोध बीज 'हुम्' लिखकर उसके दोनों ओर बगल में सरस्वती बीज 'ऐं' लिखे। फिर तीन गोलाकार रेखाएँ बनाए। (एक वृत्त षट्कोण से ऊपर, दूसरा मध्य में तथा तीसरा दलों के अगले भाग में रहेगा।) इन वृत्तों के साथ-साथ एक अष्टदल कमल भी निर्मित करे। कमल केसर में दो-दो अक्षरों के क्रम से सभी स्वर-वर्णों को लिखे। आठों दलों के स्वर-वर्णों के ऊपर व्यञ्जन-वर्णों के अष्टवर्ग का उल्लेख करे। इस अष्टदल में अष्टदर्ग के ऊपर माला मन्त्र के ४७ वर्णों को छः-छः के क्रम से लिखे, इससे अन्तिम दल में पाँच वर्ण का उल्लेख रह जाएगा। पहले की तरह ही पुनः एक अष्टदल कमल का निर्माण करे। उसकी पंखुड़ियों पर 'ॐ नमो नारायणाय' मन्त्र के एक-एक अक्षर का उल्लेख करे तथा उसके केसर पर रमा-बीज (श्रीं) लिखे। उसके ऊपर द्वादश-पंखुड़ियों वाला कमल बनाए तथा उसकी प्रत्येक पंखुड़ी पर बारह अक्षर के मन्त्र 'ॐ नमो भगवते वासुदेवाय' का एक-एक अक्षर लिखे॥ ४४-४७॥

**आदिक्षान्तान्केसरेषु वृत्ताकारेण संलिखेत्। तद्बहिः षोडशदलं लिख्य तत्केसरे ह्रियम्॥४८॥**
**वर्मास्त्रनतिसंयुक्तं दलेषु द्वादशाक्षरम्। तत्सन्धिष्विरजादीनां मन्त्रान्मन्त्री समालिखेत्॥ ४९॥**
**ह्रं स्त्रं भ्रं व्रं लं अं श्रं ज्रं च लिखेत्सम्यक्ततो बहिः। द्वात्रिंशारं महापद्मं नादबिन्दुसमायुतम्॥५०॥**

बारह दल वाले कमल केसरों में 'अ' से 'क्ष' तक के वर्ण (१६ स्वर और ३५ व्यंजन) वृत्ताकार लिखे (एक-एक केसर में चार-चार तथा अन्तिम में सात वर्ण होंगे)। उसके बाहर-सोलह दलयुक्त कमल पुनः निर्मित करे। उसकी सोलह पंखुड़ियों में एक-एक अक्षर के क्रमानुसार द्वादश अक्षर मन्त्र 'ॐ ह्रीं भरताग्रज राम क्लीं स्वाहा' एवं 'हुं' 'फट्' 'नमः' को लिखे। दलों के सन्धि भाग में हनुमान् के बीज मंत्र तथा धृष्टि आदि बीज मन्त्रों का उल्लेख करें। वे इस प्रकार हैं- ह्रं स्रं भ्रं व्रं लं अं श्रं और ज्रं तथा घ्रं ज्रं व्रं स्रं ऋं अं भ्रं और स्रं। तत्पश्चात् इसके बाहर पुनः बत्तीस पंखुड़ियों से युक्त ऐसे महाकमल का निर्माण करे, जो नाद और बिन्दु दोनों से युक्त हो॥ ४८-५०॥

**विलिखेन्मन्त्रराजार्णांस्तेषु पत्रेषु यत्नतः। ध्यायेदष्टवसूनेकादशरुद्रांश्च तत्र वै॥ ५१॥**
**द्वादशेनांश्च धातारं वषट्कारं च तद्बहिः। भूगृहं वज्रशूलाढ्यं रेखात्रयसमन्वितम्॥ ५२॥**
**द्वारोपेतं च राश्यादिभूषितं फणिसंयुतम्। अनन्तो वासुकिश्चैव तक्षः कर्कोटपद्मकः॥ ५३॥**
**महापद्मश्च शङ्खश्च गुलिकोऽष्टौ प्रकीर्तिताः। एवं मण्डलमालिख्य तस्य दिक्षु विदिक्षु च॥५४॥**

उसकी पंखुड़ियों पर प्रयासपूर्वक नारसिंह मन्त्रराज के बत्तीस वर्णों का उल्लेख करे। उसकी पंखुड़ियों में ही अष्टवसु, एकादश रुद्र, द्वादश आदित्य तथा सबके धारणकर्त्ता वषट्कार का न्यास एवं ध्यान करे। (अष्टवसु-ध्रुव, धर, सोम, आप, अनिल, अनल, प्रत्यूष और प्रभास। एकादश रुद्र-हर, बहुरूप, त्र्यम्बक, अपराजित, शम्भु, वृषाकपि, कपर्दी, रैवत, मृगव्याध, शर्व एवं कपाली। द्वादश आदित्य-धाता, अर्यमा, मित्र, वरुण, अंश, भग, इन्द्र, विवस्वान्, पूषा, पर्जन्य, त्वष्टा और विष्णु।) इस बत्तीस दल कमल के बाहरी भाग में भूगृह यन्त्र का निर्माण करे। उसके चारों ओर वज्र तथा कोषों में शूलचिह्न को बनाए। इस भूगृह यंत्र को तीन रेखाओं से भी समाविष्ट करे। इसकी तीन रेखाएँ सत, रज, तम गुणों की प्रेरक हैं। मण्डप के द्वारों की तरह ही

इसमें भी द्वार निर्मित करे। इसी के साथ भूगृह को राशि आदि से सुशोभित करे। उसे आठों दिशाओं-विदिशाओं से आठ नागों ने धारण किये रखा है। उनके नाम ये हैं- अनन्त, वासुकि, तक्षक, कर्कोटक, पद्म, महापद्म, शङ्ख तथा गुलिक॥ ५१-५४॥

**नारसिंहं च वाराहं लिखेन्मन्त्रद्वयं तथा। कूटो रेफानुग्रहेन्दुनादशक्त्यादिभिर्युतः॥ ५५॥**
**यो नृसिंहः समाख्यातो ग्रहमारणकर्मणि। अन्त्यार्धीशवियद्बिन्दुनादैर्बीजं च सौकरम्॥ ५६॥**

भूगृह यंत्र लिखकर उसके चारों ओर नारसिंह बीज मन्त्र तथा कोणों में वाराह बीज मन्त्र का उल्लेख करे। नारसिंह बीज मन्त्र 'क्''ष्''र्' अनुग्रह (औ), इन्दु (अनुस्वार), नाद (ध्वनि) और शक्ति (माया) से सम्पन्न 'क्ष्रौं' है। ग्रहबाधा दूर करने और शत्रुमारण आदि में प्रयुक्त होकर यह मन्त्र अभिलषित सिद्धि प्रदान करने वाला है। अन्त्यवर्ण-हकार, अर्धीश (उकार) से सम्पन्न हो, उसके साथ बिन्दु (अनुस्वार), नाद (ध्वनि) और शक्ति आदि भी संयुक्त रहे, (तो 'हुम्' वाराह बीज मंत्र बनता है।) ॥ ५५-५६॥

**हुंकारं चात्र रामस्य मालामन्त्रोऽधुनेरितः। तारो नतिश्च निद्रायाः स्मृतिर्मेदश्च कामिका॥ ५७॥**
**रुद्रेण संयुता वह्निर्मेधामरविभूषिता। दीर्घा क्रूरयुता ह्लादिन्यथो दीर्घसमायुता॥ ५८॥**
**क्षुधा क्रोधिन्यमोघा च विश्वमप्यथ मेधया। युक्ता दीर्घज्वालिनी च सुसूक्ष्मा मृत्युरूपिणी॥ ५९॥**
**सप्रतिष्ठा ह्लादिनी त्वक्क्ष्वेलप्रीतिश्च सामरा। ज्योतिस्तीक्ष्णाग्निसंयुक्ता श्वेतानुस्वारसंयुता॥ ६०॥**
**कामिकापञ्चमूलान्तस्तान्तान्तो थान्त इत्यथ। स सानन्तो दीर्घयुतो वायुः सूक्ष्मयुतो विषः॥ ६१॥**
**कामिका कामका रुद्रयुक्ताथोऽथ स्थिरातपा। तापिनी दीर्घयुक्ता भूरनलोऽनन्तगोऽनिलः॥ ६२॥**
**नारायणात्मकः कालः प्राणाम्भो विद्यया युतः। पीतारातिस्तथा लान्तो योन्या युक्तस्ततो नतिः॥**

'हुम्' को भी इस यंत्र में कोणों में लिखना चाहिए। अब श्री रामजी से सम्बन्धित माला मन्त्र का वर्णन करेंगे। इसमें प्रणव (ॐ), नमः, निद्रा (भ), स्मृति (ग), मेद (व), कामिका (त) तथा रुद्र (ए) से युक्त है। अग्नि (र), मेधा (घ), अमर (उ) से संयुक्त, दीर्घकाल (न) चन्द्रमा (अनुस्वार) से युक्त है। ह्लादिनी (द) के पश्चात् दीर्घकाल (न) मानदा कला (आ) से युक्त है। इसके बाद क्षुधा (य) है। इन्हें मिलाकर 'ॐ नमो भगवते रघुनन्दनाय' इस मन्त्रभाग की सिद्धि हुई। क्रोधिनी (र), अमोघा (क्ष्) और विश्व (ओ) मेधा (घ्) से अलंकृत है। दीर्घा (न),वह्निकला (व्) सूक्ष्म रुद्र (इ) से युक्त है। फिर मृत्यु-प्रणव कला (श्) प्रतिष्ठा अर्थात् उच्चारण के आधार रूप 'अ' से युक्त है। अन्त में ह्लादिनी (दा) और त्वक् (य) हैं। इनसे 'रक्षोघ्नविशदाय' यह मन्त्रभाग सिद्ध हुआ। क्ष्वेल (म), प्रीति (ध्) अमर (उ) से युक्त, ज्योति (र), तीक्ष्णा (प्) अग्नि (र) से संयुक्त, श्वेता (स) अनुस्वार से संयुक्त है। पश्चात् तकार से पाँचवाँ वर्ण (न), लकार के बाद का वर्ण (व), तकार एक वर्ण छोड़कर (द), धकार छोड़कर (न) अनन्त (आ) से संयुक्त है। फिर दीर्घ स्वर (आ) से संयुक्त वायु (य), ह्रस्व इकार से सम्पन्न विष (म्), कामिका (त) तथा रुद्र (ए) से संयुक्त कामिका (त) है। पश्चात् स्थिरा (ज), 'ए' मात्रा 'स' वर्ण से युक्त है। इनसे 'मधुरप्रसन्नवदनायामिततेजसे' यह मन्त्र भाग सिद्ध हुआ। इसके बाद तापिनी (ब), दीर्घ (ल) भू अर्थात् दीर्घ 'आ' की मात्रा जुड़ी है, साथ में अनिल (य) है, इनसे 'बलाय' सिद्ध हुआ। अनन्तग अनल यानी आकार की मात्रा के साथ रेफ (रा) है। फिर नारायणात्मक आकार की मात्रा के साथ काल (म), प्राण (य) की स्थिति है। इनसे 'रामाय' सिद्ध हुआ। विद्या युक्त अम्भस्-इकार मात्रा युक्त वकार है। फिर पीता (ष्), राति (ण) और 'ल' के पश्चात् का (व) योनि (ए) से युक्त है। इनसे 'विष्णवे' की सिद्धि हुई। अन्त में नति-प्रणाम वाचक 'नमः' तथा प्रणव 'ॐ' हैं॥ ५७-६३॥

**सप्तचत्वारिंशद्वर्णगुणान्तः सगुणः स्वयम्। राज्याभिषिक्तस्य तस्य रामस्योक्तक्रमाल्लिखेत्॥६४**

यह सैंतालीस अक्षरों का (**ॐ नमो भगवते रघुनन्दनाय रक्षोघ्नविशदाय मधुरप्रसन्नवदनायामिततेजसे बलाय रामाय विष्णवे नमः ॐ**) माला मन्त्र राज्य अभिषेक से युक्त श्रीराम से सम्बन्धित है। सगुण होने पर भी यह साधकों को त्रिगुणमयीमाया के बन्धन से मुक्त करने वाला है। पूर्वोक्त क्रमानुसार ही इस मन्त्र को लिखना चाहिए॥ ६४॥

**इदं सर्वात्मकं यन्त्रं प्रागुक्तमृषिसेवितम्। सेवकानां मोक्षकरमायुरारोग्यवर्धनम्॥ ६५॥**
**अपुत्राणां पुत्रदं च बहुना किमनेन वै। प्राप्नुवन्ति क्षणात्सम्यगत्र धर्मादिकानपि॥ ६६॥**

ऊपर लिखित यन्त्र सर्वस्वरूप है। ऋषि मुनियों ने इस यन्त्र की साधना की है तथा प्राचीन आचार्यों ने भी इसका सन्देश दिया है। इससे साधक को आरोग्य प्राप्ति, आयुवृद्धि तथा मुक्ति की प्राप्ति होती है। इससे पुत्रहीनों को पुत्र की प्राप्ति होती है। अधिक क्या कहा जाए, इसका साधक शीघ्र ही सभी उपलब्धियों को प्राप्त करता है। इसकी साधना से साधक धर्म, ज्ञान, वैराग्य आदि इच्छित कामनाओं की पूर्ति करते हैं॥ ६५-६६॥

**इदं रहस्यं परममीश्वरेणापि दुर्गमम्। इदं यन्त्रं समाख्यातं न देयं प्राकृते जने॥ ६७॥**

यह अति रहस्यपूर्ण गोपनीय यन्त्र बिना दीक्षा के परम विद्वान् के लिए भी दुर्गम है। पात्रताराहित सामान्य व्यक्तियों (प्राकृतजन) को इसका उपदेश कभी भी नहीं देना चाहिए॥ ६७॥

## ॥ पञ्चमोपनिषद्॥

**ॐ भूतादिकं शोधयेद्द्वारपूजां कृत्वा पद्माद्यासनस्थः प्रसन्नः। अर्चाविधावस्य पीठाधरोर्ध्वपार्श्वार्चनं मध्यपद्मार्चनं च॥ १॥ कृत्वा मृदुलश्लक्ष्णसुतूलिकायां रत्नासने देशिकमर्चयित्वा। शक्तिं चाधाराख्यकां कूर्मनागौ पृथिव्यब्जे स्वासनाधः प्रकल्प्य॥ २॥**

द्वारपूजा करके पद्मासन आदि लगाकर बैठे और प्रसन्नचित्त होकर सभी तत्त्वों का शोधन (शुद्धि) करे। भगवान् श्रीराम के पूजा विधान में सिंहासन पीठ का नीचे का हिस्सा, ऊपरी हिस्सा तथा दोनों पार्श्व भाग में देव-अर्चन किये जाने की व्यवस्था है। पीठ के ऊपर मध्य में स्थित अष्टदलकमल का भी पूजन करे। रत्नयुक्त सिंहासन पर गुदगुदी और चिकनी तूलिका (रुईदार गद्दी) को बनाकर उसके ऊपर परमात्मरूप आचार्य की अर्चना-वंदना करे। पीठ के नीचे वाले हिस्से में इष्टदेव के आसन के नीचे आधार शक्ति, कूर्म, नाग और पृथ्वीमय-कमलद्वय की भावना करके उनकी अर्चना करे॥ १-२॥

**विघ्नेशं दुर्गां क्षेत्रपालं च वाणीं बीजादिकांश्चाग्निदेशादिकांश्च। पीठस्याङ्घ्रिष्वेव धर्मादिकांश्च नत्वा पूर्वाद्यासु दिक्ष्वर्चयेच्च॥ ३॥ मध्ये क्रमादर्कविध्वग्नितेजांस्युपर्युपर्यादिमैरर्चितानि। रजः सत्त्वं तम एतानि वृत्तत्रयं बीजाढ्यं क्रमाद्भावयेच्च॥ ४॥**

विघ्नेश्वर गणेश, क्षेत्रपाल, दुर्गा और वाणी के साथ प्रारम्भ में बीज लगाकर चतुर्थी का प्रयोग करके आग्नेय आदि दिशा में पूजन-अर्चन करे। तदुपरान्त पीठ के पादों में विद्यमान धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष का अर्चन पूर्व आदि दिशाओं में करे। तत्पश्चात् पीठ के ऊपर-ऊपर मध्य भाग में श्रेष्ठजनों द्वारा अर्चित सूर्य, चन्द्र एवं अग्नि का पूजन करे। यन्त्र में विद्यमान सत्त्व, रज एवं तम के प्रतीक बीज मन्त्र के साथ तीन वृत्तों का भी क्रमशः पूजन और चिन्तन करे॥ ३-४॥

**आशाव्याशास्वप्यथात्मानमन्तरात्मानं वा परमात्मानमन्तः। ज्ञानात्मानं चार्चयेत्तस्य दिक्षु मायाविद्ये ये कलापारतत्त्वे॥ ५॥ संपूजयेद्विमलादींश्च शक्तीरभ्यर्चयेद्देवमावाहयेच्च। अङ्गव्यूहानिलाजाद्यैश्च पूज्य धृष्ट्यादिकैर्लोकपालैस्तदस्त्रैः॥ ६॥ वसिष्ठाद्यैर्मुनिभिर्नीलमुख्यैरारा-धयेद्राघवं चन्दनाद्यैः। मुख्योपहारैर्विविधैश्च पूज्यैस्तस्मै जपादींश्च सम्यक्प्रकल्प्य॥ ७॥**

तत्पश्चात् कोणों और दिशाओं में निर्मित अष्टदलों का पूजन करे। इनमें कोणों में स्थित दलों को आग्नेय कोण से शुरुआत करके क्रमशः आत्मा, अन्तरात्मा, परमात्मा और ज्ञानात्मा के रूप में पूजन करे। मायातत्त्व, कलातत्त्व और परतत्त्व इन सबकी क्रमशः पूर्वादि दिशाओं में अर्चना करे। तत्पश्चात् विमलादि शक्तियों का विधिपूर्वक पूजन करे। प्रधान देवता के आवाहन-पूजन के बाद जल से अङ्गव्यूहों (हृदय, मस्तक आदि) की पूजा करे। धृष्टि (जयन्त, विजय, सुराष्ट्र .......) आदि, लोकपाल (इन्द्र, यम, निर्ऋति...) गण, उनके आयुध (वज्र, शक्ति, दण्ड .....), वसिष्ठ (वामदेव, जाबाल, गौतम.....) आदि ऋषिगण तथा नील (नल, सुषेण, शरभ ....) आदि के साथ चन्दनादि विभिन्न पूजा-उपचारों और नानाविध उत्तम उपहारों द्वारा भगवान् श्रीराम की पूजा-आराधना करे। इसी के साथ विधि-विधान पूर्वक जप आदि भी उन्हें समर्पित करे॥ ५-७॥

**एवंभूतं जगदाधारभूतं रामं वन्दे सच्चिदानन्दरूपम्।**
**गदारिशङ्खाब्जधरं भवारिं स यो ध्यायेन्मोक्षमाप्नोति सर्वः॥ ८॥**

जो गदा, चक्र, शंख और कमल को अपने हाथों में धारण किये हुए, भव-बन्धन के नाशक, जगत् के आधारस्वरूप, अति महिमाशाली तथा सच्चिदानन्द स्वरूप हैं, उन श्री रघुवीर के प्रति हम नमन करते हैं। इस प्रकार की स्तुति करने वाले सभी साधक मोक्ष को प्राप्त करते हैं॥ ८॥

**विश्वव्यापी राघवो यस्तदानीमन्तर्दधे शङ्खचक्रे गदाब्जे।**
**धृत्वा रमासहितः सानुजश्च सपत्तनः सानुगः सर्वलोकी॥ ९॥**

लीला संदोह काल में सारे संसार में संव्याप्त श्रीराम सशरीर अपने शङ्ख, चक्र, गदा और पद्म आयुध सहित अन्तर्धान हो गये। अपने स्वाभाविक स्वरूप को धारण कर वे सीता के साथ परमधाम में प्रविष्ट हुए। इसी के साथ उनके सभी परिवारी परिजन, सभी भाई, समस्त प्रजा तथा विभीषण आदि शत्रुवंशज भी श्रेष्ठधाम में प्रस्थान कर गये॥ ९॥

**तद्भक्ता ये लब्धकामाश्च भुक्त्वा तथा पदं परमं यान्ति ते च।**
**इमा ऋचः सर्वकामार्थदाश्च ये ते पठन्त्यमला यान्ति मोक्षम्॥ १०॥**

उनके भक्त मनोवाञ्छित उपभोग साधनों को प्राप्त करते हैं। उन्हें भोगते हुए वे मृत्यु के पश्चात् परमपद को अङ्गीकार करते हैं। समस्त कामनाओं और अर्थसिद्धि करने वाली इन ऋचाओं का पाठ करने वाले भक्तगण निर्मल अन्तःकरण से युक्त होकर मोक्ष पद को प्राप्त करते हैं॥ १०॥

**ॐ भद्रं कर्णेभिः .................. इति शान्तिः॥**

**॥ इति रामपूर्वतापिन्युपनिषत्समाप्ता॥**



# ॥ रुद्रहृदयोपनिषद् ॥

यह कृष्णयजुर्वेद से सम्बद्ध उपनिषद् है। इसमें मुख्यतया 'शिव और विष्णु' को अभिन्न बताया गया है। श्रीशुकदेव और वेदव्यास जी के मध्य हुए प्रश्नोत्तर के रूप में उपनिषद् का शुभारम्भ किया गया है। सर्वप्रथम श्रीशुकदेव जी ने श्रीव्यासजी से प्रश्न किया है कि सभी देवों में सर्वश्रेष्ठ कौन है? जिसका उत्तर 'रुद्र' बताया गया है। तत्पश्चात् शिव-विष्णु की एकता, आत्मा की त्रिविधता (आत्मा, परमात्मा तथा अन्तरात्मा), रुद्र की त्रिमूर्तिता (ब्रह्मा, विष्णु, महेश), 'रुद्र' के कीर्तन से सर्वपाप विमुक्ति, परा-अपरा विद्या का स्वरूप, अक्षर (परम सत्य) ज्ञान से संसार का विनाश, मुमुक्षुजनों के लिए प्रणवोपासना, जीव और ईश्वर का भेद काल्पनिक तथा अद्वैत ज्ञान से शोक मोह की निवृत्ति का क्रमशः वर्णन किया गया है। यह उपनिषद् विभेद बुद्धि को दूर करके अभेद बुद्धि का ज्ञान कराने में अतीव उपयोगी है। आज के विभ्रमित समाज के लिए ऐसी उपनिषद्विद्या नितान्त उपयोगी है।

## ॥ शान्तिपाठः ॥

**ॐ सह नाववतु ......... इति शान्तिः ॥** (द्रष्टव्य-अक्ष्युपनिषद्)

**हृदयं कुण्डली भस्मरुद्राक्षगणदर्शनम्। तारसारं महावाक्यं पञ्चब्रह्माग्निहोत्रकम्। प्रणम्य शिरसा पादौ शुको व्यासमुवाच ह। को देवः सर्ववेदेषु कस्मिन्देवाश्च सर्वशः ॥ १ ॥**

रुद्रहृदय, योगकुण्डली, भस्मजाबाल, रुद्राक्षजाबाल और गणपति ये पाँच उपनिषदें ॐ (प्रणव) के मूलतत्त्व का विवेचन करती हैं। यही ब्रह्मज्ञान से सम्बन्धित यज्ञ के पाँच महामन्त्र कहलाते हैं, इन्हें ही श्रुति के महावाक्य कहा गया है। श्रीशुकदेव जी ने अपने पिता श्रीव्यास जी के चरणों में शीश झुकाकर प्रणाम किया और निवेदन किया— भगवन्! सभी वेदों ने किस एक देव का उल्लेख किया है और सम्पूर्ण देवों का वास किस एक देव में है? ॥ १ ॥

**कस्य शुश्रूषणान्नित्यं प्रीता देवा भवन्ति मे। तस्य तद्वचनं श्रुत्वा प्रत्युवाच पिता शुकम् ॥ २ ॥**

कृपया यह भी बताएँ कि किस देव की उपासना से सभी देव मुझ पर प्रसन्न होंगे। उनके इस प्रकार के प्रश्न को सुनकर उनके पिता ने उनसे कहा- ॥ २ ॥

**सर्वदेवात्मको रुद्रः सर्वे देवाः शिवात्मकाः। रुद्रस्य दक्षिणे पार्श्वे रविर्ब्रह्मा त्रयोऽग्नयः ॥ ३ ॥**

हे शुकदेव! भगवान् रुद्र में सभी देवता समाहित हैं और सब देवता रुद्रस्वरूप हैं। रुद्रदेव के दक्षिण पार्श्व में सूर्य, ब्रह्मा तथा तीन प्रकार की अग्नियाँ (गार्हपत्य, दक्षिणाग्नि और आहवनीय) विद्यमान हैं ॥ ३ ॥

**वामपार्श्वे उमा देवी विष्णुः सोमोऽपि ते त्रयः। या उमा सा स्वयं विष्णुर्यो विष्णुः स हि चन्द्रमाः ॥**

वाम पार्श्व में भगवती उमा, भगवान् विष्णु और सोम ये तीन देवशक्तियाँ स्थित हैं। जो उमा हैं, वही भगवान् विष्णु हैं और जो भगवान् विष्णु हैं, वही चन्द्रमा हैं ॥ ४ ॥

**ये नमस्यन्ति गोविन्दं ते नमस्यन्ति शंकरम्। येऽर्चयन्ति हरिं भक्त्या तेऽर्चयन्ति वृषध्वजम् ॥ ५ ॥**

गोविन्द के प्रति नमन करना, भगवान् शंकर को नमन करना कहा जायेगा। जो भक्ति भावना से भगवान् विष्णु की पूजा-अर्चना करते हैं, वे वृषभध्वज अर्थात् रुद्रदेव की ही अर्चना करते हैं ॥ ५ ॥

**ये द्विषन्ति विरूपाक्षं ते द्विषन्ति जनार्दनम्। ये रुद्रं नाभिजानन्ति ते न जानन्ति केशवम् ॥ ६ ॥**

जो विरूपाक्ष (भगवान् शंकर) से द्वेषभाव रखते हैं, वे जनार्दन भगवान् के प्रियपात्र कदापि नहीं हो सकते। जो रुद्ररूप के ज्ञाता नहीं, वे केशव के प्रति भी सर्वथा अनभिज्ञ हैं ॥ ६ ॥

**रुद्रात्प्रवर्तते बीजं बीजयोनिर्जनार्दनः। यो रुद्रः स स्वयं ब्रह्मा यो ब्रह्मा स हुताशनः ॥ ७॥**

रुद्र ही प्राणियों के उत्पत्ति के बीजरूप हैं तथा उस बीज की योनिरूप (अर्थात् क्षेत्र) भगवान् विष्णु हैं। जो रुद्रदेव हैं, वे स्वयं ब्रह्मा हैं; जो ब्रह्मा हैं, वही अग्निदेव हैं ॥ ७ ॥

**ब्रह्मविष्णुमयो रुद्र अग्नीषोमात्मकं जगत्। पुँल्लिङ्गं सर्वमीशानं स्त्रीलिङ्गं भगवत्युमा ॥ ८ ॥**

रुद्रदेव ही ब्रह्मा और विष्णुरूप हैं तथा अग्नि और सोम से युक्त जगत् भी रुद्रमय ही है। विश्व के समस्त पुँल्लिंग प्राणी रुद्ररूप और स्त्रीलिङ्ग समस्त प्राणी भगवती उमा स्वरूप हैं ॥ ८ ॥

**उमारुद्रात्मिकाः सर्वाः प्रजाः स्थावरजङ्गमाः। व्यक्तं सर्वमुमारूपमव्यक्तं तु महेश्वरम् ॥ ९ ॥**

सभी जड़ और चेतन सृष्टि रुद्र और उमारूप ही है। सम्पूर्ण व्यक्त संसार उमारूप और अव्यक्त संसार महेश्वरस्वरूप है ॥ ९ ॥

**उमाशंकरयोगो यः स योगो विष्णुरुच्यते। यस्तु तस्मै नमस्कारं कुर्याद्भक्तिसमन्वितः ॥ १० ॥**
**आत्मानं परमात्मानमन्तरात्मानमेव च। ज्ञात्वा त्रिविधमात्मानं परमात्मानमाश्रयेत् ॥ ११ ॥**

उमा और शिव का मिलन ही विष्णु कहा जाता है। जो विष्णु को भक्तिभाव से नमन करते हैं, वे आत्मा,परमात्मा और अन्तरात्मा इन त्रिविध आत्माओं का ज्ञान प्राप्त करके परमात्मा को प्राप्त होते हैं ॥ १०-११ ॥

**अन्तरात्मा भवेद् ब्रह्मा परमात्मा महेश्वरः। सर्वेषामेव भूतानां विष्णुरात्मा सनातनः ॥ १२ ॥**

अन्तरात्मा ब्रह्मा, परमात्मा महेश्वर और सभी प्राणियों के सनातन आत्मा भगवान् विष्णु हैं ॥ १२ ॥

**अस्य त्रैलोक्यवृक्षस्य भूमौ विटपशाखिनः। अग्रं मध्यं तथा मूलं विष्णुब्रह्ममहेश्वराः ॥ १३ ॥**

इस त्रिलोकरूप वृक्ष की शाखाएँ एवं तने ही पृथ्वी पर फैले हुए हैं, इसके अग्रभाग के रूप में विष्णु, मध्य (तना) भाग ब्रह्मा तथा मूलभाग महेश्वर हैं ॥ १३ ॥

**कार्यं विष्णुः क्रिया ब्रह्मा कारणं तु महेश्वरः। प्रयोजनार्थं रुद्रेण मूर्तिरेका त्रिधा कृता ॥ १४ ॥**

कार्यरूप विष्णु, क्रियारूप ब्रह्मा और कारणरूप महेश्वर हैं। इस प्रकार भगवान् रुद्रदेव ही प्रयोजन के अनुरूप अपनी एक ही मूर्ति (शक्ति) को तीन रूपों में धारण किये हुए हैं ॥ १४ ॥

**धर्मो रुद्रो जगद्विष्णुः सर्वज्ञानं पितामहः ॥ १५ ॥ श्रीरुद्र रुद्र रुद्रेति यस्तं ब्रूयाद्विचक्षणः।**
**कीर्तनात्सर्वदेवस्य सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ १६ ॥**

धर्म रुद्ररूप, जगत् विष्णुरूप और सम्पूर्ण ज्ञान ब्रह्मारूप है। जो ज्ञानी 'श्रीरुद्र रुद्र रुद्र' इस प्रकार से रुद्र के नाम का स्मरण करता है। इससे वह सभी देवों के नाम-जप का फल प्राप्त करके सभी पाप-कर्मों से निवृत्त हो जाता है ॥ १५-१६ ॥

**रुद्रो नर उमा नारी तस्मै तस्यै नमो नमः ॥ १७ ॥ रुद्रो ब्रह्मा उमा वाणी तस्मै तस्यै नमो नमः।**
**रुद्रो विष्णुरुमा लक्ष्मीस्तस्मै तस्यै नमो नमः ॥ १८ ॥ रुद्रः सूर्य उमा छाया तस्मै तस्यै नमो नमः।**
**रुद्रः सोम उमा तारा तस्मै तस्यै नमो नमः ॥ १९ ॥ रुद्रो दिवा उमा रात्रिस्तस्मै तस्यै नमो नमः।**
**रुद्रो यज्ञ उमा वेदिस्तस्मै तस्यै नमो नमः ॥ २० ॥ रुद्रो वह्निरुमा स्वाहा तस्मै तस्यै नमो नमः।**
**रुद्रो वेद उमा शास्त्रं तस्मै तस्यै नमो नमः ॥ २१ ॥ रुद्रो वृक्ष उमा वल्ली तस्मै तस्यै नमो नमः।**
**रुद्रो गन्ध उमा पुष्पं तस्मै तस्यै नमो नमः ॥ २२ ॥ रुद्रोऽर्थ अक्षरः सोमा तस्मै तस्यै नमो नमः।**
**रुद्रो लिङ्गमुमा पीठं तस्मै तस्यै नमो नमः ॥ २३ ॥ सर्वदेवात्मकं रुद्रं नमस्कुर्यात्पृथक्पृथक्।**

**एभिर्मंत्रपदैरेव नमस्यामीशपार्वतीम्॥ २४॥ यत्र यत्र भवेत्सार्धमिमं मन्त्रमुदीरयेत्। ब्रह्महा जलमध्ये तु सर्वपापैः प्रमुच्यते॥ २५॥**

रुद्ररूप पुरुष और उमारूप नारी, इस प्रकार दोनों रूपों में भगवान् रुद्र और भगवती उमा को नमन है। रुद्र ब्रह्मा और उमा वाणी हैं, इन दोनों रूपों में रुद्र और उमा को नमस्कार है। रुद्र विष्णु और उमा लक्ष्मी रूप हैं,दोनों को नमस्कार है। रुद्ररूप सूर्य और उमारूप छाया को नमस्कार है। रुद्र सोम( चन्द्र)हैं तथा उमा तारागण हैं, दोनों को नमस्कार है। रुद्र दिन हैं,उमा रात्रि हैं, इन रूपों में उन्हें नमस्कार है। रुद्ररूप यज्ञ और उमारूपी वेदी को नमस्कार है। रुद्ररूप अग्नि और उमारूप स्वाहा को प्रणाम है। रुद्र वेदरूप और उमा शास्त्ररूप में हैं, उन्हें प्रणाम है। वृक्ष और लतारूप शंकर-उमा को नमस्कार है। गन्ध और पुष्परूप शंकर-उमा को नमस्कार है। अर्थ और अक्षररूप शंकर-उमा को नमन है। लिङ्ग और पीठरूप शंकर-उमा को नमन है। इस प्रकार सभी देवों के रूप में रुद्र को अलग-अलग प्रणाम करे। इन्हीं मन्त्र-पदों द्वारा मैं भी शिव-पार्वती को नमस्कार करता हूँ। मनुष्य जहाँ कहीं भी रहे, वहीं इस अर्धालीयुक्त मन्त्र का जप करता रहे। ब्रह्महत्या करने वाला भी यदि जल में प्रवेश करके इस मन्त्र का जप करता है, तो वह सभी पापों से मुक्त हो जाता है॥ १७-२५॥

**सर्वाधिष्ठानमद्वन्द्वं परं ब्रह्म सनातनम्। सच्चिदानन्दरूपं तदवाङ्मनसगोचरम्॥२६॥ तस्मिन्सुविदिते सर्वं विज्ञातं स्यादिदं शुक। तदात्मकत्वात्सर्वस्य तस्माद्भिन्नं नहि क्वचित्॥२७॥**

हे शुक! सबके आश्रय स्थान, द्वन्द्वातीत, सच्चिदानन्द स्वरूप, मन और वाणी से अगोचर जो सनातन परम ब्रह्म है, उसे भली प्रकार जान लेने पर ये सम्पूर्ण रहस्य विदित हो जाते हैं; क्योंकि उस ब्रह्म से पृथक् कुछ भी नहीं है, यह सब उसी का स्वरूप है॥ २६-२७॥

**द्वे विद्ये वेदितव्ये हि परा चैवापरा च ते। तत्रापरा तु विद्यैषा ऋग्वेदो यजुरेव च॥ २८॥ सामवेदस्तथाथर्ववेदः शिक्षा मुनीश्वर। कल्पो व्याकरणं चैव निरुक्तं छन्द एव च॥ २९॥ ज्योतिषं च यथा नात्मविषया अपि बुद्धयः। अथैषा परमा विद्या ययात्मा परमाक्षरम्॥ ३०॥**

दो विद्याएँ साधक के लिए जानने योग्य हैं- वे परा और अपरा हैं। ऋक्, यजुष्, साम, अथर्व, शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द और ज्योतिष ये सब अपराविद्या के अन्तर्गत हैं। हे मुनीश्वर! इस विद्या में आत्मविषय के अतिरिक्त अन्य सभी प्रकार का बौद्धिक ज्ञान सन्निहित है। जिससे आत्मज्ञान की प्राप्ति होती है, उसे पराविद्या कहा गया है। वह आत्मतत्त्व परम अविनाशी है॥ २८-३०॥

**यत्तदद्रेश्यमग्राह्यमगोत्रं रूपवर्जितम्। अचक्षुः श्रोत्रमत्यर्थं तदपाणिपदं तथा॥ ३१॥ नित्यं विभुं सर्वगतं सुसूक्ष्मं च तदव्ययम्। तद्भूतयोनिं पश्यन्ति धीरा आत्मानमात्मनि॥ ३२॥**

वह न तो दिखाई देता है और न ग्रहण किया जाता है। वह नाम, रूप और गोत्रादि से रहित है। वह नेत्र, श्रोत्र और हाथ-पैर के अस्तित्व से रहित है। वह सर्वव्यापी, नित्य, सर्वगत, सूक्ष्मातिसूक्ष्म और अविकारी है। वह सब प्राणियों का उत्पत्ति स्थान है। धीरपुरुष उस परमात्मतत्त्व को अपने ही आत्मा में देखते हैं॥ ३१-३२॥

**यः सर्वज्ञः सर्वविद्यो यस्य ज्ञानमयं तपः। तस्मादन्नान्नरूपेण जायते जगदावलिः॥ ३३॥**

सर्वज्ञाता ( भूत,भविष्यत्, वर्तमान का ज्ञान रखने वाला), सभी विद्याओं का आश्रय स्थल वह ब्रह्म ही है। ज्ञान ही जिसका तप है, उसी से भोक्ता एवं अन्न रूप इस (जड़-चेतन) जगत् की उत्पत्ति हुई है॥ ३३॥

**सत्यवद्भाति तत्सर्वं रज्जुसर्पवदास्थितम्।**
**तदेतदक्षरं सत्यं तद्विज्ञाय विमुच्यते॥ ३४॥**

सत्य की तरह प्रतीत होने वाला यह संसार ब्रह्म में उसी प्रकार स्थित है, जैसे रस्सी में सर्प का आभास होता है। अविनाशी ब्रह्म सत्य है, ऐसा ज्ञान रखने वाला मनुष्य मोक्ष पद को प्राप्त करता है॥ ३४॥

**ज्ञानेनैव हि संसारविनाशो नैव कर्मणा। श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठं स्वगुरुं गच्छेद्यथाविधि॥ ३५॥**

ज्ञान द्वारा ही संसार रूपी पाश को काटा जाना सम्भव है, कर्म से इसे नहीं काटा जा सकता। अतएव साधक को श्रोत्रिय, ब्रह्मनिष्ठ अपने गुरु के पास (ज्ञान प्राप्ति के लिए) विधिपूर्वक जाना चाहिए॥ ३५॥

**गुरुस्तस्मै परां विद्यां दद्याद्ब्रह्मात्मबोधिनीम्। गुहायां निहितं साक्षादक्षरं वेद चेन्नरः॥ ३६॥**
**छित्त्वाऽविद्यामहाग्रन्थिं शिवं गच्छेत्सनातनम्। तदेतदमृतं सत्यं तद्बोद्धव्यं मुमुक्षुभिः॥ ३७॥**

ऐसे साधक को गुरु, आत्मा और ब्रह्म के अभिन्न स्वरूप का बोध कराने वाली पराविद्या प्रदान करे। (हृदय) गुहा में स्थित उस अक्षरब्रह्म का जो साधक साक्षात्कार कर लेता है, ऐसा साधक अज्ञानरूपी महाग्रन्थि को काटकर सनातन शिवतत्त्व को प्राप्त करता है। मोक्ष की इच्छा रखने वाले साधकों के लिए यह अमृतरूप सत्य (परमात्मतत्त्व) जानने योग्य है॥ ३६-३७॥

**धनुस्तारं शरो ह्यात्मा ब्रह्म तल्लक्ष्यमुच्यते। अप्रमत्तेन वेद्धव्यं शरवत्तन्मयो भवेत्॥ ३८॥**

प्रणव को धनुष और आत्मा को बाण की संज्ञा दी गई है, जिनसे ब्रह्मरूपी लक्ष्य का वेधन आलस्य-प्रमाद का परित्याग करके करना चाहिए। लक्ष्य को वेधने वाले बाण की तरह ही साधक को ब्रह्म में तन्मय हो जाना चाहिए॥ ३८॥

**लक्ष्यं सर्वगतं चैव शरः सर्वगतो मुखः। वेद्धा सर्वगतश्चैव शिवलक्ष्यं न संशयः॥ ३९॥**

ब्रह्मरूप लक्ष्य सर्वगत है, आत्मारूप बाण सब ओर मुख वाला है; परन्तु यदि साधकरूप वेद्धा भी सर्वगत हो, तो शिवरूप लक्ष्य का सन्धान करना सुनिश्चित हो जाता है॥ ३९॥

**न तत्र चन्द्रार्कवपुः प्रकाशते न वान्ति वाताः सकला देवताश्च।**
**स एष देवः कृतभावभूतः स्वयं विशुद्धो विरजः प्रकाशते॥ ४०॥**

जिस परमात्मा के पावनधाम में सूर्य और चन्द्र के विग्रह प्रकाशित नहीं होते, जहाँ वायुदेव और समस्त अन्य देवताओं की भी पहुँच नहीं, वही परमात्मा साधक द्वारा चिन्तन किये जाने पर शुद्ध एवं निर्गुण स्वरूप से प्रकाशित होते हैं॥ ४०॥

**द्वौ सुपर्णौ शरीरेऽस्मिञ्जीवेशाख्यौ सह स्थितौ। तयोर्जीवः फलं भुंक्ते कर्मणो न महेश्वरः॥४१॥**

इस देहरूपी वृक्ष में जीव और ईश्वररूपी दो पक्षियों का निवास है, जिनमें जीवरूपी पक्षी तो कर्म का फल भोगता है, परन्तु ईश्वर कर्मों का भोक्ता नहीं (केवल द्रष्टा भर) है॥ ४१॥

**केवलं साक्षिरूपेण विना भोगं महेश्वरः। प्रकाशते स्वयं भेदः कल्पितो मायया तयोः॥ ४२॥**

ईश्वर कर्मफल का भोक्ता न होकर मात्र साक्षीरूप में प्रकाशमान रहता है। जीव और ईश्वर के भेद की ल्पना माया के आधार पर ही की गई है॥ ४२॥

**घटाकाशमठाकाशौ यथाकाशप्रभेदतः। कल्पितौ परमौ जीवशिवरूपेण कल्पितौ॥ ४३॥**

घटाकाश और मठाकाश जिस प्रकार आकाश के ही कल्पित भेद हैं, उसी प्रकार परमात्मा के जीव और ईश्वर रूप भेद भी कल्पनाजन्य हैं॥ ४३॥

**तत्त्वतश्च शिवः साक्षाच्चिज्जीवश्च स्वतः सदा। चिच्चिदाकारतो भिन्ना न भिन्ना चित्त्वहानितः॥**

वास्तव में चिद्रूप जीवात्मा स्वयं ही सदा साक्षात् शिव है। जीव और ईश्वर में चिन्मय उपाधि से युक्त आकार भेद से भिन्नता परिलक्षित होती है, स्वरूप से भिन्नता नहीं। यदि वास्तव में ही स्वरूप भेद हो तो दोनों का चित्स्वरूप ही विनष्ट हो जायेगा॥ ४४॥

**चितश्चिन्न चिदाकाराद्भिद्यते जडरूपतः। भिद्यते चेज्जडो भेदश्चिदेका सर्वदा खलु॥ ४५॥**

चित् से चित् की भिन्नता चिदाकार स्वरूप से नहीं; अपितु यह जड़रूप उपाधि से ही कल्पित है। यदि भेद दृष्टि है, तो यह जड़तायुक्त ही है। चित् तो सभी जगह एक जैसे स्वरूप वाला है॥ ४५॥

**तर्कतश्च प्रमाणाच्च चिदेकत्वव्यवस्थितेः। चिदेकत्वपरिज्ञाने न शोचति न मुह्यति॥ ४६॥**
**अद्वैतं परमानन्दं शिवं याति तु केवलम्॥ ४७॥**

युक्ति और प्रमाण इन दोनों से ही चित् की एकता की परिपुष्टि होती है। अतएव चित् के एकत्व का बोध हो जाने पर मनुष्य न तो शोकग्रस्त रहता है और न मोह-बन्धन में जकड़ा रहता है, (अपितु इनसे मुक्त हो जाता है।) उसे अद्वैत परमानन्दस्वरूप शिवत्व की प्राप्ति हो जाती है॥ ४६-४७॥

**अधिष्ठानं समस्तस्य जगतः सत्यचिद्घनम्। अहमस्मीति निश्चित्य वीतशोको भवेन्मुनिः॥४८॥**

सत्यरूप चिद्घन ईश्वर समस्त संसार के आश्रय स्थान हैं। मनीषी जन 'वह मैं ही हूँ' (वह परमात्मा मैं ही हूँ) ऐसा निश्चय करके शोक से रहित हो जाते हैं॥ ४८॥

**स्वशरीरे स्वयं ज्योतिःस्वरूपं सर्वसाक्षिणम्। क्षीणदोषाः प्रपश्यन्ति नेतरे माययावृताः॥ ४९॥**

स्वयं ज्योतित सर्वसाक्षी ईश्वर को स्वकीय अन्तःकरण में वही पुरुष देख पाते हैं, जिनके कषाय-कल्मषों का क्षय हो चुका है; परन्तु जो प्रपंचात्मक माया से लिप्त हैं, वे उनके दर्शन लाभ से वंचित रहते हैं॥ ४९॥

**एवं रूपपरिज्ञानं यस्यास्ति परयोगिनः। कुत्रचिद्गमनं नास्ति तस्य पूर्णस्वरूपिणः॥ ५०॥**

जो महापुरुष आत्मस्वरूप के ज्ञान से युक्त हैं, ऐसे पूर्ण सिद्धावस्था को प्राप्त योगी का कहीं आवागमन नहीं होता (पुनर्जन्म नहीं होता) ॥ ५०॥

**आकाशमेकं संपूर्णं कुत्रचिन्नैव गच्छति। तद्वत्स्वात्मपरिज्ञानी कुत्रचिन्नैव गच्छति॥ ५१॥**

जिस प्रकार सम्पूर्ण आकाश का कहीं आना-जाना नहीं होता, उसी प्रकार आत्मज्ञान को प्राप्त करने वाला ज्ञानी पुरुष भी कहीं गमन नहीं करता॥ ५१॥

**स यो ह वै तत्परमं ब्रह्म यो वेद वै मुनिः। ब्रह्मैव भवति स्वस्थः सच्चिदानन्दमातृकः॥**
**इत्युपनिषत्॥ ५२॥**

जो मनीषी निश्चित ही परब्रह्म को जानने वाला है, वह स्वकीय स्वरूप में अवस्थित होकर स्वयं सच्चिदानन्दरूप ब्रह्म ही कहलाता है। इस प्रकार यह उपनिषद् पूर्ण हुई॥ ५२॥

**ॐ सह नाववतु .......... इति शान्तिः॥**

**॥ इति रुद्रहृदयोपनिषत्समाप्ता॥**



# ॥ रुद्राक्षजाबालोपनिषद्॥

यह उपनिषद् सामवेदीय परम्परा से सम्बद्ध है। 'रुद्राक्ष' की अतिशय महत्ता प्रकट करना उपनिषद् का प्रयोजन है। उपनिषद् का शुभारम्भ भुसुण्ड और कालाग्निरुद्र की आख्यायिका से हुआ है। सर्वप्रथम भुसुण्ड जी ने रुद्राक्ष की उत्पत्ति तथा उसके धारण का प्रतिफल पूछा है, जिसका उत्तर क्रमशः कालाग्निरुद्र भगवान् ने विस्तार से प्रदान किया है। उन्होंने क्रमशः रुद्राक्ष की उत्पत्ति, रुद्राक्ष के धारण और जप का प्रतिफल रुद्राक्ष के उत्तम-मध्यम और अधमभेद, रुद्राक्ष के ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रभेद, ग्राह्य-अग्राह्य, रुद्राक्ष, शिखा आदि स्थानों में रुद्राक्ष धारण करने का विधान, उन-उन स्थानों पर रुद्राक्ष धारण करने के मन्त्र, रुद्राक्ष के मुख भेद (एकमुखी से चौदह मुखी तक), रुद्राक्ष धारण करने वाले के लिए वर्ज्य नियम (मांसाहार आदि) तथा अन्त में रुद्राक्ष विद्या के जानने की फलश्रुति का वर्णन किया है। इस प्रकार कुल मिलाकर 'रुद्राक्ष' के विषय में समग्र विवेचन इस उपनिषद् में किया गया है।

## ॥ शान्तिपाठः ॥

**ॐ आप्यायन्तु .................. इति शान्तिः ॥** (द्रष्टव्य-महोपनिषद्)

**अथ हैनं कालाग्निरुद्रं भुसुण्डः पप्रच्छ कथं रुद्राक्षोत्पत्तिः। तद्धारणात्किं फलमिति ॥ १ ॥**

एक बार भुसुण्ड ने कालाग्निरुद्र से पूछा-हे भगवन्! रुद्राक्ष की उत्पत्ति किस प्रकार हुई तथा उसके धारण से क्या फल प्राप्त होता है?॥ १ ॥

**तं होवाच भगवान्कालाग्निरुद्रः त्रिपुरवधार्थमहं निमीलिताक्षोऽभवम्। तेभ्यो जलबिन्दवो भूमौ पतितास्ते रुद्राक्षा जाताः। सर्वानुग्रहार्थाय तेषां नामोच्चारमात्रेण दशगोप्रदानफलं दर्शनस्पर्शनाभ्यां द्विगुणं फलमत ऊर्ध्वं उक्तं न शक्नोमि॥ २ ॥**

तब उन भगवान् कालाग्नि रुद्र ने कहा—जब मैं त्रिपुरासुर राक्षस को मारने के लिए आँखें बन्द कर समाधिस्थ हुआ, उसी समय आँखों से जल की बूँदें पृथ्वी पर गिरीं, वे बूँदें रुद्राक्ष बन गयीं। सबके कल्याण की कामना से कह रहा हूँ कि जो रुद्राक्ष का नाम भी ले लेता है, उसे दस गौओं के दान करने का फल प्राप्त होता है तथा उसका दर्शन कर लेने-उसका स्पर्श कर लेने से उसका भी दो गुना फल प्राप्त होता है। इससे ज्यादा क्या कहें॥ २ ॥

**तत्रैते श्लोका भवन्ति—कस्मिंस्थितं तु किं नाम कथं वा धार्यते नरैः। कतिभेदमुखान्यत्र कैर्मंत्रैर्धार्यते कथम्॥ ३ ॥**

इसके बारे में ये श्लोक कहे गये हैं- (प्रश्न-रुद्राक्ष) कहाँ स्थित है? क्या नाम है? इसे मनुष्य को कैसे धारण करना चाहिए? कितने प्रकार के भेद हैं? किन-किन मंत्रों से धारण करना चाहिए?॥ ३ ॥

**दिव्यवर्षसहस्राणि चक्षुरुन्मीलितं मया। भूमावक्षिपुटाभ्यां तु पतिता जलबिन्दवः ॥ ४ ॥**

(उत्तर-समाधि अवस्था में) सहस्र दिव्यवर्ष (देव वर्ष) व्यतीत हो जाने पर मैंने जिस समय नेत्र खोले, उसी समय (मेरे) नेत्रों से जल की बूँदें निकलीं और वे पृथ्वी पर गिरीं॥ ४ ॥

**तत्राश्रुबिन्दवो जाता महारुद्राक्षवृक्षकाः । स्थावरत्वमनुप्राप्य भक्तानुग्रहकारणात् ॥ ५ ॥**

वहीं (पृथ्वी) पर वे बूँदें महारुद्राक्ष का पेड़ बन कर भक्तों पर कृपा करने के लिए स्थावर अर्थात् अचल हो गईं ॥ ५ ॥

**भक्तानां धारणात्पापं दिवारात्रिकृतं हरेत्। लक्षं तु दर्शनात्पुण्यं कोटिस्तद्धारणाद्भवेत्॥ ६ ॥**
**तस्य कोटिशतं पुण्यं लभते धारणान्नरः। लक्षकोटिसहस्राणि लक्षकोटिशतानि च ॥ ७ ॥**
**तज्जपाल्लभते पुण्यं नरो रुद्राक्षधारणात् । धात्रीफलप्रमाणं यच्छ्रेष्ठमेतदुदाहृतम् ॥ ८ ॥**

जो भक्त इसको धारण करता है, यह उसके दिन एवं रात में किये हुए पापों का हरण कर लेता है। इसके दर्शन से लाखगुना तथा धारण करने से कोटिगुना फल प्राप्त होता है। उसे धारण करने से मनुष्य को (जप की अपेक्षा) उसका सौ कोटि (अरब) गुना पुण्य प्राप्त होता है, इतना ही नहीं श्रद्धा-भावपूर्वक धारण करने पर उसका भी लाख से सौ गुना एवं लाख करोड़ से हजार गुना फल प्राप्त होता है। मनुष्य रुद्राक्ष धारण करके उन (रुद्र) के जप करने का पुण्य प्राप्त कर लेता है। आँवले के बराबर का रुद्राक्ष श्रेष्ठ माना गया है ॥ ६-८ ॥

**[ यहां रुद्राक्ष के दर्शन तथा धारण करने के पुण्यफल का विवेचन है। साधारणतया उसकी असाधारण क्षमता का पता नहीं चलता; परन्तु साधकों एवं धारण करने वालों का अनुभव है कि 'रुद्राक्ष' में आध्यात्मिक गुणों की अधिकता के साथ उसमें 'हृदय' सम्बन्धी विकारों को दूर करने की अत्यधिक क्षमता है। यहाँ उसकी महिमा का अतिशयित वर्णन किया गया प्रतीत होता है।]**

**बदरीफलमात्रं तु मध्यमं प्रोच्यते बुधैः । अधमं चणमात्रं स्यात्प्रक्रियैषा मयोच्यते॥ ९ ॥**

जो रुद्राक्ष बेर के बराबर हो, उसे मध्यम तथा चने के समान वाले रुद्राक्ष को विद्वानों ने अधम कहा है। अब उसकी प्रक्रिया को कहते हैं ॥ ९ ॥

**ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्राश्चेति शिवाज्ञया।**
**वृक्षा जाताः पृथिव्यां तु तज्जातीयाः शुभाक्षकाः ॥ १० ॥**

वह मंगलकारी रुद्राक्ष ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र जाति के वृक्ष के रूप में उन-उन जातियों के कल्याण के लिए भगवान् शिव की आज्ञा से पृथ्वी पर उत्पन्न हुआ ॥ १० ॥

**श्वेतास्तु ब्राह्मणा ज्ञेयाः क्षत्रिया रक्तवर्णकाः।**
**पीतास्तु वैश्या विज्ञेयाः कृष्णाः शूद्रा उदाहृताः ॥ ११ ॥**

श्वेत को ब्राह्मणवर्ण, रक्त को क्षत्रियवर्ण, पीत को वैश्यवर्ण तथा काले को शूद्रवर्ण का रुद्राक्ष कहा जाता है ॥ ११ ॥

**ब्राह्मणो बिभृयाच्छ्वेतान्रक्तान्राजा तु धारयेत्। पीतान्वैश्यस्तु बिभृयात्कृष्णाञ्छूद्रस्तु धारयेत् ॥१२**

श्वेत रुद्राक्ष को ब्राह्मण धारण करे, लाल रुद्राक्ष को क्षत्रिय, पीत रुद्राक्ष को वैश्य तथा काले रुद्राक्ष को शूद्र को धारण करना चाहिए॥ १२ ॥

**समाः स्निग्धा दृढाः स्थूलाः कण्टकैः संयुताः शुभाः।**
**कृमिदष्टं छिन्नभिन्नं कण्टकैर्हीनमेव च ॥ १३ ॥**
**व्रणयुक्तमयुक्तं च षड्रुद्राक्षाणि वर्जयेत्।**
**स्वयमेव कृतद्वारं रुद्राक्षं स्यादिहोत्तमम् ॥१४॥**

मजबूत, चिकने, समान रूप से गोलाई लिए हुए, मोटे काँटों से युक्त इस प्रकार के रुद्राक्ष को शुभ कहा जाता है; जिसमें कीड़ा लगा हुआ हो, जो टूटा-फूटा हुआ हो, जो काँटों से रहित हो, जिनमें (कीड़ों का खाया) छेद हो तथा जो ठीक न लगता हो, ये छः प्रकार के रुद्राक्ष त्याज्य हैं; जिसमें प्राकृतिक छेद हो, उसे उत्तम रुद्राक्ष कहा गया है॥ १३-१४॥

**यत्तु पौरुषयत्नेन कृतं तन्मध्यमं भवेत् । समान्स्निग्धान् दृढान् स्थूलान् क्षौमसूत्रेण धारयेत् ॥१५॥**

(माला में पिरोने के लिए) जिसमें छेद किया जाता है, उसे मध्यम कहा गया है। धारण करने के लिए समानरूप वाले, चिकने, दृढ़, मोटे रुद्राक्षों को रेशमी धागे में पिरोना चाहिए॥ १५॥

**सर्वगात्रेण सौम्येन सामान्यानि विचक्षणः। निकषे हेमरेखाभा यस्य रेखा प्रदृश्यते॥ १६॥**

**तदक्षमुत्तमं विद्यात्तद्धार्यं शिवपूजकैः। शिखायामेकरुद्राक्षं त्रिंशतं शिरसा वहेत्॥ १७॥**

सभी का आकार सामान्य, सौम्य और एकरूप होना चाहिए। जिसमें स्वर्ण जैसी रेखा झलकती हो, शिव भक्तों को उसी प्रकार का रुद्राक्ष धारण करना चाहिए। एक रुद्राक्ष चोटी में एवं माला में पिरोकर सिर पर तीस रुद्राक्ष धारण करे॥ १६-१७॥

**षट्त्रिंशतं गले दध्याद्बाहोः षोडशषोडश। मणिबन्धे द्वादशैव स्कन्धे पञ्चदशं वहेत्॥ १८॥**

छत्तीस रुद्राक्ष कण्ठ में , सोलह-सोलह रुद्राक्ष दोनों भुजाओं में, बारह रुद्राक्ष मणिबन्ध अर्थात् हाथ की कलाई में तथा पंद्रह रुद्राक्ष कन्धे पर धारण करना चाहिए॥ १८॥

**अष्टोत्तरशतैर्मालामुपवीतं प्रकल्पयेत् । द्विसरं त्रिसरं वापि सराणां पञ्चकं तथा॥ १९॥**

**सराणां सप्तकं वापि बिभृयात्कण्ठदेशतः। मुकुटे कुण्डले चैव कर्णिकाहारकेऽपि वा॥ २०॥**

गले में एक सौ आठ दानों की माला उपवीत की तरह धारण करनी चाहिए। दो, तीन, पाँच अथवा सात लड़ियों की माला गले में धारण करनी चाहिए। कान की बाली, कुण्डल एवं मुकुट के रूप में भी रुद्राक्षों को धारण करना चाहिए॥ १९-२०॥

**केयूरकटके सूत्रं कुक्षिबन्धे विशेषतः । सुप्ते पीते सदाकालं रुद्राक्षं धारयेन्नरः॥ २१॥**

विशेष सूत्र में पिरोई हुई माला को बाजूबन्द तथा कुक्षिबंद के रूप में सोते-जागते सर्वदा धारण किये रहना चाहिए॥ २१॥

**त्रिशतं त्वधमं पञ्चशतं मध्यममुच्यते । सहस्रमुत्तमं प्रोक्तमेवं भेदेन धारयेत् ॥ २२॥**

एक सहस्र रुद्राक्ष धारण करने को उत्तम, पाँच सौ को मध्यम तथा तीन सौ रुद्राक्ष को अधम कहा गया है। इसलिए इस प्रकार भेद समझकर धारण करना चाहिए॥ २२॥

**शिरसीशानमंत्रेण कण्ठे तत्पुरुषेण तु । अघोरेण गले धार्यं तेनैव हृदयेऽपि च॥ २३॥**

'ईशानः सर्वविद्यानां' (महा०ना० उप० १७/५) इस मंत्र से सिर में धारण करे, 'तत्पुरुषाय विद्महे महादेवाय' (महा०ना०उप० २/२, १७/४) इस मंत्र से कण्ठ में तथा 'अघोरेभ्यो '(महा०ना० उप० १६/३) इस मंत्र से गले एवं हृदय में रुद्राक्ष धारण करना चाहिए॥ २३॥

**अघोरबीजमन्त्रेण करयोर्धारयेत्सुधीः । पञ्चाशदक्षग्रथितान्व्योमव्याप्यपि चोदरे ॥ २४॥**

**पञ्च ब्रह्मभिरङ्गैश्च त्रिमाला पञ्च सप्त च। ग्रथित्वा मूलमन्त्रेण सर्वाण्यक्षाणि धारयेत्॥ २५॥**

विद्वानों को चाहिए कि अघोर बीज मंत्र से हाथों में रुद्राक्ष धारण करें। रुद्राक्ष के बीच वाले छेद में धागा पिरोते समय 'अ' से 'क्ष' तक के पचासों अक्षरों को प्रत्येक रुद्राक्ष के साथ भावना पूर्वक विन्यस्त-आरोपित

करे। तत्पश्चात् पंचब्रह्ममंत्र या पंचाक्षरी मंत्र (ॐ नमः शिवाय) से रुद्राक्ष को अभिमंत्रित करे, तत्पश्चात् (अक्षमालिकोपनिषद् के अनुसार) प्राण-प्रतिष्ठा करके मूल मंत्र से पिरोये तथा सात, पाँच अथवा तीन मालाओं की तरह धारण करे॥ २४-२५॥

**अथ हैनं भगवन्तं कालाग्निरुद्रं भुसुण्डः पप्रच्छ रुद्राक्षाणां भेदेन यदक्षं यत्स्वरूपं यत्फलमिति। तत्स्वरूपं मुखयुक्तमरिष्टनिरसनं कामाभीष्टफलं ब्रूहीति होवाच॥ २६॥**

इसके पश्चात् भुसुण्ड ने भगवान् कालाग्निरुद्र से प्रश्न किया कि इन रुद्राक्षों के कितने भेद हैं, इनका क्या स्वरूप है तथा इनसे क्या फल मिलता है? मुखों के भेद से अरिष्टनिवारण व मनोवांछित फल प्राप्ति के बारे में बताने की कृपा करें॥ २६॥

**तत्रैते श्लोका भवन्ति— एकवक्त्रं तु रुद्राक्षं परतत्त्वस्वरूपकम्।**
**तद्धारणात्परे तत्त्वे लीयते विजितेन्द्रियः॥ २७॥**

इसके बारे में ये श्लोक हैं—एक मुँह का रुद्राक्ष साक्षात् परमतत्त्व का रूप है। इंद्रियों को वशीभूत करते हुए जो भी उसे धारण करता है, वह परात्परतत्त्व शिव में लीन हो जाता है॥२७॥

**द्विवक्त्रं तु मुनिश्रेष्ठ चार्धनारीश्वरात्मकम्। धारणादर्धनारीशः प्रीयते तस्य नित्यशः॥ २८॥**

हे मुनिश्रेष्ठ! दो मुँह वाले रुद्राक्ष को अर्धनारीश्वर रूप कहा गया है, जो सदैव उसे धारण किये रहते हैं, उन पर निरंतर अर्धनारीश्वर भगवान् शिव की कृपा बनी रहती है॥ २८॥

**त्रिमुखं चैव रुद्राक्षमग्नित्रयस्वरूपकम्। तद्धारणाच्च हुतभुक्तस्य तुष्यति नित्यदा॥ २९॥**

तीन मुँह वाले रुद्राक्ष को अग्नित्रय स्वरूप कहा जाता है, उसको धारण किये रहने पर सदैव अग्नि भगवान् की कृपा बनी रहती है॥ २९॥

**चतुर्मुखं तु रुद्राक्षं चतुर्वक्त्रस्वरूपकम्। तद्धारणाच्चतुर्वक्त्रः प्रीयते तस्य नित्यदा॥ ३०॥**

चतुर्मुख भगवान् के रूप में चार मुखी रुद्राक्ष कहा गया है, उसको धारण करने वाले पर चतुर्मुख भगवान् की कृपा सदैव बनी रहती है॥ ३०॥

**पञ्चवक्त्रं तु रुद्राक्षं पञ्चब्रह्मस्वरूपकम्। पञ्चवक्त्रः स्वयं ब्रह्म पुंहत्यां च व्यपोहति॥ ३१॥**

पंचमुखी रुद्राक्ष को पंचब्रह्म अर्थात् पाँच मुँह वाले शिव का रूप कहा जाता है, उसको धारण करने पर स्वयं ब्रह्मरूप भगवान् शिव पुरुष की हत्या के दोष को समाप्त कर देते हैं॥ ३१॥

**षड्वक्त्रमपि रुद्राक्षं कार्तिकेयाधिदैवतम्। तद्धारणान्महाश्रीः स्यान्महदारोग्यमुत्तमम्॥ ३२॥**

षण्मुखी रुद्राक्ष को कार्तिकेय का स्वरूप कहा जाता है। उसको धारण करने वाले पर महालक्ष्मी की कृपा होती है एवं उत्तम आरोग्यता प्राप्त होती है॥ ३२॥

**मतिविज्ञानसंपत्तिशुद्धये धारयेत्सुधीः। विनायकाधिदैवं च प्रवदन्ति मनीषिणः॥ ३३॥**

ज्ञानवान् मनुष्य इसको गणेश का रूप भी मानते हैं, इसलिए बुद्धिमान् मनुष्य इसे विद्या, बुद्धि एवं लक्ष्मी की वृद्धि के लिए धारण करें, ऐसा मनीषियों का मत है॥ ३३॥

**सप्तवक्त्रं तु रुद्राक्षं सप्तमात्रधिदैवतम्। तद्धारणान्महाश्रीः स्यान्महदारोग्यमुत्तमम्॥ ३४॥**

सप्तमुखी रुद्राक्ष सात लोक, सप्त मातृशक्ति (ब्राह्मी, वैष्णवी आदि) का स्वरूप होता है, इसके धारण करने मात्र से महान् सम्पत्ति एवं अत्युत्तम आरोग्य की प्राप्ति होती है॥ ३४॥

**महती ज्ञानसंपत्तिः शुचिर्धारणतः सदा। अष्टवक्त्रं तु रुद्राक्षमष्टमात्रधिदैवतम्॥ ३५॥**

**वस्वष्टकप्रियं चैव गङ्गाप्रीतिकरं तथा। तद्धारणादिमे प्रीता भवेयुः सत्यवादिनः ॥ ३६ ॥**

इसे पवित्रतापूर्वक धारण करने से सर्वदा महान् ज्ञान एवं सम्पत्ति प्राप्त होती है। अष्टमुखी रुद्राक्ष को आठ माताओं का स्वरूप कहा जाता है एवं इसे अष्टवसु प्रिय भी कहा गया है, यह गंगा जी को भी प्रीतिकर है। सत्यवादी मनुष्य को इसे धारण करने पर तीनों की कृपा प्राप्त होती है ॥ ३५-३६ ॥

**नववक्त्रं तु रुद्राक्षं नवशक्त्यधिदैवतम् । तस्य धारणमात्रेण प्रीयन्ते नव शक्तयः ॥ ३७ ॥**

नौमुखी रुद्राक्ष को नौ शक्तियों वाला देवता कहा जाता है, इसके धारण करने वाले को नौ शक्तियों की प्रसन्नता-कृपा प्राप्त होती है ॥ ३७ ॥

**दशवक्त्रं तु रुद्राक्षं यमदैवत्यमीरितम् । दर्शनाच्छान्तिजनकं धारणान्नात्र संशयः ॥ ३८ ॥**

दसमुखी रुद्राक्ष को यम देवता का स्वरूप कहा जाता है, जिसका दर्शन ही शांति देने वाला एवं धारण करना परम शांति प्रदाता है, इसमें तनिक भी संशय नहीं ॥ ३८ ॥

**एकादशमुखं त्वक्षं रुद्रैकादशदैवतम् । तदिदं दैवतं प्राहुः सदा सौभाग्यवर्धनम् ॥ ३९ ॥**

ग्यारहमुखी रुद्राक्ष को एकादशरुद्र देवता का स्वरूप कहा जाता है। वे एकादश रुद्रदेव सदैव सौभाग्य संवर्धन करने वाले होते हैं ॥ ३९ ॥

**रुद्राक्षं द्वादशमुखं महाविष्णुस्वरूपकम्। द्वादशादित्यरूपं च बिभर्त्येव हि तत्परः ॥ ४० ॥**

द्वादशमुखी रुद्राक्ष को महाविष्णु का स्वरूप कहा जाता है, इसे द्वादश आदित्यों का रूप भी मानते हैं, इसको धारण करने पर व्यक्ति तत्पर अर्थात् महाविष्णु और द्वादश आदित्य परायण हो जाता है ॥ ४० ॥

**त्रयोदशमुखं त्वक्षं कामदं सिद्धिदं शुभम्। तस्य धारणमात्रेण कामदेवः प्रसीदति ॥ ४१ ॥**

तेरहमुखी रुद्राक्ष को मनोकामनाओं एवं सिद्धियों का प्रदाता कहा गया है। इसके धारण मात्र से कामदेव की कृपा प्राप्त होती है, इसे सब प्रकार से शुभ कहा गया है ॥ ४१ ॥

**चतुर्दशमुखं चाक्षं रुद्रनेत्रसमुद्भवम् । सर्वव्याधिहरं चैव सर्वदारोग्यमाप्नुयात् ॥ ४२ ॥**

चौदहमुखी रुद्राक्ष की उत्पत्ति साक्षात् रुद्र भगवान् के नेत्रों से हुई है। यह परम आरोग्यदायक सर्व रोग-हारी है ॥ ४२ ॥

**मद्यं मांसं च लशुनं पलाण्डुं शिग्रुमेव च। श्लेष्मातकं विड्वराहमभक्ष्यं वर्जयेन्नरः ॥ ४३ ॥**

रुद्राक्ष धारण करने वाले (भक्त) को लहसुन, प्याज, शिग्रु (कुकुरमुत्ता जैसे पदार्थ), लिसोड़ा, विड्वराह (एक प्रकार का शाक), शराब एवं मांस आदि अभक्ष्य वस्तुओं का त्याग कर देना चाहिए ॥ ४३ ॥

**ग्रहणे विषुवे चैवमयने संक्रमेऽपि च। दर्शेषु पूर्णमासे च पूर्णेषु दिवसेषु च। रुद्राक्षधारणात्सद्यः सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ ४४ ॥**

अमावस्या, पौर्णमासी, अयन (उत्तरायण-दक्षिणायन) योग के समय, (तुला, मेष आदि की) संक्रान्ति के समय, जब दिन और रात बराबर होते हैं, जब दिन पूर्ण हो रहा हो एवं ग्रहण (सूर्य-चन्द्र) के समय रुद्राक्ष धारण किया जाए, तो मनुष्य अतिशीघ्र पापों से मुक्त हो जाता है ॥ ४४ ॥

**रुद्राक्षमूलं तद्ब्रह्मा तन्नालं विष्णुरेव च । तन्मुखं रुद्र इत्याहुस्तद्बिन्दुः सर्वदेवताः ॥ ४५ ॥**

रुद्राक्ष के मूल में ब्रह्मा, नाल अर्थात् छिद्र वाले भाग में विष्णु, मुख अर्थात् रुद्राक्ष में पड़ी रेखाओं में शिव तथा कण्टक रूप बिन्दुओं में समस्त देवताओं का निवास होता है ॥ ४५ ॥

अथ कालाग्निरुद्रं भगवन्तं सनत्कुमारः पप्रच्छाधीहि भगवन्रुद्राक्षधारणविधिम्। तस्मिन्समये निदाघजडभरतदत्तात्रेयकात्यायनभरद्वाजकपिलवसिष्ठपिप्पलादयश्च कालाग्निरुद्रं परिसमेत्योचुः। अथ कालाग्निरुद्रः किमर्थं भवतामागमनमिति होवाच। रुद्राक्षधारणविधिं वै सर्वे श्रोतुमिच्छामह इति॥ ४६॥

इसके पश्चात् ऋषिवर्य सनत्कुमार ने भगवान् कालाग्निरुद्र से प्रश्न किया कि हे भगवन्! रुद्राक्ष के धारण करने का विधान बताने की कृपा करें। उसी समय निदाघ, जड़भरत, दत्तात्रेय, कात्यायन, भरद्वाज, कपिल, वसिष्ठ, पिप्पलाद आदि ऋषिगण भगवान् कालाग्निरुद्र के चारों ओर आसन लगाकर बैठ गये। तब भगवान् कालाग्नि रुद्र ने उनसे पूछा - आप लोगों का आगमन क्यों हुआ? यह सुनकर उन ऋषियों ने कहा कि हम लोग भी रुद्राक्ष के धारण करने की विधि जानना चाहते हैं॥ ४६॥

अथ कालाग्निरुद्रः प्रोवाच। रुद्रस्य नयनादुत्पन्ना रुद्राक्षा इति लोके ख्यायन्ते। अथ सदाशिवः संहारकाले संहारं कृत्वा संहाराक्षं मुकुलीकरोति। तन्नयनाज्जाता रुद्राक्षा इति होवाच। तस्माद्रुद्राक्षत्वमिति कालाग्निरुद्रः प्रोवाच॥ ४७॥

भगवान् कालाग्निरुद्र ने कहा-रुद्र भगवान् के चक्षुओं से पैदा होने से इसका नाम रुद्राक्ष हुआ। जब भगवान् शिव प्रलयकाल में प्रलय करके अपने संहारक चक्षुओं को बन्द कर लेते हैं, उन्हीं नेत्रों से उत्पन्न होने के कारण वह रुद्राक्ष कहलाया। इस प्रकार कालाग्निरुद्र ने रुद्राक्ष का रुद्राक्षत्व बताया॥ ४७॥

तद्रुद्राक्षे वाग्विषये कृते दशगोप्रदानेन यत्फलमवाप्नोति तत्फलमश्नुते। स एष भस्मज्योती रुद्राक्ष इति। तद्रुद्राक्षं करेण स्पृष्ट्वा धारणमात्रेण त्रिसहस्त्रगोप्रदानफलं भवति। तद्रुद्राक्षे कर्णयोर्धार्यमाणे एकादशसहस्त्रगोप्रदानफलं भवति। एकादशरुद्रत्वं च गच्छति। तद्रुद्राक्षे शिरसि धार्यमाणे कोटिगोप्रदानफलं भवति। एतेषां स्थानानां कर्णयोः फलं वक्तुं न शक्यमिति होवाच॥ ४८॥

दस गौओं को दान करने से जो फल प्राप्त होता है, वही फल 'रुद्राक्ष' नाम का उच्चारण करने से प्राप्त होता है। उसे ही भस्मज्योति रुद्राक्ष कहते हैं। रुद्राक्ष को हाथ से स्पर्श करके धारण करने से दो सहस्त्र गौओं के दान करने का फल प्राप्त होता है। दोनों कानों में उन रुद्राक्षों को धारण करने पर ग्यारह सहस्त्र गोदान का फल प्राप्त होता है। इसे धारण करने वाला एकादशरुद्रों के समीप पहुँच जाता है। सिर पर रुद्राक्ष धारण करने से कोटि गोदान का फल मिलता है। कान आदि स्थानों के धारण का फल वर्णन नहीं किया जा सकता॥ ४८॥

य इमां रुद्राक्षजाबालोपनिषदं नित्यमधीते बालो वा युवा वा वेद स महान्भवति। स गुरुः सर्वेषां मन्त्राणामुपदेष्टा भवति। एतैरेव होमं कुर्यात्। एतैरेवार्चनम्। तथा रक्षोघ्नं मृत्युतारकं गुरुणा लब्धं कण्ठे बाहौ शिखायां वा बध्नीत। सप्तद्वीपवती भूमिर्दक्षिणार्थं नावकल्पते। तस्माच्छ्रद्धया यां कांचिद्गां दद्यात्सा दक्षिणा भवति। य इमामुपनिषदं ब्राह्मणः प्रातरधीयानो रात्रिकृतं पापं नाशयति। सायमधीयानो दिवसकृतं पापं नाशयति। मध्याह्नेऽधीयानः षड्जन्मकृतं पापं नाशयति। सायं प्रातः प्रयुञ्जानोऽनेकजन्मकृतं पापं नाशयति। षट्सहस्त्रलक्षगायत्रीजप-फलमवाप्नोति। ब्रह्महत्यासुरापानस्वर्णस्तेयगुरुदारगमनतत्संयोगपातकेभ्यः पूतो भवति।

**सर्वतीर्थफलमश्नुते। पतितसंभाषणात्पूतो भवति। पङ्क्तिशतसहस्त्रपावनो भवति। शिवसायुज्यमवाप्नोति। न च पुनरावर्तते न च पुनरावर्तत इत्यों सत्यमित्युपनिषत्॥ ४९॥**

इस रुद्राक्षजाबालोपनिषद् का जो नियमित रूप से पाठ करता है, वह युवक, बालक जो भी हो महान् ज्ञानी होता है। वही गुरु एवं मंत्र उपदेष्टा होता है? इसी (उपनिषद् मन्त्र) से हवन-पूजन करना चाहिए। राक्षसों एवं मृत्यु के विनाश के लिए गुरु के द्वारा प्राप्त करके रुद्राक्ष को गले, भुजा या चोटी में बाँधना चाहिए। यदि इसकी दक्षिणा के लिए गुरु को सातों द्वीपों की पृथ्वी दे दी जाये, तो भी कम है। इसलिए श्रद्धापूर्वक जो दे दी जाए, वही दक्षिणा है। इस उपनिषद् का जो ब्राह्मण प्रातःकाल पाठ करता है, उसके रात्रि में किये हुए पाप समाप्त हो जाते हैं तथा सायंकाल पाठ करने से यह दिन में किये गये पापों को नष्ट कर देता है। जो साधक दोपहर में पाठ करता है, उसके छः जन्मों में किये हुए पाप भी नष्ट हो जाते हैं। प्रत्येक दिन प्रातःकाल एवं सायंकाल पाठ करने से कई जन्मों के पापों से मुक्त हो जाता है एवं छः सहस्त्र लक्ष गायत्री मंत्र जप से प्राप्त होने वाले फल को प्राप्त करता है तथा स्वर्ण चोरी, शराब पीने, ब्रह्महत्या एवं गुरुपत्नीगमन आदि पापों से भी मुक्त होकर पवित्र हो जाता है। समस्त तीर्थों में जाने से होने वाला पुण्य फल भी प्राप्त कर लेता है। पतितों से संभाषण करने पर जो पुण्य क्षय होता तथा जो पाप लगता है, उससे पवित्र हो जाता है तथा वह (साधक) सैकड़ों-हजारों व्यक्तियों को पवित्र बना देता है एवं शिवजी का सायुज्य (निकट निवास) प्राप्त कर लेता है। पुनः उसका जन्म नहीं होता, पुनः उसका जन्म नहीं होता । ॐ (ही) सत्य है। यही उपनिषद् है॥ ४९॥

**ॐ आप्यायन्तु ....... इति शान्तिः॥**

## ॥ इति रुद्राक्षजाबालोपनिषत्समाप्ता॥



# ॥ रुद्रोपनिषद् ॥

यह तीन मन्त्रों की लघुकाय उपनिषद् है। इसमें सर्वप्रथम श्रेष्ठ ब्राह्मण की स्थिति स्पष्ट करते हुए कहा गया है कि जो 'शिव' (शिवत्व-लोककल्याण) की उपासना में रत रहता है, वही श्रेष्ठ ब्राह्मण है, शिव भक्ति से विहीन ब्राह्मण चाण्डाल की श्रेणी में परिगणित होगा। इसके बाद शिवभक्त चाण्डाल के हाथ की भस्म को यज्ञ भस्म से श्रेष्ठ प्रतिपादित किया गया है। पुनः अग्नि, वायु स्थल, जल एवं आकाश आदि सभी को भस्म रूप माना गया है। उसे शिरोधार्य करने की बात कही गई है। आगे चलकर 'शिव' को प्राणलिंगी (प्राणतत्त्व से पहचाना जाने वाला) कहा गया है, शिवभक्त चाण्डाल को भी श्रेष्ठ प्राणलिंगी माना गया है। तत्पश्चात् शिव और 'गुरु' को एक रूप बताते हुए कहा गया है कि जो भी व्यक्ति शिव और गुरु को एक रूप मानकर उनकी पूजा-उपासना करता है, वह जन्म-जन्मान्तरों के पापों से मुक्त होकर 'शिव' की प्रीति (प्रसन्नता) का अधिकारी बन जाता है। अन्त में भगवान् शिव और गुरु की शरण में जाने का निर्देश देते हुए उपनिषद् को पूर्णता प्रदान की गई है।

**विश्वमयो ब्राह्मणः शिवं व्रजति। ब्राह्मणः पञ्चाक्षरमनुभवति। ब्राह्मणः शिवपूजारतः। शिवभक्तिविहीनश्चेत् स चण्डाल उपचण्डालः। चतुर्वेदज्ञोऽपि शिवभक्त्यान्तर्भवतीति स एव ब्राह्मणः। अधमश्चाण्डालोऽपि शिवभक्तोऽपि ब्राह्मणाच्छ्रेष्ठतरः। ब्राह्मणस्त्रिपुण्ड्रधृतः। अत एव ब्राह्मणः। शिवभक्तेरेव ब्राह्मणः। शिवलिङ्गार्चनयुतश्चाण्डालोऽपि स एव ब्राह्मणाधिको भवति। अग्निहोत्रभसिताच्छिवभक्तचाण्डालहस्तविभूतिः शुद्धा। कपिशा वा श्वेतजापि धूम्रवर्णा वा। विरक्तानां तपस्विनां शुद्धा। गृहस्थानां निर्मलविभूतिः। तपस्विभिः सर्वभस्म धार्यम्। यद्वा शिवभक्तिसंपुष्टं सदापि तद्भसितं देवताधार्यम्॥ १॥**

विश्वमय (विश्वबन्धुत्व भावयुक्त) ब्राह्मण शिव (शिवत्व) के निकट जाता है। (वह) ब्राह्मण पञ्चाक्षर (नमः शिवाय) की अनुभूति करता है। (वही ब्राह्मण श्रेष्ठ है) जो निरन्तर शिव की पूजा में रत (लगा) रहता है। यदि वह शिवभक्ति विहीन होगा, तो चाण्डाल या उपचाण्डाल समझा जायेगा। चारों वेदों का ज्ञाता होते हुए भी जो शिवभक्ति से अत्यन्त अन्तर्मुखी वृत्ति वाला है, वही ब्राह्मण है। अधम-नीच चाण्डाल भी यदि शिव की भक्ति से ओत-प्रोत है, तो (वह भी) ब्राह्मण से श्रेष्ठ होता है। जो ब्राह्मण त्रिपुण्ड्र धारण किये रहता है, वही श्रेष्ठ ब्राह्मण है। इसी में उसका ब्राह्मणत्व है। शिवभक्ति से युक्त ही वह ब्राह्मण कहलायेगा। शिवलिङ्ग का पूजन करने वाला चाण्डाल भी ब्राह्मण से अधिक उत्कृष्ट होता है। यज्ञ की भस्म से भी श्रेष्ठ शुद्ध भस्म शिवभक्त चाण्डाल के हाथ की होती है। यह भस्म कुछ ताम्र वर्ण, श्वेत, मटमैली धुएँ के सदृश तीन प्रकार की होती है। विरक्त तपस्वियों के लिए शुद्ध, गृहस्थियों के लिए स्वच्छ-साफ भस्म ही ठीक हुआ करती है। तपस्वियों को सभी तरह की भस्म धारण करनी चाहिए अथवा शिवभक्ति से ओत-प्रोत हो अर्थात् जिस भस्म में शिवभक्ति का ज्ञान के रूप में भाव कर लिया जाये, उसे धारण कर लेना चाहिए। वही (भस्म) देवों के द्वारा भी ग्रहणीय है॥१॥

**ॐ अग्निरिति भस्म। वायुरिति भस्म। स्थलमिति भस्म। जलमिति भस्म। व्योमेति भस्म इत्याद्युपनिषत्कारणात् तत् कार्यम्। अन्यत्र 'विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुखो विश्वतोहस्त उत विश्वतस्पात्। सं बाहुभ्यां नमति सं पतत्रैर्द्यावापृथिवी जनयन् देव एकः।' तस्मात्प्राणलिङ्गी शिवः। शिव एव प्राणलिङ्गी। जटाभस्मधारोऽपि प्राणलिङ्गी हि श्रेष्ठः। प्राणलिङ्गी शिवरूपः। शिवरूपः प्राणलिङ्गी। जङ्गमरूपः शिवः। शिव एव जङ्गमरूपः। प्राणलिङ्गिनां शुद्धसिद्धिर्न भवति। प्राणलिङ्गिनां जङ्गमपूज्यानां पूज्यतपस्विनामधिकश्चण्डालोऽपि प्राणलिङ्गी। तस्मात्प्राणलिङ्गी विशेष इत्याह। य एवं वेद स शिवः। शिव एव रुद्रः प्राणलिङ्गी नान्यो भवति॥ २॥**

अग्नि, वायु, स्थल, जल एवं आकाश आदि सभी तत्त्व भस्मरूप हैं, ऐसा जान कर इसे धारण करना चाहिए। अन्यत्र कहा गया है—वह ईश्वर सभी ओर आँख वाला, मुँह वाला, हाथ वाला और पैर वाला है। वह एकमात्र देव पृथिवी-आकाश को हाथों द्वारा प्रकट करता है। वह सभी के द्वारा प्रणाम करने योग्य है। समस्त (जल, थल एवं आकाश में गमन करने वाले) लोग उसे प्रणाम करते हैं। इसलिए प्राणलिङ्गी (प्राण तत्त्व से पहचाना जाने वाला) ही शिव है। शिव प्राणलिङ्गी हैं। जटा एवं भस्म को धारण करने वाला ही प्राणलिङ्गी सर्वश्रेष्ठ है। प्राणलिङ्गी शिवस्वरूप एवं शिवस्वरूप प्राणलिङ्गी है। जङ्गमरूप शिव हैं एवं शिव ही जङ्गम रूप हैं। प्राणलिङ्गियों को विशुद्ध सिद्धि नहीं हुआ करती। प्राणलिङ्गियों में जङ्गम श्रेष्ठ-पूज्य है, तपस्वियों में शिवभक्त चाण्डाल भी श्रेष्ठ प्राणलिङ्गी है। इस कारण प्राणलिंगी सर्वश्रेष्ठ कहा जाता है। जो भी मनुष्य इस तथ्य को जान लेता है, वह शिव ही है। जो रुद्र है, वही प्राणलिंगी है, दूसरा अन्य कोई नहीं होता है॥ २॥

**ॐ आत्मा परशिवद्वयो गुरुः शिवः। गुरूणां सर्वविश्वमिदं विश्वमन्त्रेण धार्यम्। दैवाधीनं जगदिदम्। तद्दैवं तन्मन्त्रात् तनुते। तन्मे दैवं गुरुरिति। गुरूणां सर्वज्ञानिनां गुरुणा दत्तमेतदन्नं परब्रह्म। ब्रह्म स्वानुभूतिः। गुरुः शिवो देवः। गुरुः शिव एव लिङ्गम्। उभयोर्मिश्रप्रकाशत्वात्। प्राणवत्त्वात् महेश्वरत्वाच्च शिवस्तदेव गुरुः। यत्र गुरुस्तत्र शिवः। शिवगुरुस्वरूपो महेश्वरः। भ्रमरकीटकार्येण दीक्षिताः शिवयोगिनः शिवपूजापथे गुरुपूजाविधौ च महेश्वरपूजनान्मुक्ताः। लिङ्गाभिषेकं निर्माल्यं गुरोरभिषेकतीर्थं महेश्वरपादोदकं जन्ममालिन्यं क्षालयन्ति। तेषां प्रीतिः शिवप्रीतिः। तेषां तृप्तिः शिवतृप्तिः। तैश्च पावनो वासः। तेषां निरसनं शिवनिरसनम्। आनन्दपारायणः। तस्माच्छिवं व्रजन्तु। गुरुं व्रजन्तु। इत्येव पावनम्॥ ३॥**

यह आत्मा ब्रह्म एवं शिवमय है, (यह) गुरुरूप एवं शिवस्वरूप है। गुरुओं को यह सम्पूर्ण विश्व विश्वमन्त्र के द्वारा धारण करना चाहिए अर्थात् वैदिक मंत्रों के प्रचार-प्रसार से विश्व की स्थिति को व्यवस्थित रखना चाहिए। यह जगत् देवों के अधीन है और वह देव उन मन्त्रों से विस्तार पाते हैं। वह देव ही हम सभी का गुरु है। समस्त गुरुओं एवं सर्वज्ञों के गुरु द्वारा प्रदत्त यह अन्न परब्रह्ममय है। ब्रह्म को स्वयं के अनुभव द्वारा ज्ञात किया जाता है। देव शिव ही गुरु हैं और गुरु शिव ही लिंगस्वरूप हैं। (वेदों में निराकार ब्रह्म के संकेत चिह्न हैं) दोनों के प्रकाशित होने के कारण, प्राणस्वरूप एवं महेश्वर होने के कारण शिव ही परमगुरु हैं। जहाँ गुरु हैं, वहाँ शिव हैं। शिव एवं गुरु रूप ही वे महेश्वर हैं। भ्रमर-कीट सिद्धान्त के द्वारा (यह प्रसिद्धि है कि भृंगी नामक कीट अन्य कीटों को पकड़ कर अपने घर में बन्द कर देता है, और उसके चारों ओर गुनगुनाता है, तब वह कीड़ा उस भृंगी का ही चिन्तन करता रहता है और उस भृंगी के अनुरूप ही बन जाता है, ठीक ऐसे ही) सदैव शिव का ध्यान-चिन्तन करने वाले शिवयोगी शिवपूजा के मार्ग में एवं गुरुपूजा में लगातार एक चित्त होने के कारण (शिवरूप हो.जाने से) महेश्वर के पूजन से मुक्त हो जाते हैं। शिवलिङ्ग का अभिषेक करने से सम्पूर्ण पाप विनष्ट हो जाते हैं। गुरु के अभिषेक से तथा महेश्वर के चरणामृत से जन्म-जन्मान्तरों के पाप धुल जाया करते हैं। इन सभी से प्रेम करना ही शिव से प्रेम करना है। इसकी तृप्ति ही शिवतृप्ति है। इनके पास में रहना ही परम पवित्र कार्य है। उनका निरसन (निराकरण) शिवनिरसन ही है। इस तरह का ज्ञान रखने वाला पुरुष सर्वदा आनन्द से ओत-प्रोत रहता है। इसलिए भगवान् शिव की शरण प्राप्त करनी चाहिए। गुरु की शरण प्राप्त करनी चाहिए। यही श्रेष्ठ-पवित्र है॥ ३॥

## ॥ इति रुद्रोपनिषत् समाप्ता॥



# ॥ लाङ्‌गूलोपनिषद् ॥

यह उपनिषद् परवर्त्तीकालीन प्रतीत होती है। इसमें 'हनुमत् साधना' के तान्त्रिक प्रक्रियात्मक स्वरूप का उल्लेख है।

विशिष्ट साधना के अन्तर्गत ऋषि, देवता, छन्द, बीज, शक्ति, कीलक आदि का उल्लेख पाया जाता है। यहाँ हनुमत् साधना के ऋषि, देवता आदि के उल्लेख के साथ उपनिषद् का शुभारम्भ किया गया है। तत्पश्चात् हृदयादि न्यास, ध्यान, मन्त्र जप और आहुति आदि का विधान है। यह उपनिषद् मुख्य रूप से साधनात्मक है। इसमें प्रयुक्त मन्त्रों का उपयोग केवल जप-ध्यान आदि में ही है, न कि तत्त्वबोधपरक अर्थज्ञान में। इसीलिए इनका केवल प्रयोगात्मक संकेत ही किया है। अन्त में इस साधना की परम्परा का उल्लेख है। श्रीरामचन्द्र जी एवं श्री शिवजी ने यह मन्त्र वीरभद्र (शिवजी के प्रमुख गण) को बताया और वीरभद्र द्वारा लोक में प्रचलित हुआ। इस उपनिषद् का प्रातः, मध्याह्न एवं सायंकाल सन्ध्या (उपासना) के समय पाठ करने से समस्त मनोकामनाएँ पूर्ण होती हैं- इस फलश्रुति के साथ उपनिषद् को पूर्णता प्रदान की गई है।

**ॐ अस्य श्रीअनन्तघोरप्रलयज्वालाग्निरौद्रस्य वीरहनुमत्साध्यसाधनाघोरमूलमन्त्रस्य ईश्वर ऋषिः। अनुष्टुप् छन्दः। श्रीरामलक्ष्मणौ देवता। सौं बीजम्। अञ्जनासूनुरिति शक्तिः। वायुपुत्र इति कीलकम्। श्रीहनुमत्प्रसादसिद्ध्यर्थं भूर्भुवस्स्वर्लोकसमासीनतत्त्वंपदशोधनार्थं जपे विनियोगः॥ १॥**

इस श्री अनन्त घोर प्रलय ज्वालाग्नि रुद्र, वीर, हनुमत्साधना, घोर मूल मन्त्र के ऋषि ईश्वर हैं, छन्द अनुष्टुप् है, देवता श्री राम-लक्ष्मण हैं, बीज सौं है, शक्ति अञ्जनासुत है, इसका कीलक वायुपुत्र है, श्री हनुमत् कृपा प्राप्ति हेतु तीनों लोकों में व्याप्त 'तत्त्वं' (वह तुम हो) पद शोधन के लिए विनियोग किया जाता है॥ १॥

**इस प्रकार मन्त्र 'ॐ अस्य श्री ............... जपे विनियोगः' को पढ़कर पृथ्वी पर जल छोड़ना चाहिए। इसके पश्चात् निम्न क्रमानुसार मन्त्रोचार के साथ अंगन्यास अर्थात् अंगों का स्पर्श करे-**

**ॐ भूः नमो भगवते दावानलकालाग्निहनुमते अङ्गुष्ठाभ्यां नमः। हृदयाय नमः। ॐ भुवः नमो भगवते चण्डप्रतापहनुमते तर्जनीभ्यां नमः। शिरसे स्वाहा। ॐ स्वः नमो भगवते चिन्तामणिहनुमते मध्यमाभ्यां नमः। शिखायै वषट्। ॐ महः नमो भगवते पातालगरुडहनुमते अनामिकाभ्यां नमः। कवचाय हुम्। ॐ जनः नमो भगवते कालाग्निरुद्रहनुमते कनिष्ठिकाभ्यां नमः। नेत्रत्रयाय वौषट्। ॐ तपः सत्यं नमो भगवते भद्रजातिविकटरुद्रवीरहनुमते करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः। अस्त्राय फट्। पाशुपतेन दिग्बन्धः॥ २॥**

ॐ भूः नमो ............अंगुष्ठाभ्याम् नमः। हृदयाय नमः।

ॐ भुवः नमो .......... तर्जनीभ्याम् नमः। शिरसे स्वाहा।

ॐ स्वः नमो ........... मध्यमाभ्यां नमः। शिखायै वषट्।

ॐ महः नमो ........... अनामिकाभ्यां नमः। कवचाय हुम्।

ॐ जनः नमो ............... कनिष्ठिकाभ्यां नमः। नेत्रत्रयाय वौषट्।

ॐ तपः सत्यं नमो ......... करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः। अस्त्राय फट्।

इसके पश्चात् पाशुपत मन्त्र से दिग्बन्ध करना चाहिए॥ २॥

**अथ ध्यानम्-**

पुनः निम्नलिखित श्लोक का उच्चारण करके ध्यान करें। ॐ वज्राङ्गं पिङ्गनेत्रं .....सत्त्वसारं प्रसन्नम्—

**वज्राङ्गं पिङ्गनेत्रं कनकमयलसत्कुण्डलाक्रान्तगण्डं**
**दम्भोलिस्तम्भसारप्रहरणविवशीभूतरक्षोऽधिनाथम्।**
**उद्यल्लाङ्गूलघर्षप्रचलजलनिधिं भीमरूपं कपीन्द्रं**
**ध्यायन्तं रामचन्द्रं प्लवगपरिवृढं सत्त्वसारं प्रसन्नम्॥ ३॥**

वज्र सदृश सुदृढ़ अंग एवं पिंगलनेत्र वाले, स्वर्ण कुण्डलों से सुशोभित कपोल वाले, वज्र के समान कठोर प्रहार से राक्षसराज (रावण) को विवश करने वाले, समुद्र लंघन के समय अपनी पूँछ से समुद्र को कम्पायमान कर देने वाले, विकराल स्वरूपधारी, वानरों के स्वामी, पराक्रमशील, वानरों में श्रेष्ठ, भगवान् श्री रामचन्द्र जी के ध्यान में निरत, प्रसन्न मुद्रा वाले श्री हनुमान् जी का ध्यान करना चाहिए॥ ३॥

इस प्रकार ध्यान करके, फिर मानसोपचार ( पदार्थों के बिना ) से पूजन करना चाहिए। पुनः निम्न मन्त्रों से जप एवं हवन करना चाहिए—

**इति मानसोपचारैः संपूज्य,ॐ नमो भगवते दावानलकालाग्निहनुमते( जयश्रियो जयजीविताय )धवलीकृतजगत्त्रय वज्रदेह वज्रपुच्छ वज्रकाय वज्रतुण्ड वज्रमुख वज्रनख वज्रबाहो वज्ररोम वज्रनेत्र वज्रदन्त वज्रशरीर सकलात्मकाय भीमकर पिङ्गलाक्ष उग्र प्रलयकाल-रौद्र वीरभद्रावतार शरभसालुवभैरवदोर्दण्ड लङ्कापुरीदाहन उदधिलङ्घन दशग्रीवकृतान्त सीताविश्वास ईश्वरपुत्र अञ्जनागर्भसंभूत उदयभास्करबिम्बानलग्रासक देवदानवऋषिमुनिवन्द्य पाशुपतास्त्रब्रह्मास्त्रबैलवास्त्रनारायणास्त्रकालशक्तिकास्त्रदण्डकास्त्रपाशाघोरास्त्रनिवारण पाशुपतास्त्रब्रह्मास्त्रबैलवास्त्रनारायणास्त्रमृड सर्वशक्तिग्रसन ममात्मरक्षाकर परविद्यानिवारण आत्मविद्यासंरक्षक अग्निदीप्त अथर्वणवेदसिद्धस्थिरकालाग्निनिराहारक वायुवेग मनोवेग श्रीरामतारकपरब्रह्मविश्वरूपदर्शन लक्ष्मणप्राणप्रतिष्ठानन्दकर स्थलजलाग्निमर्मभेदिन् सर्वशत्रून् छिन्धि छिन्धि मम वैरिणः खादय खादय मम संजीवनपर्वतोत्पाटन डाकिनीविध्वंसन सुग्रीवसख्यकरण निष्कलङ्क कुमारब्रह्मचारिन् दिगम्बर सर्वपाप सर्वग्रह कुमारग्रह सर्वं छेदय छेदय भेदय भेदय भिन्धि भिन्धि खादय खादय टङ्क टङ्क ताडय ताडय मारय मारय शोषय शोषय ज्वालय ज्वालय हारय हारय देवदत्तं नाशय नाशय अतिशोषय अतिशोषय मम सर्वं च हनुमन् रक्ष रक्ष ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं हुं फट् घे घे स्वाहा॥ ४॥**

ॐ नमो भगवते दावानल कालाग्नि हनुमते ...... हनुमन् रक्ष रक्ष ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं हुं फट् घे घे स्वाहा॥४॥

**ॐ नमो भगवते चण्डप्रतापहनुमते महावीराय सर्वदुःखविनाशनाय ग्रहमण्डलभूत-मण्डलप्रेतपिशाचमण्डलसर्वोच्चाटनाय अतिभयङ्करज्वर माहेश्वरज्वर-विष्णुज्वर-ब्रह्मज्वर-वेताल ब्रह्मराक्षस ज्वर-पित्तज्वर-श्लेष्मसान्निपातिकज्वर-विषमज्वर-शीतज्वर-एकाहिकज्वर-**

द्व्याहिकज्वर-त्र्यैहिकज्वर-चातुर्थिकज्वर-अर्धमासिकज्वर-मासिकज्वर-षाणमासिकज्वर-सांवत्सरिकज्वर-अस्थ्यन्तर्गतज्वर-महापस्मार-भ्रमिकापस्मारांश्च भेदय भेदय खादय खादय ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं हुं फट् घे घे स्वाहा॥ ५॥

ॐ नमो भगवते चण्डप्रताप हनुमते ............. खादय खादय ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं हुं फट् घे घे स्वाहा॥ ५॥

ॐ नमो भगवते चिन्तामणिहनुमते अङ्गशूल-अक्षिशूल-शिरश्शूलगुल्मशूल-उदरशूल-कर्णशूल-नेत्रशूल गुदशूल-कटिशूल-जानुशूल-जङ्घाशूल-हस्तशूल-पादशूल-गुल्फशूल-वातशूल-पित्तशूल-पायुशूल-स्तनशूल-परिणामशूल-परिधामशूल-परिबाणशूल-दन्तशूल-कुक्षिशूल सुमनश्शूल-सर्वशूलानि निर्मूलय निर्मूलय दैत्यदानवकामिनीवेतालब्रह्मराक्षस-कोलाहलनागपाशानन्तवासुकि-तक्षककार्कोटकलिङ्गपद्मककुमुदज्वलरोगपाशमहामारीन् कालपाशविषं निर्विषं कुरु कुरु ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं हुं फट् घे घे स्वाहा॥ ६॥

ॐ नमो भगवते चिन्तामणि हनुमते ........... निर्विषं कुरु कुरु ............ घे घे स्वाहा॥ ६॥

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं ग्लां ग्लीं ग्लूं ॐ नमो भगवते पातालगरुडहनुमते भैरववनगतगज-सिंहेन्द्राक्षीपाशबन्धं छेदय छेदय प्रलयमारुत कालाग्निहनुमन् शृङ्खलाबन्धं विमोक्षय विमोक्षय सर्वग्रहं छेदय छेदय मम सर्वकार्याणि साधय साधय मम प्रसादं कुरु कुरु मम प्रसन्न श्रीरामसेवकसिंह भैरवस्वरूप मां रक्ष रक्ष ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रां ह्रीं क्ष्मौं भ्रैं श्रां श्रीं क्लां क्लीं क्रां क्रीं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः हां ह्रीं हुं ख ख जय जय मारण मोहन घूर्ण घूर्ण दम दम मारय मारय वारय वारय खे खे ह्रां ह्रीं ह्रूं हुं फट् घे घे स्वाहा॥ ७॥

ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं ग्लां ग्लीं ग्लूं ॐ नमो भगवते पातालगरुडहनुमते ..................... वारय वारय ............. घे घे स्वाहा॥ ७॥

ॐ नमो भगवते कालाग्निरौद्रहनुमते भ्रामय भ्रामय लव लव कुरु कुरु जय जय हस हस मादय मादय प्रज्वलय प्रज्वलय मृडय मृडय त्रासय त्रासय साहय साहय वशय वशय शामय शामय अस्त्रत्रिशूलडमरुखड्गकालमृत्युकपालखट्वाङ्गधर अभयशाश्वत हुं हुं अवतारय अवतारय हुं हुं अनन्तभूषण परमन्त्र-परयन्त्र-परतंत्र-शतसहस्त्र-कोटितेजः पुञ्जं भेदय भेदय अग्निं बन्धय बन्धय वायुं बन्धय बन्धय सर्वग्रहं बन्धय बन्धय अनन्तादिदुष्टनागानां द्वादशकुलवृश्चिकानामेकादशलूतानां विषं हन हन सर्वविषं बन्धय बन्धय वज्रतुण्ड उच्चाटय उच्चाटय मारणमोहनवशीकरणस्तम्भनजृम्भणाकर्षणोच्चाटनमिलनविद्वेषणयुद्धतर्कमर्माणि बन्धय बन्धय ॐ कुमारीपदत्रिहारबाणोग्रमूर्तये ग्रामवासिने अतिपूर्वशक्ताय सर्वायुधधराय स्वाहा अक्षयाय घे घे घे घे ॐ लं लं लं घ्रां घ्रौं स्वाहा ॐ ह्रां ह्रीं ह्लूं हुं फट् घे घे स्वाहा ॥८॥

ॐ नमो भगवते कालाग्निरौद्र हनुमते .......... घे घे स्वाहा॥ ८॥

ॐ श्रां श्रीं श्रूं श्रैं श्रौं श्रः ॐ नमो भगवते भद्रजानिकटरुद्रवीरहनुमते टं टं टं लं लं लं लं देवदत्तदिगम्बराष्टमहाशक्त्यष्टाङ्गधर अष्टमहाभैरवनवब्रह्मस्वरूप दशविष्णुरूप एकादशरुद्रावतार द्वादशार्कतेजः त्रयोदशसोममुख वीरहनुमन् स्तंभिनीमोहिनीवशीक-

**रिणीतन्त्रैकसावयव नगरराजमुखबन्धन बलमुखमकरमुखसिंहमुखजिह्वामुखानि बन्धय बन्धय स्तम्भय स्तम्भय व्याघ्रमुखसर्ववृश्चिकाग्निज्वालाविषं निर्गमय निर्गमय सर्वजनवैरिमुखं बन्धय बन्धय पापहर वीर हनुमन् ईश्वरावतार वायुनन्दन अञ्जनासुत बन्धय बन्धय श्रीरामचन्द्रसेवक ॐ ह्रां ह्रां ह्रां आसय आसय ह्रीं ह्रां ग्रीं क्रीं यं भैं म्रं म्रः हट् हट् खट् खट् सर्वजन-विश्वजन-शत्रुजन-वश्यजन-सर्वजनस्य दृशं लं लां श्रीं ह्रां ह्रीं मनः स्तम्भय स्तम्भय भञ्जय भञ्जय अद्रि ह्रीं वं हीं हीं मे सर्व हीं हीं सागर हीं हीं वं वं सर्वमन्त्रार्थाथर्वणवेदसिद्धिं कुरु कुरु स्वाहा॥ ९ ॥**

ॐ श्रां श्रीं श्रूं श्रैं श्रौं श्रः ॐ नमो भगवते भद्रजानिकटरुद्रवीर हनुमते ............ सर्वमंत्रार्थाथर्वणवेदसिद्धिं कुरु कुरु स्वाहा॥ ९ ॥

**श्रीरामचन्द्र उवाच। श्रीमहादेव उवाच। श्रीवीरभद्रस्तौ उवाच। त्रिसन्ध्यं यः पठेन्नरः ॥**

इस मन्त्र को श्री रामचन्द्र जी एवं शिवजी ने वीरभद्र को बताया तथा वीरभद्र ने उन दोनों से पूछा, समस्त विधि विधान की जानकारी प्राप्त की। इसको जो साधक तीनों संध्याओं अर्थात् प्रातः, मध्याह्न एवं सायं सन्ध्या के समय पाठ करता है, वह उन समस्त मनोकामनाओं को प्राप्त कर लेता है, जो इन मन्त्रों में वर्णित हैं ॥ १० ॥

## ॥ इति लाङ्गूलोपनिषत् समाप्ता ॥



# ॥ शरभोपनिषद् ॥

यह अथर्ववेदीय परम्परा से सम्बद्ध उपनिषद् है। इसमें 'शिव' की सर्वश्रेष्ठता वर्णित है। महर्षि पैप्पलाद और ब्रह्माजी के मध्य हुए प्रश्न-प्रतिप्रश्न के रूप में यह उपनिषद् प्रकट हुई है।

ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र के मध्य कौन अधिक श्रेष्ठ है? पैप्पलाद ऋषि के इस प्रश्न के साथ उपनिषद् का शुभारम्भ हुआ है; जिसका उत्तर ब्रह्माजी ने 'रुद्र' के रूप में दिया है। 'रुद्र' ने एक बार शरभ का रूप धारण करके 'नृसिंह' का वध कर डाला था। उसी आधार पर शरभ (शिव) से सम्बद्ध होने से यह उपनिषद् 'शरभोपनिषद्' कहलाई। देवों ने शरभरूप रुद्र की स्तुति करके 'शरभ' की उत्कृष्टता प्रमाणित की है। 'रुद्र' के अनुग्रह का भी इस उपनिषद् में उल्लेख है। 'रुद्र' का यथार्थ रूप जानने का फल वर्णित है। 'रुद्र' की महनीय महिमा, विष्णु और शिव की अभेदता 'शिव की एकमात्र ध्येयता' (श्रेष्ठता) तथा इस शास्त्र को प्रदान करने के विषय में विशेष नियम इत्यादि बातों का प्रतिपादन है। अन्त में उपनिषद् की महिमा-अध्ययन की फलश्रुति की विवेचना करते हुए उपनिषद् को पूर्णता प्रदान की गई है।

## ॥ शान्तिपाठः ॥

**ॐ भद्रं कर्णेभिः ......... इति शान्तिः ॥** (द्रष्टव्य-कृष्णोपनिषद्)

**अथ हैनं पैप्पलादो ब्रह्माणमुवाच भो भगवन् ब्रह्मविष्णुरुद्राणां मध्ये को वाऽधिकतरो ध्येयः स्यात्तत्त्वमेव नो ब्रूहीति ॥ १ ॥**

एक बार प्रजापति ब्रह्माजी से पैप्पलाद ऋषि ने पूछा-हे भगवन्! यह बताने की कृपा करें कि ब्रह्मा, विष्णु और शिव में सर्वश्रेष्ठ ध्येय (पूज्य) कौन हैं?॥ १ ॥

**तस्मै स होवाच पितामहश्च हे पैप्पलाद शृणु वाक्यमेतत् ॥ २ ॥**

प्रजापति ब्रह्माजी ने कहा-हे पैप्पलाद! जो मैं कह रहा हूँ, उसे (ध्यान से) सुनो ॥ २ ॥

**बहूनि पुण्यानि कृतानि येन तेनैव लभ्यः परमेश्वरोऽसौ।**
**यस्याङ्गजोऽहं हरिरिन्द्रमुख्या मोहान्न जानन्ति सुरेन्द्रमुख्याः ॥ ३ ॥**

उन परमेश्वर को बहुत बड़ा पुण्य करके ही प्राप्त किया जा सकता है, जिनके अंग से मैं पैदा हुआ, उन्हें मोहवश मुख्य (देवता) विष्णु, इन्द्र एवं सुरेन्द्र भी नहीं जान पाते ॥ ३ ॥

**प्रभुं वरेण्यं पितरं महेशं यो ब्रह्माणं विदधाति तस्मै।**
**वेदांश्च सर्वान्प्रहिणोति चाग्र्यं तं वै प्रभुं पितरं देवतानाम् ॥ ४ ॥**

वही प्रभु सर्वप्रथम ब्रह्माजी को धारण करते हैं, वही वरण करने योग्य हैं, वही प्रभु हैं, पिता हैं, श्रेष्ठ हैं और वे ही वेदों के प्रथम प्रेरक परमेश्वर हैं। वे ही सबके प्रभु एवं देवताओं के भी पिता हैं ॥ ४ ॥

**ममापि विष्णोर्जनकं देवमीड्यं योऽन्तकाले सर्वलोकान्संजहार।**
**स एकः श्रेष्ठश्च सर्वशास्ता स एव वरिष्ठश्च ॥ ५ ॥**

वे प्रभु मेरे और विष्णु के भी पिता हैं, वे ही अंतिम समय (महाप्रलय) में सम्पूर्ण विश्व का विनाश करते हैं, उन देव को नमस्कार है। वे अकेले ही नियामक, श्रेष्ठ और वरिष्ठ हैं ॥ ५ ॥

**यो घोरं वेषमास्थाय शरभाख्यं महेश्वरः। नृसिंहं लोकहन्तारं संजघान महाबलः ॥ ६ ॥**

उन महाबलवान् महेश्वर ने शरभ का घोर रूप धारण करके नृसिंह को मारा ॥ ६ ॥

[ यह उक्ति आलंकारिक है। पूर्वतापिन्युपनिषद् में सृष्टि सृजन पराक्रम के लिए अवतरित परमेश्वर के प्रवाह को नृसिंह विशेषण दिया गया है। इसी उपनिषद् में मंत्र क्र० ३० में जीव को 'शर' कहते हुए 'शरभ' को मुक्तिदाता कहा गया है। मुक्तिकर्त्ता का पुरुषार्थ जीवनपुरुषार्थ को विदीर्ण कर देता है। जीव के मुक्तिकाल तथा सृष्टि के प्रलयकाल में यह उपमा घटित होती है। ]

**हरिं हरन्तं पादाभ्यामनुयान्ति सुरेश्वराः। मा वधीः पुरुषं विष्णुं विक्रमस्व महानसि॥ ७॥**

सर्वेश्वर भगवान् रुद्र ने जब विष्णु का पैर पकड़कर हरण किया, उस समय समस्त देवों ने उनसे प्रार्थना की कि हे पुरुषोत्तम! विष्णु पर दया करें, इनका वध न करें, आपकी जय हो॥ ७॥

**कृपया भगवान्विष्णुं विददार नखैः खरैः। चर्माम्बरो महावीरो वीरभद्रो बभूव ह॥ ८॥**

तब अपने तेज नखों के द्वारा विष्णु को उन भगवान् रुद्र ने विदीर्ण कर दिया, उस समय चर्माम्बर (चर्मवस्त्र) धारण करने वाले उन महावीर रुद्र को वीरभद्र कहा गया॥ ८॥

**स एको रुद्रो ध्येयः सर्वेषां सर्वसिद्धये। यो ब्रह्मणः पञ्चमवक्त्रहन्ता तस्मै रुद्राय नमो अस्तु॥ ९॥**

इस प्रकार एक रुद्र भगवान् ही समस्त सिद्धियों के देने वाले एवं सबके पूज्य हैं। जिनने ब्रह्मा के पाँचवें मुँह को समाप्त कर दिया, उनको नमस्कार है॥ ॥ ९॥

**यो विस्फुलिङ्गेन ललाटजेन सर्वं जगद्भस्मसात्संकरोति। पुनश्च सृष्ट्वा पुनरप्यरक्षदेवं स्वतन्त्रं प्रकटीकरोति। तस्मै रुद्राय नमो अस्तु॥ १०॥**

जो अपने ललाट की अग्नि से सम्पूर्ण संसार को जला देते हैं एवं पुनः सृष्टि करके उसकी रक्षा भी करते हैं, उन रुद्र भगवान् को नमस्कार है॥ १०॥

**यो वामपादेन जघान कालं घोरं पपेऽथो हालाहलं दहन्तम्। तस्मै रुद्राय नमो अस्तु॥ ११॥**

जिन्होंने बायें पैर से काल को मार दिया तथा दहकते हुए हलाहल विष का पान कर लिया, उन रुद्र को नमस्कार है॥ ११॥

**यो वामपादार्चितविष्णुनेत्रस्तस्मै ददौ चक्रमतीव हृष्टः। तस्मै रुद्राय नमो अस्तु॥ १२॥**

जिनके वाम पाद पर विष्णु ने अपने नेत्र समर्पित कर दिये, उससे प्रसन्न होकर जिन्होंने उन्हें (विष्णु को) चक्र प्रदान किया, उन रुद्र को नमस्कार है॥ १२॥

**यो दक्षयज्ञे सुरसङ्घान्विजित्य विष्णुं बबन्धोरगपाशेन वीरः। तस्मै रुद्राय नमो अस्तु॥ १३॥**

समस्त देवताओं को दक्ष के यज्ञ में जिनने हराया एवं नागपाश में विष्णु को भी बाँध दिया, उन महाबलशाली रुद्र को नमस्कार है॥ १३॥

**यो लीलयैव त्रिपुरं ददाह विष्णुं कविं सोमसूर्याग्निनेत्रः। सर्वे देवाः पशुतामवापुः स्वयं तस्मात्पशुपतिर्बभूव। तस्मै रुद्राय नमो अस्तु॥ १४॥**

जिनके सूर्य, चन्द्र और अग्नि तीन नेत्र हैं, जिन्होंने त्रिपुरासुर को कौतुक मात्र से समाप्त कर दिया, समस्त देवता जिनके सामने पशु बन गये अर्थात् जिनके अधीन हो गये तथा जिन्हें पशुपति की उपाधि मिली, उन रुद्र को नमस्कार है॥ १४॥

**यो मत्स्यकूर्मादिवराहसिंहान्विष्णुं क्रमन्तं वामनमादिविष्णुम्। विविक्लवं पीडयमानं सुरेशं भस्मीचकार मन्मथं यमं च। तस्मै रुद्राय नमो अस्तु॥ १५॥**

जो विष्णु के मत्स्य, कूर्म, वराह, नृसिंह, वामन आदि अवतारों के प्रवर्तक हैं एवं जिन्होंने इन्द्र को श्रमित

करके (थका करके) पीड़ित किया तथा जिनने कामदेव एवं यम को भस्म अर्थात् तेजोविहीन कर दिया, उन भगवान् रुद्र को नमस्कार है ॥। १५ ॥

**एवंप्रकारेण बहुधा प्रतुष्ट्वा क्षमापयामासुर्नीलकण्ठं महेश्वरम् ॥ १६ ॥**

इस तरह से देवताओं ने अनेक प्रकार से प्रार्थना करके नीलकण्ठ महेश्वर से क्षमा याचना की ॥ १६ ॥

**तापत्रयसमुद्भूतजन्ममृत्युजरादिभिः। नानाविधानि दुःखानि जहार परमेश्वरः ॥ १७ ॥**

तब उन परमेश्वर ने तीनों तरह के ताप एवं जन्म, मृत्यु, जरा आदि अनेक प्रकार के कष्टों का विनाश किया ॥ १७ ॥

**एवमङ्गीकरोच्छिवः प्रार्थनं सर्वदेवानाम्। शङ्करो भगवानाद्यो ररक्ष सकलाः प्रजाः ॥ १८ ॥**

इस तरह देवताओं की अनेक प्रकार की स्तुतियों को सुनकर, उसे स्वीकार कर आदिदेव भगवान् शंकर प्रसन्न हो गये तथा समस्त प्रजाओं की रक्षा की ॥ १८ ॥

**यत्पादाम्भोरुहद्वन्द्वं मृग्यते विष्णुना सह । स्तुत्वा स्तुत्यं महेशानमवाङ्मनसगोचरम्।**
**भक्त्या नम्रतनोर्विष्णोः प्रसादमकरोद्विभुः ॥ १९ ॥**

(जो) समस्त प्रकार की प्रार्थना के योग्य एवं मन, वाणी से भी परे हैं, जिनके चरणारविन्दों को पाने की कामना विष्णु भी रखते हैं। वे भगवान् महेश्वर, विष्णु के भक्तिपूर्वक नमस्कार करने पर प्रसन्न हुए ॥१९ ॥

**यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह। आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान्न बिभेति कदाचनेति ॥ २० ॥**

जहाँ से (जिस ब्रह्म की अनुभूति में) मन के साथ वाणी भी उसे न पाकर वापस लौट आती है, उस आनन्दस्वरूप ब्रह्म का बोध (आनुभविक ज्ञान) करने वाला विद्वान् कभी भयग्रस्त नहीं होता ॥ २० ॥

**अणोरणीयान्महतो महीयानात्मास्य जन्तोर्निहितो गुहायाम्।**
**तमक्रतुं पश्यति वीतशोको धातुः प्रसादान्महिमानमीशम् ॥ २१ ॥**

परमात्म-चेतना इस जीवात्मा की हृदय रूपी गुहा (गुफा) में अणु से भी अतिसूक्ष्म और महान् से भी अति महान् रूप में विराजमान है। निष्काम कर्म करने वाले तथा शोकरहित कोई विरले साधक ही, परमात्मा की अनुकम्पा से उन्हें देख पाते हैं ॥ २१ ॥

**वसिष्ठवैयासकिवामदेवविरिञ्चिमुख्यैर्हृदि भाव्यमानः।**
**सनत्सुजातादिसनातनाद्यैरीड्यो महेशो भगवानादिदेवः ॥ २२ ॥**

जिनका ध्यान निरंतर वसिष्ठ, वामदेव, विरञ्चि (ब्रह्मा) एवं शुकदेव जैसे ऋषि किया करते हैं और सनत्सुजात आदि, सनातन आदि ऋषि जिनकी स्तुति किया करते हैं, वे ही भगवान् महेश्वर आदिदेव हैं ॥ २२ ॥

**सत्यो नित्यः सर्वसाक्षी महेशो नित्यानन्दो निर्विकल्पो निराख्यः।**
**अचिन्त्यशक्तिर्भगवान्गिरीशः स्वाविद्यया कल्पितमानभूमिः ॥ २३ ॥**

उन भगवान् गिरीश की शक्ति के बारे में कोई नहीं जान सकता। वे प्रभु नित्य, सत्य, सबके साक्षीभूत, निरन्तर आनन्द रूप, निर्विकल्प रूप हैं। जो अकथनीय हैं, उनके स्थान आदि के बारे में हम अपनी अविद्या के कारण कल्पना भर करते हैं (यथार्थ में नहीं जानते) ॥ २३ ॥

**अतिमोहकरी माया मम विष्णोश्च सुव्रत। तस्य पादाम्बुजध्यानादुस्तरा सुतरा भवेत् ॥ २४ ॥**

हे सुव्रत! उनकी माया मुझे तथा विष्णु को भी अत्यन्त मोहित करने वाली है,उससे निकल पाना अति दुस्तर है;परन्तु उनके चरण कमलों का ध्यान करने से,वह(माया)आसानी से पार करने योग्य हो जाती है ॥२४ ॥

**विष्णुर्विश्वजगद्योनिः स्वांशभूतैः स्वकैः सह। ममांशसंभवो भूत्वा पालयत्यखिलं जगत्॥२५॥**

सम्पूर्ण विश्व-सृष्टि को प्रकट करने वाले भगवान् विष्णु ही हैं। अपने ही अंश-भूत प्राणियों के साथ, मेरे ही अंश से समुद्‌भूत होकर सम्पूर्ण जगत् का पालन करते हैं॥ २५॥

**विनाशं कालतो याति ततोऽन्यत्सकलं मृषा। ॐ तस्मै महाग्रासाय महादेवाय शूलिने। महेश्वराय मृडाय तस्मै रुद्राय नमो अस्तु॥ २६॥**

काल के क्रमानुसार सभी कुछ विनष्ट हो जाता है, इसी कारण यह सभी कुछ मिथ्या है। उन सभी को महाग्रास के रूप में परिणत करने वाले उन शूलधारी महादेव को एवं कृपा करने वाले महेश्वर-रुद्र को नमस्कार है॥ २६॥

**एको विष्णुर्महद्भूतं पृथग्भूतान्यनेकशः। त्रींल्लोकान्व्याप्य भूतात्मा भुङ्क्ते विश्वभुगव्ययः॥२७**

एकमात्र भगवान् विष्णु ही इस समस्त प्रकार की सृष्टि में सबसे पृथक्, महान् एवं अद्‌भुत हैं। यद्यपि वे समस्त भूत-प्राणियों में संव्याप्त होकर सभी तरह के भोगों का उपभोग करते हैं, फिर भी अव्यय हैं॥ २७॥

**चतुर्भिश्च चतुर्भिश्च द्वाभ्यां पञ्चभिरेव च। हूयते च पुनर्द्वाभ्यां स मे विष्णुः प्रसीदतु॥ २८॥**

(जिन भगवान् विष्णु को) चार-चार, दो और पाँच तथा पुनः दो आहुतियाँ समर्पित की जाती हैं, वे भगवान् विष्णु मुझ पर प्रसन्न हों॥ २८॥

**ब्रह्मार्पणं ब्रह्म हविर्ब्रह्माग्नौ ब्रह्मणा हुतम्। ब्रह्मैव तेन गन्तव्यं ब्रह्मकर्मसमाधिना॥ २९॥**

ब्रह्म को अर्पण की हुई हवि ही ब्रह्म है, उस (हवि) को ब्रह्मरूप कर्त्ता के द्वारा ब्रह्मरूप अग्नि में हवन किया जाता है, यह (आहुति देना) भी ब्रह्म ही है। इस कारण समाधिस्थ योगी के लिए एकमात्र ब्रह्म ही प्राप्त करने योग्य है॥ २९॥

**शरा जीवास्तदङ्गेषु भाति नित्यं हरिः स्वयम्। ब्रह्मैव शरभः साक्षान्मोक्षदोऽयं महामुने॥ ३०॥**

स्वयं भगवान् हरि जिसके अंगों में नियमित प्रकाशमान हैं, वह जीव ही 'शर' है। इस कारण मुक्ति प्रदाता ब्रह्म ही 'शरभ' है॥ ३०॥

**मायावशादेव देवा मोहिता ममतादिभिः। तस्य माहात्म्यलेशांशं वक्तुं केनाप्यशक्यते॥ ३१॥**

देवता भी जिनकी माया - ममता आदि से विमोहित हो जाते हैं, उनकी महिमा के बारे में थोड़ा भी कह सकने में कौन समर्थ हो सकता है?॥ ३१॥

**परात्परतरं ब्रह्म यत्परात्परतो हरिः। परात्परतरो हीशस्तस्मात्तुल्योऽधिको न हि॥ ३२॥**

जो परात्पर ब्रह्म है, हरि उससे भी परे हैं तथा हरि से भी परे ईश है। (इसलिए) उनके समान तथा उनसे बड़ा कोई नहीं है॥ ३२॥

**[ यहाँ सृष्टि और उसके नियामक घटकों को पाँच क्रम में व्यक्त किया गया है। पाँच पूर्णता का प्रतीक है। सृष्टि के पाँचों घटकों के मिलने से पूर्णता आती है- विकास का क्रम पूर्ण होता है। पंचतत्त्वों से विनिर्मित जगत्प्रपंच 'क्षर' ( नश्वर ) कहा जाता है, इससे पर ( श्रेष्ठ ) ईश्वर ( अनश्वर ) है, इस 'पर' से भी पर 'ब्रह्म' ( सर्वाधिक विस्तारयुक्त ) है, उससे पर 'हरि' ( पापों-दोषों को दूर करने वाला ) है, उससे भी पर 'ईश' ( सब पर शासन करने वाला ) को कहा गया है। इस प्रकार सृष्टि और उसके नियामकों का यह क्रमिक विकास वाला पाँच उपक्रम यहाँ प्रस्तुत है। ]**

**एक एव शिवो नित्यस्ततोऽन्यत्सकलं मृषा। तस्मात्सर्वान्परित्यज्य ध्येयान्विष्णवादिकान्सुरान्॥ शिव एव सदा ध्येयः सर्वसंसारमोचकः। तस्मै महाग्रासाय महेश्वराय नमः॥३४॥**

शिव ही एकमात्र नित्य हैं, अन्य सभी मिथ्या हैं। इसलिए विष्णु आदि सभी देवताओं को छोड़कर एक-

मात्र संसाररूपी बन्धन से मुक्त करने वाले भगवान् शिव का ध्यान करना चाहिए। संसार बन्धन से मुक्त करने वाले तथा सबको ग्रास बनाने वाले (प्रलय की स्थिति में सबको आत्मसात् कर लेने वाले) उन भगवान् महेश्वर को नमस्कार है॥ ३३-३४॥

**पैप्पलादं महाशास्त्रं न देयं यस्य कस्यचित्। नास्तिकाय कृतघ्नाय दुर्वृत्ताय दुरात्मने॥ ३५॥**
**दाम्भिकाय नृशंसाय शठायानृतभाषिणे। सुव्रताय सुभक्ताय सुवृत्ताय सुशीलिने॥ ३६॥**
**गुरुभक्ताय दान्ताय शान्ताय ऋजुचेतसे। शिवभक्ताय दातव्यं ब्रह्मकर्मोक्तधीमते॥ ३७॥**
**स्वभक्तायैव दातव्यमकृतघ्नाय सुव्रत। न दातव्यं सदा गोप्यं यत्नेनैव द्विजोत्तम॥ ३८॥**

पैप्पलाद ऋषि द्वारा प्राप्त किये हुए इस महाशास्त्र को सबको नहीं देना चाहिए। कृतघ्न, नास्तिक, दुष्ट वृत्ति वाले, दुरात्मा, दम्भी, झूठ बोलने वाले, शठ और नृशंस को इस शास्त्र को कभी नहीं देना चाहिए। जो सच्चा भक्त हो, जिसकी वृत्ति शुद्ध हो, सुशील, गुरुभक्त, अच्छे संकल्पों वाला, संयमित जीवन वाला, धर्म बुद्धि, शिव-भक्ति एवं ब्रह्मकर्म में मन लगाने वाला तथा स्वयं में भक्ति रखने वाला हो, कृतघ्न न हो, ऐसे साधकों को इसका उपदेश करना चाहिए। ऐसा न मिलने पर हे द्विजोत्तम! इस पैप्पलाद शास्त्र की रक्षा करे, किसी को न दे॥ ३५-३८॥

**एतत्पैप्पलादं महाशास्त्रं योऽधीते श्रावयेद्द्विजः। स जन्ममरणेभ्यो मुक्तो भवति। यो जानीते सोऽमृतत्वं च गच्छति। गर्भवासाद्विमुक्तो भवति। सुरापानात्पूतो भवति। स्वर्णस्तेयात्पूतो भवति। ब्रह्महत्यात्पूतो भवति। गुरुतल्पगमनात्पूतो भवति। स सर्वान्वेदानधीतो भवति। स सर्वान्देवान्ध्यातो भवति। स समस्तमहापातकोपपातकात्पूतो भवति। तस्मादविमुक्तमाश्रितो भवति। स सततं शिवप्रियो भवति। स शिवसायुज्यमेति। न स पुनरावर्तते न स पुनरावर्तते। ब्रह्मैव भवति। इत्याह भगवान्ब्रह्मेत्युपनिषत्॥ ३९॥**

इस पैप्पलाद महाशास्त्र को जो स्वयं पढ़ता एवं द्विजों को श्रवण कराता है, वह जन्म-मरणरूपी बन्धन से छूट जाता है। इसको जानने वाला अमृतत्व को प्राप्त करके गर्भवास से मुक्ति प्राप्त कर लेता है। इसका पाठ करने वाला स्वर्ण चोरी के पाप, सुरापान, ब्रह्महत्या एवं गुरुपत्नीगमन जैसे महापातकों से मुक्त होकर सभी वेदों के पाठ का फल प्राप्त कर लेता है। सभी महापातक एवं उपपातकों से मुक्त होकर निर्मल हो जाता है। उनसे छूट कर (शिव के) आश्रित हो जाता है और शिव के लिए सतत प्रिय रहता है, शिवसायुज्य प्राप्त कर लेता है। वह पुनः जन्म धारण नहीं करता। वह ब्रह्मरूप हो जाता है। इस तरह यह ब्रह्माजी द्वारा कही हुई उपनिषद् है॥ ३९॥

**ॐ भद्रं कर्णेभिः ........... इति शान्तिः॥**

## ॥ इति शरभोपनिषत्समाप्ता॥



# ॥ सरस्वतीरहस्योपनिषद् ॥

यह उपनिषद् कृष्णयजुर्वेदीय परम्परा से सम्बद्ध है। ऋषिगणों एवं महर्षि आश्वलायन के मध्य हुए प्रश्नोत्तर के रूप में यह उपनिषद् प्रकट हुई है। इसमें 'महासरस्वती' का तात्त्विक स्वरूप विवेचित हुआ है।

सर्वप्रथम तत्त्वज्ञान के साधनभूत दशश्लोकी सरस्वतीविद्या का उल्लेख है। तत्पश्चात् दशश्लोकी विद्या के ऋषि, देवता, छन्द आदि का प्रतिपादन है। पुन: दसों श्लोकों के अलग-अलग ऋषि, देवता एवं छन्द का क्रमश: वर्णन किया गया है। इसके बाद क्रमश: माँ सरस्वती की प्रार्थना, भगवती सरस्वती का ब्रह्मत्व, प्रकृतित्व एवं पुरुषत्व-निरूपण, माया को वशीभूत करने वाली भगवती का ईश्वरत्व विवेचन, माया की आवरण एवं विक्षेप दो शक्तियों की उद्भावना, जीव का स्वरूप, आवृत्ति (आवरण) के नाश से भेद का नाश, दृश्य जगत् में ब्रह्म एवं प्रकृति के अंश का विवेचन, ब्रह्मांश में समाधि का विधान, छ: प्रकार की समाधियाँ तथा अन्त में निर्विकल्प साक्षात्कार की स्थिति वर्णित है। इस उपनिषद् विद्या के ज्ञान से 'मुक्ति' की प्राप्ति नि:सन्देह बताई गई है।

## ॥ शान्तिपाठः ॥

**ॐ वाङ्मे मनसि .............. इति शान्तिः ॥** (द्रष्टव्य-अक्षमालिकोपनिषद्)

**ऋषयो ह वै भगवन्तमाश्वलायनं संपूज्य पप्रच्छुः—केनोपायेन तज्ज्ञानं तत्पदार्थावभासकम्। यदुपासनया तत्त्वं जानासि भगवन्वद ॥ १ ॥ सरस्वतीदशश्लोक्या सऋचा बीजमिश्रया। स्तुत्वा जप्त्वा परां सिद्धिमलभं मुनिपुङ्गवाः ॥ २ ॥**

एक बार समस्त ऋषिगणों ने भगवान् आश्वलायन के समीप पहुँचकर विधि-विधान से उनकी पूजा की। (तत्पश्चात् नम्रतापूर्वक हाथ जोड़कर) प्रश्न किया- ''हे भगवन्! जिस ज्ञान के द्वारा 'तत्' पद के अर्थ स्वरूप परमात्मतत्त्व का सम्यक् रूप से साक्षात्कार होता है, उस ज्ञान को किस उपाय के द्वारा प्राप्त किया जा सकता है? आपको जिन दैवी शक्ति की उपासना के द्वारा तत्त्वज्ञान की प्राप्ति हुई है, कृपा करके उसे बतलाने का अनुग्रह करें।'' समस्त ऋषियों का समाधान करते हुए भगवान् आश्वलायन ने कहा-हे मुनिगणो! ऋग्वेद की दस ऋचाओं के साथ बीजमंत्र मिश्रित माँ सरस्वती के दस श्लोकों के द्वारा निरन्तर स्तुति एवं जप करते हुए हमने परासिद्धि प्राप्त की है ॥ १-२ ॥

**ऋषय ऊचुः—कथं सारस्वतप्राप्तिः केन ध्यानेन सुव्रत। महासरस्वती येन तुष्टा भगवती वद ॥३ ॥**

तदनन्तर ऋषियों ने पुन: प्रश्न पूछा- ''श्रेष्ठव्रत का अनुष्ठान सम्पन्न करने वाले हे मुनीश्वर! आपको किस प्रकार और किस ध्यान के माध्यम से यह सारस्वत-मंत्र प्राप्त हुआ, जिसके माध्यम से माता महासरस्वती प्रसन्न हुईं? कृपा करके वह उपाय बताने का अनुग्रह करें'' ॥ ३ ॥

**स होवाचाश्वलायनः— अस्य श्रीसरस्वती दशश्लोकीमहामन्त्रस्य अहमाश्वलायन ऋषिः। अनुष्टुप् छन्दः। श्रीवागीश्वरी देवता। यद्वागिति बीजम्। देवीं वाचमिति शक्तिः। प्रणो देवीति कीलकम्। विनियोगस्तत्प्रीत्यर्थे। श्रद्धा मेधा प्रज्ञा धारणा वाग्देवता महासरस्वतीत्यैतैरङ्गन्यासः ॥ ४ ॥**

प्रसिद्ध मुनि आश्वलायन ने कहा-हे ऋषिगणो! इस श्रीसरस्वती दशश्लोकी महामंत्र का ऋषि-मैं आश्वलायन ही हूँ। छन्द-अनुष्टुप् तथा देवता श्रीवागीश्वरी हैं। बीज मंत्र-'यद्वाग्' है। 'देवीं वाचं' ही इसकी शक्ति है। 'प्रणो देवी' कीलक है। इसका विनियोग श्रीवागीश्वरी देवता के प्रीत्यर्थ किया गया है। इनका अंगन्यास इन निम्न नाम मंत्रों-श्रद्धा, प्रज्ञा, मेधा, धारणा, वाग्देवता एवं महासरस्वती आदि के द्वारा सम्पन्न किया जाता है ॥ ४ ॥

**नीहारहारघनसारसुधाकराभां कल्याणदां कनकचम्पकदामभूषाम्। उत्तुङ्गपीनकुचकुम्भ-मनोहराङ्गीं वाणीं नमामि मनसा वचसा विभूत्यै॥ ५॥**

इसके पश्चात् अब ध्यान का वर्णन करते हैं। ध्यान का वर्णन इस प्रकार है- हिम, मुक्ताहार, कर्पूर एवं चन्द्रमा के सौन्दर्य की भाँति शुभ्र कान्तियुक्त, कल्याणप्रदायिनी, सुवर्ण के सदृश पीले चम्पक पुष्पमाला से सुशोभित, उन्नत-सुपुष्ट वक्ष से युक्त मनोहर अंगों वाली वाणी (सरस्वती देवी) को विभूति की सिद्धि हेतु मैं मन एवं वाक्शक्ति के द्वारा नमन-वन्दन करता हूँ॥ ५॥

**ॐ प्रणो देवीत्यस्य मन्त्रस्य भरद्वाज ऋषिः। गायत्री छन्दः। श्रीसरस्वती देवता। प्रणवेन बीजशक्तिः कीलकम्। इष्टार्थे विनियोगः। मन्त्रेण न्यासः॥ ६॥**

'ॐ प्रणोदेवी ............।' नामक मंत्र के ऋषि भरद्वाज हैं, छन्द गायत्री है और देवता श्रीसरस्वती हैं। 'ॐ नमः' (प्रणव) ही इस मंत्र के बीज, शक्ति तथा कीलक तीनों ही हैं। इष्ट अर्थ की सिद्धि हेतु इसका विनियोग किया गया है। इस मंत्र से ही अंगन्यास भी किया जाता है॥ ६॥

**या वेदान्तार्थतत्त्वैकस्वरूपा परमार्थतः। नामरूपात्मना व्यक्ता सा मां पातु सरस्वती॥७॥**

जिन भगवती सरस्वती देवी का स्वरूप वेदान्त शास्त्र का अर्थभूत एकमात्र ब्रह्मतत्त्व ही है और जो भिन्न-भिन्न नाम एवं रूपों से जानी जा रही हैं, वे माता सरस्वती मुझे पूर्ण संरक्षण प्रदान करें॥ ७॥

**ॐ प्रणो देवी सरस्वती वाजेभिर्वाजिनीवती। धीनामवित्र्यवतु॥ ८॥**

दान से शोभायमान, अन्न से पूर्ण सम्पन्न एवं स्तोताओं, उपासना करने वालों को संरक्षण देने वाली माता सरस्वती देवी हम उपासकों को अन्नादि से संरक्षित करें ॥ ८॥

**आ नो दिव इति मन्त्रस्य अत्रिर्ऋषिः। त्रिष्टुप् छन्दः। सरस्वती देवता। ह्रीमिति बीजशक्तिः कीलकम्। इष्टार्थे विनियोगः। मन्त्रेण न्यासः॥ ९॥**

'आ नो दिवः ..........।' इस मंत्र के द्रष्टा ऋषि-अत्रि हैं। छन्द-त्रिष्टुप् है। देवता-सरस्वती हैं। इस मंत्र का बीज, शक्ति एवं कीलक-तीनों ही 'ह्रीं' है। अभीष्ट कार्य की पूर्ति हेतु इसका विनियोग किया जाता है। इस मंत्र द्वारा ही न्यास की क्रिया भी सम्पन्न की जाती है॥ ९॥

**या साङ्गोपाङ्गवेदेषु चतुर्ष्वेकैव गीयते। अद्वैता ब्रह्मणः शक्तिः सा मां पातु सरस्वती॥१०॥**

चारों वेद एवं उनके अङ्ग-उपाङ्गों में जिन एक ही देवता की स्तुति होती है और जो परब्रह्म परमेश्वर की एकमात्र अद्वैत शक्तिरूपा हैं, ऐसी वे माता सरस्वती देवी हम सभी को संरक्षण प्रदान करें॥ १०॥

**ह्रीं आ नो दिवो बृहतः पर्वतादा सरस्वती यजतागंतु यज्ञम्। हवं देवी जुजुषाणा घृताची शग्मां नो वाचमुशती शृणोतु॥ ११॥**

हम सभी के द्वारा यजनयोग्य माता सरस्वतीदेवी प्रकाशरूप द्युलोक से नीचे आकर विशाल पर्वत के आकार-सदृश मेघों के मध्य होती हुई हमारे यज्ञस्थल में पधारें। हमारे स्तुति-गान से आनन्दित होकर वे देवी (सरस्वती) इच्छानुसार हमारे समस्त आनन्द-प्रद स्तोत्रों का श्रवण करें॥ ११॥

**पावका न इति मन्त्रस्य मधुच्छन्द ऋषिः। गायत्री छन्दः। सरस्वती देवता। श्रीमिति बीजशक्तिः कीलकम्। इष्टार्थे विनियोगः। मन्त्रेण न्यासः॥ १२॥**

'पावका नः ..........।' इस मंत्र के द्रष्टा ऋषि मधुच्छन्दा हैं। छन्द गायत्री है और देवता सरस्वती हैं। इस मंत्र का बीज, शक्ति एवं कीलक तीनों ही 'श्रीं' है। कामना सिद्धि के लिए इस मंत्र का विनियोग किया जाता है। इस मंत्र के द्वारा ही अङ्गन्यास भी किया जाता है॥ १२॥

**या वर्णपदवाक्यार्थस्वरूपेणैव वर्तते। अनादिनिधनानन्ता सा मां पातु सरस्वती॥ १३॥**

जो अर्थ के रूप में वर्ण, पद एवं वाक्य आदि में सर्वत्र विद्यमान हैं; जो आदि और अन्त से परे हैं तथा जो अनन्त रूप, गुण आदि से सम्पन्न हैं, ऐसी वे माता सरस्वतीदेवी हमें संरक्षण प्रदान करें॥ १३॥

**श्रीं पावका नः सरस्वती वाजेभिर्वाजिनीवती। यज्ञं वष्टु धिया वसुः॥ १४॥**

जो समस्त साधकों को पवित्र एवं परिष्कृत बनाने वाली हैं, जो अन्नादि से समर्थ एवं कर्मादि के द्वारा मिलने वाले धन की प्राप्ति में कारणस्वरूपा हैं, वे माता सरस्वती देवी हमारे यज्ञ में उपस्थित रहकर यज्ञकार्य को पूर्णता तक पहुँचाने में सहयोगी बनें॥ १४॥

**चोदयित्रीति मन्त्रस्य मधुच्छन्द ऋषिः। गायत्री छन्दः। सरस्वती देवता। ब्लूमिति बीजशक्तिः कीलकम्। मन्त्रेण न्यासः॥ १५॥**

'चोदयित्री .........।' इस मंत्र के ऋषि-मधुच्छन्दा हैं। छन्द-गायत्री है और देवता सरस्वती हैं। इस मंत्र के बीज, शक्ति एवं कीलक-ये तीनों ही 'ब्लूं' हैं। इच्छित अर्थ-प्राप्ति के लिए इसका विनियोग किया जाता है। इसी मंत्र से अङ्गन्यास की क्रिया भी सम्पन्न करे॥ १५॥

**अध्यात्ममधिदैवं च देवानां सम्यगीश्वरी। प्रत्यगास्ते वदन्ती या सा मां पातु सरस्वती॥१६॥**

जो देवी समस्त देवों की सम्यक् अधीश्वरी अर्थात् प्रेरणात्मिका शक्तिस्वरूपा हैं और जो अध्यात्म एवं अधिदैव स्वरूपिणी हैं, जो हम सभी साधकों के अन्तःकरण में 'मध्यमा' वाणी के रूप में विद्यमान हैं, वे माता सरस्वती देवी हम सभी को संरक्षण प्रदान करें॥ १६॥

**ब्लूं चोदयित्री सूनृतानां चेतन्ती सुमतीनाम्। यज्ञं दधे सरस्वती॥ १७॥**

जो (देवी) सत्य एवं प्रिय वचन बोलने की प्रेरणा प्रदान करती हैं और उत्तम बुद्धि सम्पन्न क्रियाशील पुरुषों को उनका कर्त्तव्य बोध कराती हुई सचेष्ट करती हैं; ऐसी उन माता सरस्वतीदेवी ने हम साधकों के इस यज्ञ को धारण किया है॥ १७॥

**महो अर्ण इति मन्त्रस्य मधुच्छन्द ऋषिः। गायत्री छन्दः। सरस्वती देवता। सौरिति बीजशक्तिः कीलकम्। मन्त्रेण न्यासः॥ १८॥**

'महो अर्णः ............।' इस मंत्र के द्रष्टा ऋषि-मधुच्छन्दा हैं। छन्द-गायत्री है। देवता सरस्वती हैं। इस मंत्र के बीज, शक्ति एवं कीलक ये तीनों ही 'सौः' है। इस मंत्र के द्वारा ही न्यास की क्रिया भी सम्पन्न करे॥१८॥

**अन्तर्याम्यात्मना विश्वं त्रैलोक्यं या नियच्छति। रुद्रादित्यादिरूपस्था यस्यामावेश्य तां पुनः। ध्यायन्ति सर्वरूपैका सा मां पातु सरस्वती॥ १९॥**

जो देवी सरस्वती अन्तर्यामी रूप से तीनों लोकों को नियंत्रित करती हैं। जो रुद्र एवं आदित्य आदि देवों के रूप में प्रतिष्ठित हैं, वे माता सरस्वती देवी हम साधकों को संरक्षण प्रदान करें॥ १९॥

**सौः महो अर्णः सरस्वती प्रचेतयति केतुना। धियो विश्वा विराजति॥ २०॥**

नदी के रूप में प्रादुर्भूत हुईं माता सरस्वती अपने प्रवाह रूपी कार्य के द्वारा अपने में समाहित अपार जल-राशि का परिचय कराती हैं, वे ही माता सरस्वती अपने देवस्वरूप से सभी तरह की कर्त्तव्य-परक प्रज्ञा-बुद्धि को जाग्रत् करती हैं॥ २०॥

**चत्वारि वागिति मन्त्रस्य उचथ्यपुत्र ऋषिः। त्रिष्टुप् छन्दः। सरस्वती देवता। ऐमिति बीजशक्तिः कीलकम्। मन्त्रेण न्यासः॥ २१॥**

'चत्वारि वाक् ...........।' इस के द्रष्टा ऋषि उचथ्यपुत्र दीर्घतमा हैं। छन्द-त्रिष्टुप् है और देवता-सरस्वती हैं। बीज, शक्ति एवं कीलक, ये तीनों ही 'ऐं' है। इष्ट की प्राप्ति हेतु इस मंत्र का विनियोग किया जाता है। इस मंत्र के द्वारा ही न्यास की क्रिया भी सम्पन्न करे॥ २१ ॥

**या प्रत्यग्दृष्टिभिर्जीवैर्व्यज्यमानानुभूयते। व्यापिनी ज्ञप्तिरूपैका सा मां पातु सरस्वती ॥२२ ॥**

जो अन्तःदृष्टि सम्पन्न समस्त प्राणिवर्ग के लिए भिन्न-भिन्न रूपों में व्यक्त होकर अनुभवगम्य हो रही हैं। जो (देवी) एकमात्र ज्ञप्तिरूप (जानने योग्य) से सभी जगह प्रतिष्ठित हैं; वे माता सरस्वती हमें संरक्षण प्रदान करें॥ २२ ॥

**ऐं चत्वारि वाक् परिमिता पदानि तानि विदुर्ब्राह्मणा ये मनीषिणः। गुहा त्रीणि निहिता नेङ्गयन्ति तुरीयं वाचो मनुष्या वदन्ति॥ २३ ॥**

सम्पूर्ण वाणी को परा, पश्यन्ती, मध्यमा एवं वैखरी के रूप में चार पदों में बाँटा गया है। इन वाणियों को समस्त विद्वान् ब्राह्मण एवं मनीषीगण जानते हैं। इन वाणियों में से तीन-परा, पश्यन्ती और मध्यमा हृदयरूपी गुफा में प्रतिष्ठित हैं। इसलिए वे बाहर प्रकट नहीं होतीं; किन्तु चौथी (वैखरी) वाणी को ही मनुष्य बोलने में प्रयुक्त करते हैं॥ २३ ॥

**यद्वाग्वदन्तीति मन्त्रस्य भार्गव ऋषिः। त्रिष्टुप् छन्दः। सरस्वती देवता। क्लीमिति बीजशक्तिः कीलकम्। मन्त्रेण न्यासः॥ २४ ॥**

'यद्वाग्वदन्ति ..............।' इस मंत्र के द्रष्टा ऋषि-भार्गव हैं। छन्द-त्रिष्टुप् और देवता-सरस्वती हैं। बीज, शक्ति एवं कीलक-ये तीनों ही 'क्लीं' है। इस मंत्र द्वारा न्यास की क्रिया भी सम्पन्न की जाती है॥ २४ ॥

**नामजात्यादिभिर्भेदैरष्टधा या विकल्पिता। निर्विकल्पात्मना व्यक्ता सा मां पातु सरस्वती ॥२५ ॥**

जो देवी सरस्वती नाम-जाति आदि भेदों के द्वारा अष्टधा (आठ रूपों वाली) बनी हुई हैं, साथ ही निर्विकल्प रूप से भी परिलक्षित हो रही हैं, वे माता सरस्वती हम सभी को संरक्षण प्रदान करें॥ २५ ॥

**क्लीं यद्वाग्वदन्त्यविचेतनानि राष्ट्री देवानां निषसाद मन्द्रा। चतस्र ऊर्जं दुदुहे पयांसि क्व स्विदस्याः परमं जगाम॥ २६ ॥**

राष्ट्री अर्थात् दिव्य भावनाओं को प्रादुर्भूत करने वाली और समस्त देवों को आनन्दित कर देने वाली (देवी) वाक्शक्ति जिस समय अज्ञानियों को ज्ञान प्रदान करती हुई यज्ञ में उपस्थित होती हैं, उस समय माता सरस्वती चतुर्दिक् के निमित्त अन्न एवं जल का दोहन करती हैं। इन मध्यमा वाणी में जो श्रेष्ठतम (तत्त्व) है, वह कहाँ गमन करता है?॥ २६ ॥

**देवीं वाचमिति मन्त्रस्य भार्गव ऋषिः। त्रिष्टुप् छन्दः। सरस्वती देवता। सौरिति बीजशक्तिः कीलकम्। मन्त्रेण न्यासः॥ २७॥**

'देवीं वाचं .......।' इस मंत्र के द्रष्टा ऋषि भार्गव हैं। छन्द-त्रिष्टुप् एवं देवता-सरस्वती हैं। बीज, शक्ति एवं कीलक-ये तीनों ही 'सौः' है। इस मंत्र के द्वारा ही न्यास की क्रिया सम्पन्न कर लेनी चाहिए॥ २७॥

**व्यक्ताव्यक्तगिरः सर्वे वेदाद्या व्याहरन्ति याम्। सर्वकामदुघा धेनुः सा मां पातु सरस्वती ॥२८ ॥**

जिन वाक्स्वरूपा माता सरस्वती की व्यक्त एवं अव्यक्त वाणी का देवादि सहित सभी जीव समुदाय वाचन करते हैं। जो (देवी) समस्त वांछित पदार्थों को दुग्धवत् प्रदान करने में कामधेनु सदृश सक्षम हैं, वे माता सरस्वतीदेवी हम सभी को संरक्षण देने की कृपा करें॥ २८॥

**सौः देवीं वाचमजनयन्त देवास्तां विश्वरूपाः पशवो वदन्ति। सा नो मन्द्रेषमूर्जं दुहाना धेनुर्वागस्मानुपसुष्टुतैतु॥ २९॥**

जिस कान्तिमय वैखरी वाणी को प्राणस्वरूप देवगणों द्वारा प्रकट किया गया है। जिसका समस्त प्राणी उच्चारण करते हैं। वे कामधेनु के समान आनन्द-प्रदायक एवं अन्न, बल प्रदान करनेवाली वाक्रूपिणी देवी उत्तम स्तुतियों से संतुष्ट होती हुई हम सभी साधकों के समीप उपस्थित हों॥ २९॥

**उत त्व इति मन्त्रस्य बृहस्पतिर्ऋषिः। त्रिष्टुप् छन्दः। सरस्वती देवता। समिति बीजशक्तिः कीलकम्। मन्त्रेण न्यासः॥ ३०॥**

'उत त्वः ..........।' इस मंत्र के द्रष्टा ऋषि-बृहस्पति हैं। छन्द-त्रिष्टुप् है और देवता-सरस्वती हैं। 'सं' -यह बीज, शक्ति और कीलक तीनों है। इसी मंत्र द्वारा न्यास सम्पन्न करे॥ ३०॥

**यां विदित्वाखिलं बन्धं निर्मथ्याखिलवर्त्मना। योगी याति परं स्थानं सा मां पातु सरस्वती॥३१॥**

जिन देवी सरस्वती को योगीजन ब्रह्म विद्यारूप में जानकर समस्त बन्धनों से मुक्त हो जाते हैं तथा जिस सन्मार्ग के द्वारा पूर्णता की-परम अविनाशी पद की प्राप्ति होती है, वे देवी-सरस्वती हम सभी को संरक्षण प्रदान करें॥ ३१॥

**सं उत त्वः पश्यन्न ददर्श वाचमुत त्वः शृण्वन्न शृणोत्येनाम्। उतो त्वस्मै तन्वं विसस्त्रे जायेव पत्य उशती सुवासाः॥ ३२॥**

कुछ लोग वाक्शक्ति को दृश्य रूप में देखते हुए भी देख नहीं पाते हैं, कुछ लोग श्रवण करते हुए भी श्रवण नहीं कर पाते हैं; लेकिन किन्हीं-किन्हीं के लिए ये वाक्देवी अपने स्वरूप को ठीक उसी तरह प्रकट कर देती हैं, जिस तरह पति की इच्छा करने वाली, वस्त्राभूषणों से अलंकृत, स्त्री अपने को पति के समक्ष अनावृत करके समर्पित कर देती है॥ ३२॥

**अम्बितम इति मन्त्रस्य गृत्समद ऋषिः। अनुष्टुप् छन्दः। सरस्वती देवता। ऐमिति बीजशक्तिः कीलकम्। मन्त्रेण न्यासः॥ ३३॥**

'अम्बितमे .............।' इस मंत्र के द्रष्टा ऋषि-गृत्समद हैं। छन्द-अनुष्टुप् है और देवता सरस्वती हैं। 'ऐं' यह बीज, शक्ति एवं कीलक तीनों ही है। मंत्र के द्वारा ही न्यास की क्रिया सम्पन्न करे॥ ३३॥

**नामरूपात्मकं सर्वं यस्यामावेश्य तां पुनः। ध्यायन्ति ब्रह्मरूपैका सा मां पातु सरस्वती॥ ३४॥**

जिन माता सरस्वतीदेवी में ब्रह्मज्ञानीजन इस नाम-रूपात्मक सम्पूर्ण मायाजाल को आविष्ट करते हुए सतत उन्हीं का चिन्तन करते हैं। ब्रह्मरूप से सम्पन्न वे माता सरस्वतीदेवी हम सभी को संरक्षण प्रदान करें॥३४

**ऐं अम्बितमे नदीतमे देवितमे सरस्वति। अप्रशस्ता इव स्मसि प्रशस्तिमम्ब नस्कृधि॥ ३५॥**

हे माता सरस्वती! आप समस्त मातृशक्तियों में, नदियों में तथा देवियों में भी सर्वश्रेष्ठ हैं। हम धन के अभाव से अप्रशस्त अर्थात् अभावग्रस्त की भाँति हो रहे हैं। हे माँ! आप हम सभी को प्रशस्त अर्थात् हर प्रकार सम्पन्न बनाने की कृपा करें॥ ३५॥

**चतुर्मुखमुखाम्भोजवनहंसवधूर्मम। मानसे रमतां नित्यं सर्वशुक्ला सरस्वती॥ ३६॥**
**नमस्ते शारदे देवि काश्मीरपुरवासिनि। त्वामहं प्रार्थये नित्यं विद्यादानं च देहि मे॥३७॥**
**अक्षसूत्राङ्कुशधरा पाशपुस्तकधारिणी। मुक्ताहारसमायुक्ता वाचि तिष्ठतु मे सदा॥३८॥**

**कम्बुकण्ठी सुताम्रोष्ठी सर्वाभरणभूषिता। महासरस्वती देवी जिह्वाग्रे संनिविश्यताम्॥३९॥ या श्रद्धा धारणा मेधा वाग्देवी विधिवल्लभा। भक्तजिह्वाग्रसदना शमादिगुणदायिनी॥४०॥ नमामि यामिनीनाथलेखालंकृतकुन्तलाम्। भवानीं भवसंतापनिर्वापणसुधानदीम्॥४१॥ यः कवित्वं निरातङ्कं भुक्तिमुक्ती च वाञ्छति। सोऽभ्यर्च्यैनां दशश्लोक्या नित्यं स्तौति सरस्वतीम्॥४२॥**

जो माता सरस्वती प्रजापति ब्रह्माजी के मुखरूपी कमल के वन में राजहंसी सदृश विचरण करती हैं, वे चतुर्दिक् शुभ्र कान्तिमयी देवी सरस्वती मनरूपी मानस में प्रतिदिन रमण करें। हे काश्मीर देश में रहने वाली शारदे देवि! आपको नमन-वन्दन है। मैं नित्य-प्रति आपकी प्रार्थना करता हूँ। कृपापूर्वक (आप) मुझे विद्या (सद्ज्ञान) प्रदान करने की कृपा करें। आप सदैव अपने चारों हाथों में अक्षसूत्र, अंकुश, पाश एवं पुस्तक धारण करने वाली हैं। आपके हृदय-प्रदेश में मुक्ताहार सतत शोभायमान है। हे देवि सरस्वति! आप मेरी वाणी में सदैव वास करें। शंखवत् सुन्दर कण्ठ एवं श्रेष्ठ ताम्र के समान ओष्ठों से युक्त, समस्त आभूषणों से अलंकृता देवी महासरस्वती मेरे जिह्वाग्र में सुखपूर्वक प्रतिष्ठित हों। जो माता सरस्वती देवी श्रद्धा, धारणा, मेधारूपा एवं विधि-वल्लभा हैं, वे माता हम भक्तजनों को शम, दम आदि षट्सम्पत्तियाँ प्रदान करते हुए सदैव हमारे जिह्वाग्र में निवास करें। जो चन्द्रकला के द्वारा अलंकृत केश-पाश से युक्त हैं और जो भव-संताप को विनष्ट करने वाली अमृत तुल्य जलरूप नदी के समान हैं, उन भवानी माता सरस्वती को मैं नमन-वन्दन करता हूँ। जिस पुरुष को कवित्व, भोग, निर्भयता एवं मुक्ति की आकांक्षा हो, वह इन दस मन्त्रों से युक्त माता सरस्वती की भक्ति-भाव से नित्य स्तुति करे॥ ३६-४२॥

**तस्यैवं स्तुवतो नित्यं समभ्यर्च्य सरस्वतीम्। भक्तिश्रद्धाभियुक्तस्य षण्मासात्प्रत्ययो भवेत्॥४३ ततः प्रवर्तते वाणी स्वेच्छया ललिताक्षरा। गद्यपद्यात्मकैः शब्दैरप्रमेयैर्विवक्षितैः॥ ४४॥ अश्रुतो बुध्यते ग्रन्थः प्रायः सारस्वतः कविः॥४५॥ इत्येवं निश्चयं विप्राः सा होवाच सरस्वती। आत्मविद्या मया लब्धा ब्रह्मणैव सनातनी। ब्रह्मत्वं मे सदा नित्यं सच्चिदानन्दरूपतः॥४६॥ प्रकृतित्वं ततः सृष्टं सत्त्वादिगुणसाम्यतः। सत्यमाभाति चिच्छाया दर्पणे प्रतिबिम्बवत्॥४७॥ तेन चित्प्रतिबिम्बेन त्रिविधा भाति सा पुनः। प्रकृत्यवच्छिन्नतया पुरुषत्वं पुनश्च ते॥ ४८॥**

जो मनुष्य श्रद्धा-भक्तिपूर्वक माता सरस्वती देवी का विधिवत् पूजन करके नित्य स्तवन करता है। उसे छः मास के अन्तर्गत ही उनकी कृपा की प्राप्ति हो जाती है। इसके अनन्तर उस मनुष्य के मुख द्वारा अद्वितीय, प्रमेय-रहित, गद्य-पद्य से युक्त शब्दों के रूप में लालित्यपूर्ण अक्षरों से युक्त वाणी स्वतः निःसृत होने लगती है। माता सरस्वती की कृपाप्राप्त भक्त कवि प्रायः दूसरों के द्वारा बिना श्रवण किये ही आर्ष-ग्रन्थों के अभिप्राय को जानने में समर्थ हो जाता है। हे ब्राह्मणो! ऐसा दृढ़ विचार माता सरस्वती देवी ने स्वतः ही अपने श्रीमुख से कहा था। प्रजापति ब्रह्माजी के द्वारा ही हमने उनकी सत्य-सनातन युक्त आत्मविद्या को प्राप्त किया और मैं सत्-चित्-आनन्द स्वरूप वाले नित्य अविनाशी ब्रह्मत्व को सम्प्राप्त हूँ। इसके अनन्तर सत-रज एवं तम गुणों की समानता से इस प्रकृति की रचना सम्पन्न हुई। जिस प्रकार से दर्पण में प्रतिबिम्ब दृष्टिगोचर होता है, उसी प्रकार प्रकृति में चैतन्य तत्त्व का प्रतिबिम्ब सत्यवत् प्रतीत होता है। उस चैतन्य तत्त्व के प्रतिबिम्ब द्वारा ही प्रकृति तीन तरह की प्रतीत होती है। प्रकृति-योग के द्वारा ही तुम्हें यह जीवत्व (शरीर) प्राप्त हुआ है॥ ४३-४८॥

**सौः देवीं वाचमजनयन्त देवास्तां विश्वरूपाः पशवो वदन्ति। सा नो मन्द्रेषमूर्जं दुहाना धेनुर्वागस्मानुपसुष्टुतैतु ॥ २९ ॥**

जिस कान्तिमय वैखरी वाणी को प्राणस्वरूप देवगणों द्वारा प्रकट किया गया है। जिसका समस्त प्राणी उच्चारण करते हैं। वे कामधेनु के समान आनन्द-प्रदायक एवं अन्न, बल प्रदान करनेवाली वाक्रूपिणी देवी उत्तम स्तुतियों से संतुष्ट होती हुई हम सभी साधकों के समीप उपस्थित हों ॥ २९ ॥

**उत त्व इति मन्त्रस्य बृहस्पतिर्ऋषिः। त्रिष्टुप् छन्दः। सरस्वती देवता। समिति बीजशक्तिः कीलकम्। मन्त्रेण न्यासः ॥ ३० ॥**

'उत त्वः ..........।' इस मंत्र के द्रष्टा ऋषि-बृहस्पति हैं। छन्द-त्रिष्टुप् है और देवता-सरस्वती हैं। 'सं' -यह बीज, शक्ति और कीलक तीनों है। इसी मंत्र द्वारा न्यास सम्पन्न करे ॥ ३० ॥

**यां विदित्वाखिलं बन्धं निर्मथ्याखिलवर्त्मना। योगी याति परं स्थानं सा मां पातु सरस्वती ॥३१ ॥**

जिन देवी सरस्वती को योगीजन ब्रह्म विद्यारूप में जानकर समस्त बन्धनों से मुक्त हो जाते हैं तथा जिस सन्मार्ग के द्वारा पूर्णता की-परम अविनाशी पद की प्राप्ति होती है, वे देवी-सरस्वती हम सभी को संरक्षण प्रदान करें ॥ ३१ ॥

**सं उत त्वः पश्यन्न ददर्श वाचमुत त्वः शृण्वन्न शृणोत्येनाम्। उतो त्वस्मै तन्वं विसस्त्रे जायेव पत्य उशती सुवासाः ॥ ३२ ॥**

कुछ लोग वाक्शर्क्ति को दृश्य रूप में देखते हुए भी देख नहीं पाते हैं, कुछ लोग श्रवण करते हुए भी श्रवण नहीं कर पाते हैं; लेकिन किन्हीं-किन्हीं के लिए ये वाक्देवी अपने स्वरूप को ठीक उसी तरह प्रकट कर देती हैं, जिस तरह पति की इच्छा करने वाली, वस्त्राभूषणों से अलंकृत, स्त्री अपने को पति के समक्ष अनावृत करके समर्पित कर देती है ॥ ३२ ॥

**अम्बितम इति मन्त्रस्य गृत्समद ऋषिः। अनुष्टुप् छन्दः। सरस्वती देवता। ऐमिति बीजशक्तिः कीलकम्। मन्त्रेण न्यासः ॥ ३३ ॥**

'अम्बितमे .............।' इस मंत्र के द्रष्टा ऋषि-गृत्समद हैं। छन्द-अनुष्टुप् है और देवता सरस्वती हैं। 'ऐं' यह बीज, शक्ति एवं कीलक तीनों ही है। मंत्र के द्वारा ही न्यास की क्रिया सम्पन्न करे ॥ ३३ ॥

**नामरूपात्मकं सर्वं यस्यामावेश्य तां पुनः। ध्यायन्ति ब्रह्मरूपैका सा मां पातु सरस्वती ॥ ३४ ॥**

जिन माता सरस्वतीदेवी में ब्रह्मज्ञानीजन इस नाम-रूपात्मक सम्पूर्ण मायाजाल को आविष्ट करते हुए सतत उन्हीं का चिन्तन करते हैं। ब्रह्मरूप से सम्पन्न वे माता सरस्वतीदेवी हम सभी को संरक्षण प्रदान करें ॥३४

**ऐं अम्बितमे नदीतमे देवितमे सरस्वति। अप्रशस्ता इव स्मसि प्रशस्तिमम्ब नस्कृधि ॥ ३५ ॥**

हे माता सरस्वती! आप समस्त मातृशक्तियों में, नदियों में तथा देवियों में भी सर्वश्रेष्ठ हैं। हम धन के अभाव से अप्रशस्त अर्थात् अभावग्रस्त की भाँति हो रहे हैं। हे माँ! आप हम सभी को प्रशस्त अर्थात् हर प्रकार सम्पन्न बनाने की कृपा करें ॥ ३५ ॥

**चतुर्मुखमुखाम्भोजवनहंसवधूर्मम । मानसे रमतां नित्यं सर्वशुक्ला सरस्वती ॥ ३६ ॥**
**नमस्ते शारदे देवि काश्मीरपुरवासिनि । त्वामहं प्रार्थये नित्यं विद्यादानं च देहि मे ॥३७ ॥**
**अक्षसूत्राङ्कुशधरा पाशपुस्तकधारिणी । मुक्ताहारसमायुक्ता वाचि तिष्ठतु मे सदा ॥३८ ॥**

**कम्बुकण्ठी सुताम्रोष्ठी सर्वाभरणभूषिता। महासरस्वती देवी जिह्वाग्रे संनिविश्यताम्॥३९॥ या श्रद्धा धारणा मेधा वाग्देवी विधिवल्लभा। भक्तजिह्वाग्रसदना शमादिगुणदायिनी॥४०॥ नमामि यामिनीनाथलेखालंकृतकुन्तलाम्। भवानीं भवसंतापनिर्वापणसुधानदीम्॥४१॥ यः कवित्वं निरातङ्कं भुक्तिमुक्ती च वाञ्छति। सोऽभ्यर्च्यैनां दशश्लोक्या नित्यं स्तौति सरस्वतीम्॥४२॥**

जो माता सरस्वती प्रजापति ब्रह्माजी के मुखरूपी कमल के वन में राजहंसी सदृश विचरण करती हैं, वे चतुर्दिक् शुभ्र कान्तिमयी देवी सरस्वती मनरूपी मानस में प्रतिदिन रमण करें। हे काश्मीर देश में रहने वाली शारदे देवि! आपको नमन-वन्दन है। मैं नित्य-प्रति आपकी प्रार्थना करता हूँ। कृपापूर्वक (आप) मुझे विद्या (सद्ज्ञान) प्रदान करने की कृपा करें। आप सदैव अपने चारों हाथों में अक्षसूत्र, अंकुश, पाश एवं पुस्तक धारण करने वाली हैं। आपके हृदय-प्रदेश में मुक्ताहार सतत शोभायमान है। हे देवि सरस्वति! आप मेरी वाणी में सदैव वास करें। शंखवत् सुन्दर कण्ठ एवं श्रेष्ठ ताम्र के समान ओष्ठों से युक्त, समस्त आभूषणों से अलंकृता देवी महासरस्वती मेरे जिह्वाग्र में सुखपूर्वक प्रतिष्ठित हों। जो माता सरस्वती देवी श्रद्धा, धारणा, मेधारूपा एवं विधि-वल्लभा हैं, वे माता हम भक्तजनों को शम, दम आदि षट्सम्पत्तियाँ प्रदान करते हुए सदैव हमारे जिह्वाग्र में निवास करें। जो चन्द्रकला के द्वारा अलंकृत केश-पाश से युक्त हैं और जो भव-संताप को विनष्ट करने वाली अमृत तुल्य जलरूप नदी के समान हैं, उन भवानी माता सरस्वती को मैं नमन-वन्दन करता हूँ। जिस पुरुष को कवित्व, भोग, निर्भयता एवं मुक्ति की आकांक्षा हो, वह इन दस मन्त्रों से युक्त माता सरस्वती की भक्ति-भाव से नित्य स्तुति करे॥ ३६-४२॥

**तस्यैवं स्तुवतो नित्यं समभ्यर्च्य सरस्वतीम्। भक्तिश्रद्धाभियुक्तस्य षण्मासात्प्रत्ययो भवेत्॥४३ ततः प्रवर्तते वाणी स्वेच्छया ललिताक्षरा। गद्यपद्यात्मकैः शब्दैरप्रमेयैर्विवक्षितैः॥ ४४॥ अश्रुतो बुध्यते ग्रन्थः प्रायः सारस्वतः कविः॥४५॥ इत्येवं निश्चयं विप्राः सा होवाच सरस्वती। आत्मविद्या मया लब्धा ब्रह्मणैव सनातनी। ब्रह्मत्वं मे सदा नित्यं सच्चिदानन्दरूपतः॥४६॥ प्रकृतित्वं ततः सृष्टं सत्त्वादिगुणसाम्यतः। सत्यमाभाति चिच्छाया दर्पणे प्रतिबिम्बवत्॥४७॥ तेन चित्प्रतिबिम्बेन त्रिविधा भाति सा पुनः। प्रकृत्यवच्छिन्नतया पुरुषत्वं पुनश्च ते॥ ४८॥**

जो मनुष्य श्रद्धा-भक्तिपूर्वक माता सरस्वती देवी का विधिवत् पूजन करके नित्य स्तवन करता है। उसे छः मास के अन्तर्गत ही उनकी कृपा की प्राप्ति हो जाती है। इसके अनन्तर उस मनुष्य के मुख द्वारा अद्वितीय, प्रमेय-रहित, गद्य-पद्य से युक्त शब्दों के रूप में लालित्यपूर्ण अक्षरों से युक्त वाणी स्वतः निःसृत होने लगती है। माता सरस्वती की कृपाप्राप्त भक्त कवि प्रायः दूसरों के द्वारा बिना श्रवण किये ही आर्ष-ग्रन्थों के अभिप्राय को जानने में समर्थ हो जाता है। हे ब्राह्मणो! ऐसा दृढ़ विचार माता सरस्वती देवी ने स्वतः ही अपने श्रीमुख से कहा था। प्रजापति ब्रह्माजी के द्वारा ही हमने उनकी सत्य-सनातन युक्त आत्मविद्या को प्राप्त किया और मैं सत्-चित्-आनन्द स्वरूप वाले नित्य अविनाशी ब्रह्मत्व को सम्प्राप्त हूँ। इसके अनन्तर सत-रज एवं तम गुणों की समानता से इस प्रकृति की रचना सम्पन्न हुई। जिस प्रकार से दर्पण में प्रतिबिम्ब दृष्टिगोचर होता है, उसी प्रकार प्रकृति में चैतन्य तत्त्व का प्रतिबिम्ब सत्यवत् प्रतीत होता है। उस चैतन्य तत्त्व के प्रतिबिम्ब द्वारा ही प्रकृति तीन तरह की प्रतीत होती है। प्रकृति-योग के द्वारा ही तुम्हें यह जीवत्व (शरीर) प्राप्त हुआ है॥ ४३-४८॥

**शुद्धसत्त्वप्रधानायां मायायां बिम्बितो ह्यजः। सत्त्वप्रधाना प्रकृतिर्मायेति प्रतिपाद्यते॥ ४९॥ सा माया स्ववशोपाधिः सर्वज्ञस्येश्वरस्य हि। वश्यमायत्वमेकत्वं सर्वज्ञत्वं च तस्य तु ॥ ५०॥ सात्त्विकत्वात्समष्टित्वात्साक्षित्वाज्जगतामपि। जगत्कर्तुमकर्तुं वा चान्यथा कर्तुमीशते। यः स ईश्वर इत्युक्तः सर्वज्ञत्वादिभिर्गुणैः॥ ५१॥**

शुद्ध सत्त्वगुण की प्रधानता से युक्त प्रकृति माया कहलाती है। उस सतोगुणी माया में प्रतिबिम्बित चैतन्य तत्त्व को ही ब्रह्म के नाम से जाना जाता है। वह माया सबके जानने वाले ब्रह्म की अपने आश्रित रहने वाली उपाधि है। माया को अपने नियन्त्रण में रखना, अद्वितीय एवं सर्वज्ञत्व होना-यही उन विराट् ब्रह्म के प्रमुख लक्षण हैं। समस्त लोकों के साक्षीरूप होने तथा समष्टि रूप एवं सात्त्विक गुण से युक्त होने के कारण वे ब्रह्म जगत् की संरचना करने, न करने और उससे भी भिन्न कार्य करने में पूर्ण समर्थ हैं। इस कारण सर्वज्ञत्व आदि गुणों से सम्पन्न वह चैतन्यतत्त्व ईश्वररूप कहा जाता है॥ ४९-५१॥

**शक्तिद्वयं हि मायाया विक्षेपावृतिरूपकम्। विक्षेपशक्तिर्लिङ्गादि ब्रह्माण्डान्तं जगत्सृजेत्॥५२॥ अन्तर्दृग्दृश्ययोर्भेदं बहिश्च ब्रह्मसर्गयोः। आवृणोत्यपरा शक्तिः सा संसारस्य कारणम्॥ ५३॥**

विक्षेप और आवरण माया की ये दो शक्तियाँ हैं। प्रथम विक्षेपरूपी शक्ति लिङ्ग-देह से लेकर ब्रह्माण्ड पर्यन्त जगत् की संरचना करती है। द्वितीय आवरणरूपी अपरा शक्ति है, जो अन्तर्जगत् में ब्रह्म एवं सृष्टि के कारण भेद को आवृत करती है। वह ही सांसारिक बन्धनों की मुख्य कारण है॥ ५२-५३॥

**साक्षिणः पुरतो भातं लिङ्गदेहेन संयुतम्। चितिच्छायासमावेशाज्जीवः स्याद्व्यावहारिकः॥५४॥**

साक्षी को वह अपने समक्ष लिङ्ग-देह से युक्त प्रतीत होती है। चैतन्यतत्त्व का प्रतिबिम्ब जब कारण रूपा प्रकृति में समाहित होता है, तब दृश्य जगत् में कार्य करने वाला जीव प्रादुर्भूत होता है॥ ५४॥

**अस्य जीवत्वमारोपात्साक्षिण्यप्यवभासते। आवृतौ तु विनष्टायां भेदे भातेऽपयाति तत्॥ ५५॥ तथा सर्गब्रह्मणोश्च भेदमावृत्य तिष्ठति। या शक्तिस्तद्वशाद्ब्रह्म विकृतत्वेन भासते॥ ५६॥ अत्राप्यावृतिनाशेन विभाति ब्रह्मसर्गयोः । भेदस्तयोर्विकारः स्यात्सर्गे न ब्रह्मणि क्वचित्॥५७॥ अस्ति भाति प्रियं रूपं नाम चेत्यंशपञ्चकम्। आद्यत्रयं ब्रह्मरूपं जगद्रूपं ततो द्वयम्॥ ५८॥ अपेक्ष्य नामरूपे द्वे सच्चिदानन्दतत्परः। समाधिं सर्वदा कुर्याद्धृदये वाथ वा बहिः॥ ५९॥**

आवरणशक्ति के विनष्ट होते ही भेद की प्रतीति स्पष्टतया होने लगती है अर्थात् इस आवरण शक्ति से चैतन्यतत्त्व का अचेतन में आत्मभाव नहीं होता। इसलिए जीवत्व की स्थिति समाप्त हो जाती है और जो शक्ति ब्रह्म के भेद को आवृत करके प्रतिष्ठित होती है, उसी शक्ति के वश में हुआ ब्रह्म विकारग्रस्त हुआ-सा प्रतीत होता है। वहाँ पर भी आवरण के विनष्ट होते ही ब्रह्म एवं सृष्टि का भेद स्पष्टतया आभासित होने लगता है। उन दोनों (ब्रह्म और सृष्टि) में से सृष्टि ही विकारग्रस्त स्थिति को प्राप्त होती है, ब्रह्म तो निर्विकार है। अस्ति (है), भाति (आभास होता है), प्रिय (आनन्द स्वरूप), रूप और नाम-यही पाँच अंश कहे गये हैं और नाम तथा रूप को जगत् का स्वरूप बतलाया गया है। नाम एवं रूप के सम्बन्ध से ही सत्-चित्-आनन्दमय परमात्मतत्त्व जगत् के रूप में प्रतिष्ठित होता है। साधक पुरुष को अपने अन्तः-बाह्य में सदैव समाधि-साधन में तत्पर रहना चाहिए॥ ५५-५९॥

**सविकल्पो निर्विकल्पः समाधिर्द्विविधो हृदि। दृश्यशब्दानुभेदेन स विकल्पः पुनर्द्विधा॥ ६०॥**

**कामाद्याश्चित्तगा दृश्यास्तत्साक्षित्वेन चेतनम्। ध्यायेद्दृश्यानुविद्धोऽयं समाधिः सविकल्पकः ॥६१॥ असङ्गः सच्चिदानन्दः स्वप्रभो द्वैतवर्जितः। अस्मीतिशब्दविद्धोऽयं समाधिः सविकल्पकः ॥ ६२॥ स्वानुभूतिरसावेशाद्दृश्यशब्दाद्यपेक्षितुः। निर्विकल्पः समाधिः स्यान्निवातस्थितदीपवत्॥ ६३॥ हृदीव बाह्यदेशेऽपि यस्मिन्कस्मिंश्च वस्तुनि। समाधिराद्यसन्मात्रान्नामरूपपृथक्कृतिः॥ ६४॥ स्तब्धीभावो रसास्वादात्तृतीयः पूर्ववन्मतः। एतैः समाधिभिः षड्भिर्नयेत्कालं निरन्तरम्॥ ६५॥**

हृदय में दो प्रकार की समाधि होती है, जिसमें प्रथम सविकल्प और द्वितीय निर्विकल्प। सविकल्प समाधि के भी दो रूप हैं, जिनमें प्रथम दृश्यानुविद्ध एवं द्वितीय शब्दानुविद्ध। चित्त में प्रकट होने वाले कामादि विकार दृश्य हैं एवं चेतन आत्मा ही उनका साक्षी है, ऐसा ही चिन्तन करना चाहिए। यह दृश्यानुविद्ध सविकल्प समाधि है। मैं सङ्गरहित, सत्-चित्-आनन्द स्वरूप, प्रकाश स्वरूप, द्वैतरहित हूँ। ऐसी सविकल्प समाधि शब्दानुविद्ध कही जाती है। आत्मानुभव किये जाने वाले रस के आवेश वश दृश्य एवं शब्द की उपेक्षा करने वाले साधक के हृदय में निर्विकल्प समाधि की स्थिति बन जाती है। उस समय साधक (योगी) की स्थिति वायु-रहित दीपक के सदृश अविचल बनी रहती है। यह निर्विकल्प एवं सविकल्प समाधि हृदय में प्रतिष्ठित है। इसी प्रकार शरीर से बाहर अन्य किसी वस्तु विशेष के प्रति लक्ष्य करके चित्त में एकाग्रता होने पर समाधि लग जाती है। प्रथम समाधि द्रष्टा एवं दृश्य के विवेक द्वारा होती है। द्वितीय तरह की समाधि वह है, जिसमें प्रत्येक वस्तु के द्वारा उसके नाम एवं रूप का पृथक्करण तथा उसके अधिष्ठानभूत चैतन्य तत्त्व का ध्यान किया जाता है। तीसरी समाधि पूर्व की भाँति ही कही गयी है। इस समाधि में सर्वत्र व्यापक चैतन्य रस की अनुभूति से प्रकट हुए आवेश द्वारा स्तब्धता की स्थिति हो जाती है। इन छः तरह की समाधियों के साधन में ही सतत अपना जीवन व्यतीत करना चाहिए॥ ६०-६५॥

**देहाभिमाने गलिते विज्ञाते परमात्मनि। यत्र यत्र मनो याति तत्र तत्र परामृतम्॥ ६६॥ भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः। क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन्दृष्टे परावरे॥ ६७॥ मयि जीवत्वमीशत्वं कल्पितं वस्तुतो न हि। इति यस्तु विजानाति स मुक्तो नात्र संशयः॥ इत्युपनिषत्॥ ६८॥**

देहाभिमान के समाप्त हो जाने के बाद ही परमात्म-ज्ञान प्रकट होता है। इस श्रेष्ठ ज्ञान के प्रादुर्भूत होने के पश्चात् मन जहाँ-जहाँ गमन करता है, वहाँ-वहाँ ही वह (मन) श्रेष्ठ अमृतत्व के अनुभव से आनन्दित होता है। उस समय सभी तरह के संशय समाप्त हो जाते हैं और हृदय की ग्रन्थियाँ स्वयमेव खुल जाती हैं। उस कला-विहीन एवं कला युक्त ब्रह्म का साक्षात्कार हो जाने के पश्चात् मनुष्य के समस्त कर्मों का क्षय हो जाता है। जो भी मुझमें जीवत्व एवं ईश्वरत्व के भेद कल्पित हैं, वे यथार्थ नहीं हैं। ऐसा जो भी जान लेता है, वास्तव में वही पुरुष मुक्त है। इसमें तनिक भी संशय नहीं करना चाहिए। ऐसा ही श्रेष्ठ यह उपनिषद् (रहस्य) ज्ञान है ॥६६-६८॥

**ॐ वाङ्मे मनसि ............ इति शान्तिः॥**

**॥ इति सरस्वतीरहस्योपनिषत्समाप्ता॥**



# ॥ सावित्र्युपनिषद् ॥

यह उपनिषद् सामवेदीय परम्परा से सम्बद्ध है। अतिलघुकाय इस उपनिषद् में सविता-सावित्री के विविध रूपों की परिकल्पना करके उनमें एकत्व प्रतिपादित किया गया है।

सर्वप्रथम सविता-सावित्री के युग्म एवं उनका कार्य-कारणत्व का प्रतिपादन है। तदुपरान्त सावित्री के तीन पादों, सावित्री (विद्या) के ज्ञान का प्रतिफल तथा उससे मृत्यु पर विजय, बला-अतिबला मन्त्रों का निरूपण और अन्त में उपनिषद् विद्या की महिमा बताते हुए उपनिषद् को पूर्णता प्रदान की गई है।

## ॥ शान्तिपाठः ॥

ॐ आप्यायन्तु ................. इति शान्तिः ॥ (द्रष्टव्य-महोपनिषद्)

**कः सविता का सावित्री अग्निरेव सविता पृथिवी सावित्री स यत्राग्निस्तत्पृथिवी यत्र वै पृथिवी तत्राग्निस्ते द्वे योनिः तदेकं मिथुनम्॥ १ ॥ कः सविता का सावित्री वरुण एव सविताऽऽपः सावित्री स यत्र वरुणस्तदापो यत्र वा आपस्तद्वरुणस्ते द्वे योनिः तदेकं मिथुनम्॥ २ ॥ कः सविता का सावित्री वायुरेव सविताकाशः सावित्री स यत्र वायुस्तदाकाशो यत्र वा आकाशस्तद्वायुस्ते द्वे योनिस्तदेकं मिथुनम्॥ ३ ॥ कः सविता का सावित्री यज्ञ एव सविता छन्दांसि सावित्री स यत्र यज्ञस्तत्र छन्दांसि यत्र वा छन्दांसि स यज्ञस्ते द्वे योनिस्तदेकं मिथुनम्॥ ४ ॥ कः सविता का सावित्री स्तनयित्नुरेव सविता विद्युत्सावित्री स यत्र स्तनयित्नुस्तद्विद्युत् यत्र वा विद्युत्तत्र स्तनयित्नुस्ते द्वे योनिस्तदेकं मिथुनम्॥ ५ ॥ कः सविता का सावित्री आदित्य एव सविता द्यौः सावित्री स यत्रादित्यस्तद्द्यौर्यत्र वा द्यौस्तदादित्यस्ते द्वे योनिस्तदेकं मिथुनम्॥ ६ ॥ कः सविता का सावित्री चन्द्र एव सविता नक्षत्राणि सावित्री स यत्र चन्द्रस्तन्नक्षत्राणि यत्र वा नक्षत्राणि स चन्द्रमास्ते द्वे योनिस्तदेकं मिथुनम्॥ ७ ॥ कः सविता का सावित्री मन एव सविता वाक् सावित्री स यत्र वा मनस्तद्वाक् यत्र वा वाक् तन्मनस्ते द्वे योनिस्तदेकं मिथुनम्॥ ८ ॥ कः सविता का सावित्री पुरुष एव सविता स्त्री सावित्री स यत्र पुरुषस्तत्स्त्री यत्र वा स्त्री स पुरुषस्ते द्वे योनिस्तदेकं मिथुनम्॥ ९ ॥**

सविता कौन है तथा सावित्री कौन है? अग्नि ही सविता है, पृथिवी ही सावित्री है। वे अग्निदेव जहाँ पर स्थित हैं, वहीं पर पृथिवी भी प्रतिष्ठित है। जहाँ पृथिवी है, वहीं अग्निदेव हैं। वे दोनों योनि अर्थात् विश्व को उत्पन्न करने वाले हैं। उन दोनों का एक ही युग्म है। सविता कौन है और सावित्री कौन है? वरुणदेव ही सविता हैं, आपः (जल) ही सावित्री है। जहाँ पर वरुणदेव हैं, वहाँ पर ही आपः देवता हैं और जहाँ आपः (जलदेवता) हैं, वहाँ ही वरुण हैं। वे दोनों एक ही युग्म हैं। सविता कौन है तथा सावित्री कौन है? वायु देवता

सविता है और आकाश ही सावित्री है। जहाँ वायु है, वहीं पर आकाश है, जहाँ आकाश है, वहाँ पर ही वायु है। वे दोनों योनि स्वरूप हैं, उन दोनों का एक ही युग्म है। सविता कौन है और सावित्री कौन है? यज्ञदेव सविता हैं और छन्द ही सावित्री हैं। जहाँ पर यज्ञ देवता हैं, वहीं पर छन्द है और जहाँ छन्द है वहीं पर यज्ञदेव हैं। वे दोनों योनिस्वरूप हैं, उन दोनों का एक ही युग्म है। सविता किन्हें कहते हैं और सावित्री किन्हें कहते हैं? गर्जन करने वाले मेघ को सविता कहते हैं और विद्युत् को ही सावित्री कहते हैं। जहाँ गर्जन करने वाले मेघ हैं, वहीं पर ही विद्युत् है और जहाँ विद्युत् है, वहीं गर्जन करने वाले मेघ स्थित रहते हैं। वे दोनों योनिस्वरूप हैं, उन दोनों का एक युग्म है। सविता किसे कहते हैं और सावित्री किसे कहते हैं? आदित्य सविता और द्युलोक ही सावित्री हैं। जहाँ पर आदित्य हैं, वहाँ ही द्युलोक और जहाँ द्युलोक है, वहीं पर आदित्य स्थित हैं। वे दोनों योनि स्वरूप हैं, उन दोनों का एक ही युग्म है। सविता कौन है और सावित्री कौन है? चन्द्रमा ही सविता और नक्षत्र सावित्री हैं। जहाँ पर चन्द्रमा देवता हैं, वहीं नक्षत्र हैं और जहाँ पर नक्षत्र हैं, वहाँ पर ही चन्द्रमा देवता हैं। वे दोनों योनिस्वरूप हैं, वे दोनों एक युग्म हैं। सविता कौन है और सावित्री कौन है? मन ही सविता और वागिन्द्रिय सावित्री है। जहाँ पर मन है, वहीं पर वाक्शक्ति है और जहाँ वाक्शक्ति है, वहीं पर मन है। वे दोनों योनिस्वरूप हैं,उन दोनों का एक युग्म है। सविता कौन है और सावित्री कौन है? पुरुष ही सविता और स्त्री को ही सावित्री कहा गया है। जहाँ पर पुरुष है, वहीं पर स्त्री और जहाँ पर स्त्री है, वहाँ पर ही पुरुष है। वे दोनों एक योनि हैं और उनका एक ही युग्म है॥ ९॥

**तस्या एव प्रथमः पादो भूस्तत्सवितुर्वरेण्यमित्यग्निर्वै वरेण्यमापो वरेण्यं चन्द्रमा वरेण्यम् ॥१०॥ तस्या एव द्वितीयः पादो भर्गमयोऽपो भुवो भर्गो देवस्य धीमहीत्यग्निर्वै भर्ग आदित्यो वै भर्गश्चन्द्रमा वै भर्गः॥ ११॥ तस्या एष तृतीयः पादः स्वर्धियो यो नः प्रचोदयादिति। स्त्री चैव पुरुषश्च प्रजनयतः॥ १२॥ यो वा एतां सावित्रीमेवं वेद स पुनर्मृत्युं जयति॥ १३॥**

उस सावित्री महाशक्ति का प्रथम पाद 'भूः -तत्सवितुवरेण्यं' है। अग्नि वरण करने योग्य है। आपः (जल) वरणीय है। चन्द्रमा भी वरण करने योग्य है। उस सावित्री महाशक्ति का द्वितीय पाद प्रकाशस्वरूप आपः (जल) 'भुवः-भर्गो देवस्य धीमहि' है। अग्नि ही वह भर्ग (तेजः स्वरूप है),आदित्य ही भर्ग (प्रकाशस्वरूप) है। उस सावित्री महाशक्ति का यह तृतीय पाद 'स्वः-धियो यो नः प्रचोदयात्' है। इस सावित्री देवी को जो स्त्री और पुरुष दोनों प्रजोत्पादन (गृहस्थ-धर्म का पालन) करते हुए जानते हैं, वे पुनः मृत्यु को नहीं प्राप्त करते अर्थात् वे मृत्यु को अपने वश में कर लेते हैं तथा उन्हें अमृतत्व की प्राप्ति हो जाती है॥ १०-१३॥

**बलातिबलयोर्विराट् पुरुष ऋषिः। गायत्री छन्दः। गायत्री देवता। अकारोकारमकारा बीजाद्याः। क्षुधादिनिरसने विनियोगः। क्लीमित्यादिषडङ्गन्यासः। ध्यानम्। अमृतकरतलार्द्रौ सर्वसंजीवनाढ्यावघहरणसुदक्षौ वेदसारे मयूखे। प्रणवमयविकारौ भास्कराकारदेहौ सततमनुभवेऽहं तौ बलातिबलान्तौ। ॐ ह्रीं बले महादेवि ह्रीं महाबले क्लीं चतुर्विधपुरुषार्थसिद्धिप्रदे तत्सवितुर्वरदात्मिके ह्रीं वरेण्यं भर्गो देवस्य वरदात्मिके अतिबले सर्वदयामूर्ते बले सर्वक्षुद्भ्रमोपनाशिनि धीमहि धियो यो नो जाते प्रचुर्यः या प्रचोदयादात्मिके प्रणवशिरस्कात्मिके हुं फट् स्वाहा॥ १४॥ एवं विद्वान् कृतकृत्यो भवति सावित्र्या एव सलोकतां जयतीत्युपनिषत्॥ १५॥**

बला और अतिबला नामक दोनों विद्याओं के ऋषि विराट् पुरुष हैं। छन्द गायत्री है। देवता भी गायत्री ही है। अकार बीज, उकार शक्ति और मकार कीलक है। क्षुधा आदि की निवृत्ति के निमित्त इसका विनियोग

किया जाता है। क्लीं बीज मंत्र के द्वारा इनका षडङ्गन्यास करे। (षडङ्गन्यास की प्रक्रिया इस प्रकार है- 'ॐ क्लीं हृदयाय नमः, ॐ क्लीं शिरसे स्वाहा, ॐ क्लीं शिखायै वषट्, ॐ क्लीं अस्त्राय फट्) अब इसके पश्चात् ध्यान का उल्लेख करते हैं-जिनके हाथ अमृत के द्वारा आर्द्रित (गीले) हो रहे हैं। सभी तरह की सञ्जीवनी शक्तियों से जो ओत-प्रोत हैं, पापों को विनष्ट करने में जो पूर्णरूपेण सक्षम हैं और जो वेदों के सारस्वरूप रश्मिमयात्मक, ॐकाररूप विकार से युक्त तथा भगवान् सूर्यनारायण के समान दीप्तिमय शरीर वाले हैं। उन बला और अतिबला विद्याओं के अधिष्ठातास्वरूप देवों की मैं सदैव अनुभूति करता हूँ। (बला-अतिबला विद्याओं के अधिष्ठाता देव का मन्त्र ऊपर संस्कृत में अंकित है, जिसका संकेत निम्नवत् है-) 'ॐ ह्रीं बले महादेवि .............. हुं फट् स्वाहा'॥ १४॥

इस प्रकार से इस सावित्री महाविद्या को समझने वाला मनुष्य पूर्णरूपेण कृतकृत्य हो जाता है। वह सावित्री देवी के लोक को प्राप्त कर लेता है। ऐसी ही यह (रहस्यमयी) उपनिषद् है॥ १५॥

**ॐ आप्यायन्तु ........ इति शान्तिः॥**

## ॥ इति सावित्र्युपनिषत्समाप्ता॥



# ॥ सीतोपनिषद् ॥

यह उपनिषद् अथर्ववेदीय परम्परा से सम्बद्ध है। देवगणों एवं प्रजापति के मध्य हुए प्रश्नोत्तर के रूप में यह उपनिषद् प्रकट हुई है। जिसमें 'सीता' का शाश्वत शक्ति वाला स्वरूप उपनिबद्ध हुआ है। सर्वप्रथम 'सीता' को मूल प्रकृतिरूपा कहा गया है, तत्पश्चात् क्रमशः 'सीता' शब्द का अक्षरार्थ, सीता का व्यक्त-अव्यक्त स्वरूप, सीता का ब्रह्मत्व, सीता का इच्छा-ज्ञान और शक्तिरूप त्रयात्मकस्वरूप, सांगोपांग वेद और उसकी शाखा का वर्णन, नाद की ब्रह्मरूपता, साक्षात् शक्ति का स्वरूप, योगशक्तिरूप इच्छाशक्ति, भोगशक्तिरूप इच्छाशक्ति, वीरशक्तिरूप इच्छाशक्ति आदि विविध रूपों में विद्यमान 'सीता' का तात्त्विक विवेचन किया गया है। यह परम कल्याणकारी ज्ञान है, इससे जनमानस में संव्याप्त अनेक भ्रान्तियों का निरसन सम्भव है।

## ॥ शान्तिपाठः ॥

**ॐ भद्रं कर्णेभिः ............. इति शान्तिः ॥** (द्रष्टव्य-कृष्णोपनिषद्)

**देवा ह वै प्रजापतिमब्रुवन्का सीता किं रूपमिति ॥ १ ॥ स होवाच प्रजापतिः सा सीतेति। मूलप्रकृतिरूपत्वात्सा सीता प्रकृतिः स्मृता। प्रणवप्रकृतिरूपत्वात्सा सीता प्रकृतिरुच्यते ॥ २ ॥ सीता इति त्रिवर्णात्मा साक्षान्मायामयी भवेत्। विष्णुः प्रपञ्चबीजं च माया ईकार उच्यते ॥ ३ ॥ सकारः सत्यममृतं प्राप्तिःसोमश्च कीर्त्यते। तकारस्तारलक्ष्म्या च वैराजः प्रस्तरः स्मृतः ॥ ४ ॥ ईकाररूपिणी सोमाऽमृतावयवदिव्यालंकारस्त्रङ्मौक्तिकाद्याभरणालंकृता महामायाऽव्यक्त-रूपिणी व्यक्ता भवति ॥ ५ ॥ प्रथमा शब्दब्रह्ममयी स्वाध्यायकाले प्रसन्ना। उद्भावनकरी सात्मिका द्वितीया भूतले हलाग्रे समुत्पन्ना। तृतीया ईकाररूपिणी अव्यक्तरूपा भवतीति सीतेत्युदाहरन्ति शौनकीये ॥ ६ ॥**

देवताओं ने एक बार प्रजापति से प्रश्न किया कि हे देव! श्री सीताजी का क्या स्वरूप है ? सीताजी कौन हैं ? यह हम सबकी जानने की इच्छा है। प्रश्न सुनकर उन प्रजापति ब्रह्माजी ने कहा—वे सीता जी साक्षात् शक्तिस्वरूपिणी हैं। प्रकृति का मूल कारण होने से सीता जी मूलप्रकृति कही जाती हैं। प्रणव, प्रकृतिरूपिणी होने के कारण भी सीता जी को प्रकृति कहते हैं। सीताजी साक्षात् मायामयी (योगमाया) हैं। त्रयवर्णात्मक यह 'सीता' नाम साक्षात् योगमायास्वरूप है। भगवान् विष्णु सम्पूर्ण जगत् प्रपञ्च के बीज हैं। भगवान् विष्णु की योगमाया ईकार स्वरूपा है। सत्य, अमृत, प्राप्ति तथा चन्द्र का वाचक 'स' कार है। दीर्घ आकार मात्रायुक्त 'त' कार होने के कारण प्रकाशमय विस्तार करने वाला महालक्ष्मी रूप कहा गया है। 'ई' कार रूपिणी वे सीताजी अव्यक्त महामाया होते हुए भी अपने अमृततुल्य अवयवों तथा दिव्यालंकारों आदि से अलंकृत हुई व्यक्त होती हैं। महामाया भगवती सीता के तीनरूप हैं। अपने प्रथम 'शब्द ब्रह्म' रूप में प्रकट होकर बुद्धिरूपा स्वाध्याय के समय प्रसन्न होने वाली हैं। इस पृथ्वी पर महाराजा जनक जी के यहाँ हल के अग्रभाग से द्वितीय रूप में प्रकट हुईं। तीसरे 'ई' कार रूप में वे अव्यक्त रहती हैं। यही तीन रूप शौनकीय तंत्र में सीता के कहे गये हैं ॥ १-६ ॥

**श्रीरामसान्निध्यवशाज्जगदानन्दकारिणी। उत्पत्तिस्थितिसंहारकारिणी सर्वदेहिनाम् ॥ ७ ॥ सीता भगवती ज्ञेया मूलप्रकृतिसंज्ञिता। प्रणवत्वात्प्रकृतिरिति वदन्ति ब्रह्मवादिन इति ॥ ८ ॥ अथातो ब्रह्मजिज्ञासेति च ॥ ९ ॥**

सीता जी को भगवान् श्रीराम का नित्य सान्निध्य प्राप्त है, जिसके कारण वे विश्व कल्याणकारी हैं। वे सब जीवधारियों की उत्पत्ति, स्थिति एवं संहारस्वरूपा हैं। मूल प्रकृतिरूपिणी षडैश्वर्य सम्पन्ना भगवती सीता को जानना चाहिए। उनकेप्रणव स्वरूप होने के कारण ब्रह्मवादी उन्हें प्रकृति कहते हैं। 'अथातो ब्रह्मजिज्ञासा' के इस ब्रह्मसूत्र में उन्हीं के व्यक्ताव्यक्त स्वरूप का प्रतिपादन है॥ ७-९॥

**सा सर्ववेदमयी सर्वदेवमयी सर्वलोकमयी सर्वकीर्तिमयी सर्वधर्ममयी सर्वाधारकार्य-कारणमयी महालक्ष्मीर्देवेशस्य भिन्नाभिन्नरूपा चेतनाचेतनात्मिका ब्रह्मस्थावरात्मा तद्गुणकर्म-विभागभेदाच्छरीररूपा देवर्षिमनुष्यगन्धर्वरूपा असुरराक्षसभूतप्रेतपिशाचभूतादिभूतशरीररूपा भूतेन्द्रियमनःप्राणरूपेति च विज्ञायते॥ १०॥**

वे भगवती सीताजी सर्व वेदस्वरूपिणी, सर्वदेवरूपा, सभी लोकों में समान रूप से संव्याप्त,यशस्विनी, समस्त धर्मस्वरूपा, समस्त जीवधारियों एवं समस्त पदार्थों की आत्मा हैं। सभी भूतप्राणियों के कर्म एवं गुण के भेद से सर्वशरीरस्वरूपिणी, मानव, देव-ऋषि, गन्धर्वों की स्वरूपभूता, समस्त विश्वरूपा महालक्ष्मी महानारायण भगवान् से भिन्न होते हुए भी अभिन्न हैं॥ १०॥

**सा देवी त्रिविधा भवति शक्त्यासना इच्छाशक्तिः क्रियाशक्तिः साक्षाच्छक्तिरिति ॥११॥ इच्छाशक्तिस्त्रिविधा भवति। श्रीभूमिनीलात्मिका भद्ररूपिणी प्रभावरूपिणी सोमसूर्याग्निरूपा भवति॥१२॥ सोमात्मिका ओषधीनां प्रभवति कल्पवृक्षपुष्पफललतागुल्मात्मिका औषधभे-षजात्मिका अमृतरूपा देवानां महस्तोमफलप्रदा अमृतेन तृप्तिं जनयन्ती देवानामन्नेन पशूनां तृणेन तत्तज्जीवानाम्॥ १३॥**

शक्तिस्वरूपिणी वे सीताजी त्रिविध स्वरूप वाली, साक्षात् शक्तिस्वरूपा हैं। क्रियाशक्ति, इच्छाशक्ति और ज्ञानशक्ति, तीनों रूपों में प्रकट होती हैं। उनका स्वरूप इच्छाशक्तिमय तीन प्रकार का होता है। श्रीदेवी, भूदेवी, नीलादेवी का रूप धारण किये हुए, अपने प्रभाव से सबका कल्याण करने वाली, चन्द्र, सूर्य एवं अग्नि के रूप में दीप्तिमती रहती हैं। ओषधियों का पोषण करने के लिए वे ही चन्द्रस्वरूपा हैं। कल्पवृक्ष, फल, फूल, लता पौधरूपी ओषधियों एवं दिव्य ओषधियों के रूप में वे ही स्वयं प्रकट हुई हैं। देवताओं को उसी चन्द्र के रूप में 'महास्तोम' यज्ञ का फल प्रदान करने वाली हैं। अमृत, अन्न एवं तृण के द्वारा देवता, मानव एवं समस्त प्राणियों को वे तृप्त करती हैं॥ ११-१३॥

**सूर्यादिसकलभुवनप्रकाशिनी दिवा च रात्रिः कालकलानिमेषमारभ्य घटिकाष्टयाम-दिवसवाररात्रिभेदेन पक्षमासर्त्वयनसंवत्सरभेदेन मनुष्याणां शतायुःकल्पनया प्रकाशमाना चिरक्षिप्रव्यपदेशेन निमेषमारभ्य परार्धपर्यन्तं कालचक्रं जगच्चक्रमित्यादिप्रकारेण चक्रवत्परि-वर्तमानाः सर्वस्यैतस्यैव कालस्य विभागविशेषाः प्रकाशरूपाः कालरूपा भवन्ति॥१४॥**

वे सीताजी ही सूर्यादि समस्त भुवनों को प्रकाशित करती हैं। काल की कलाएँ यथा-निमेष,घड़ी,आठ प्रहर वाले दिन, रात्रि, मास, पक्ष, ऋतु, अयन एवं संवत्सर आदि के भेद से मनुष्यों की शतायु की कल्पना को पूर्ण करती हुई प्रकाशित होती हैं। शीघ्र एवं विलम्ब के भेद से निमिष से लेकर परार्ध तक काल चक्र ही संसार चक्र है,जिसके सभी अंग-प्रत्यंग सीताजी के ही रूप होने के कारण उन्हें विशेष रूप से प्रकाशरूप एवं कालरूप कहा गया है॥ १४॥

**अग्निरूपा अन्नपानादिप्राणिनां क्षुत्तृष्णात्मिका देवानां मुखरूपा वनौषधीनां शीतोष्णरूपा काष्ठेष्वन्तर्बहिश्च नित्यानित्यरूपा भवति॥ १५॥**

प्राणियों के भीतर वे अग्निरूप में अवस्थित होकर जल एवं अन्न का पान और सेवन करने के लिए प्यास व भूख के रूप में, देवों के लिए मुखस्वरूप, वनौषधियों के लिए शीतोष्णरूपा और काष्ठों में नित्यानित्य रूप से बाहर तथा भीतर विद्यमान हैं ॥ १५ ॥

**श्रीदेवी त्रिविधं रूपं कृत्वा भगवत्संकल्पानुगुण्येन लोकरक्षणार्थं रूपं धारयति। श्रीरिति लक्ष्मीरिति लक्ष्यमाणा भवतीति विज्ञायते ॥ १६ ॥**

सीताजी 'श्री' देवी के त्रिविध रूप में भगवत् संकल्प के अनुसार सर्वलोकरक्षा हेतु महालक्ष्मी के रूप में प्रकट होती हैं और श्री, लक्ष्मी तथा लक्ष्यमाण रूप में प्रतीत होती हैं ॥ १६ ॥

**भूदेवी ससागराम्भःसप्तद्वीपा वसुन्धरा भूरादिचतुर्दशभुवनानामाधाराधेया प्रणवात्मिका भवति ॥**

सप्तद्वीपा, जल सहित समस्त समुद्रों से युक्त पृथ्वी भूः आदि चौदह भुवनों को आश्रय देने वाली जो देवी प्रणव के रूप में प्रकट होती है, माता सीता के उस रूप को भूदेवी कहा गया है ॥ १७ ॥

**नीला च मुखविद्युन्मालिनी सर्वौषधीनां सर्वप्राणिनां पोषणार्थं सर्वरूपा भवति ॥ १८ ॥**

नीलादेवी के रूप में विद्युन्माया के समान मुख वाली भगवती सीता जी सब ओषधियों एवं प्राणियों के पोषण के लिए समस्त रूपों में व्यक्त होती हैं ॥ १८ ॥

**समस्तभुवनस्याधोभागे जलाकारात्मिका मण्डूकमयेति भुवनाधारेति विज्ञायते ॥ १९ ॥**

जो देवी समस्त भुवनों के अधोभाग अर्थात् नीचे होकर जलरूप,मण्डूकमयी तथा सब भुवनों को आश्रय देने वाली हैं, उन सीताजी को आद्याशक्ति कहा गया है ॥ १९ ॥

**क्रियाशक्तिस्वरूपं हरेर्मुखान्नादः। तन्नादाद्बिन्दुः। बिन्दोरोंकारः। ओंकारात्परतो रामवैखानसपर्वतः। तत्पर्वते कर्मज्ञानमयीभिर्बहुशाखा भवन्ति ॥ २० ॥**

परमात्मा की क्रियाशक्तिरूपा श्रीसीताजी का रूप भगवान् श्रीहरि के मुख से नाद के रूप में प्रकट हुआ। उस नाद से बिन्दु और बिन्दु से ओंकार प्रकट हुआ। ॐ कार से परे रामरूपी वैखानस पर्वत है। उस पर्वत की ज्ञान और कर्मरूपी अनेक शाखाएँ कही गई हैं ॥ २० ॥

**तत्र त्रयीमयं शास्त्रमाद्यं सर्वार्थदर्शनम्। ऋग्यजुःसामरूपत्वात्त्रयीति परिकीर्तिता ॥ २१ ॥**
**[ हेतुना ] कार्यसिद्धेन चतुर्धा परिकीर्तिता। ऋचो यजूंषि सामानि अथर्वाङ्गिरसस्तथा ॥ २२ ॥**
**चातुर्होत्रप्रधानत्वाल्लिङ्गादित्रितयं त्रयी। अथर्वाङ्गिरसं रूपं सामऋग्यजुरात्मकम् ॥ २३ ॥**

उसी पर्वत पर सर्वार्थ को प्रकट करने वाला, तीन वेदों वाला आदि शास्त्र है। ऋग् (पद्य) , यजु (गद्य), साम (गीति) रूप होने से उसे वेदत्रयी कहा जाता है। उसी वेदत्रयी को कार्य की सिद्धि के लिए चार नामों से कहा जाता है, (उनके नाम हैं-) ऋग् , यजु, साम और अथर्व। चारों यज्ञ प्रधान (होने पर भी) अपने स्वरूप के आधार पर उन वेदों की गणना तीन ही होती है; किन्तु चौथा अथर्वाङ्गिरस वेद साम, यजुष् एवं ऋक् का ही स्वरूप है ॥ २१-२३ ॥

**तथा दिशन्त्याभिचारसामान्येन पृथक्पृथक्। एकविंशतिशाखायामृग्वेदः परिकीर्तितः ॥२४॥**
**शतं च नवशाखासु यजुषामेव जन्मनाम्। साम्नः सहस्रशाखाः स्युः पञ्चशाखा अथर्वणः ॥२५॥**
**वैखानसमतस्तस्मिन्नादौ प्रत्यक्षदर्शनम्। स्मर्यते मुनिभिर्नित्यं वैखानसमतः परम् ॥ २६ ॥**
**कल्पो व्याकरणं शिक्षा निरुक्तं ज्योतिषं छन्द एतानि षडङ्गानि ॥ २७ ॥**
**उपाङ्गमयनं चैव मीमांसान्यायविस्तरः। धर्मज्ञसेवितार्थं च वेदवेदोऽधिकं तथा ॥ २८ ॥**

**निबन्धाः सर्वशाखा च समयाचारसङ्गतिः । धर्मशास्त्रं महर्षीणामन्तःकरणसम्भृतम्। इतिहासपुराणाख्यमुपाङ्गं च प्रकीर्तितम्॥ २९॥ वास्तुवेदो धनुर्वेदो गान्धर्वश्च तथा मुने। आयुर्वेदश्च पञ्चैते उपवेदाः प्रकीर्तिताः ॥ ३०॥ दण्डो नीतिश्च वार्ता च विद्या वायुजयः परः। एकविंशतिभेदोऽयं स्वप्रकाशः प्रकीर्तितः ॥ ३१॥**

आभिचारिक क्रियाओं (विशिष्ट क्रियाओं) के आधार पर (चारों का) पृथक्-पृथक निर्देश किया जाता है। इक्कीस शाखाएँ ऋग्वेद की,एक सौ नौ शाखाएँ यजुर्वेद की, एक हजार शाखाएँ सामवेद की एवं अथर्ववेद की पाँच शाखाएँ कही गई हैं। वेदों में प्रथम वैखानस मत को प्रत्यक्ष दर्शन माना गया है। ऋषिगण इसलिए परम वैखानस(श्रीराम)का स्मरण करते हैं। ऋषियों ने वेदों को कल्प, व्याकरण, शिक्षा, निरुक्त,ज्योतिष एवं छन्द इन छः अंगों वाला एवं अयन(वेदान्त),मीमांसा और न्याय का विस्तार इन तीनों उपांगों वाला कहा है। धर्मज्ञ पुरुष वेदों के साथ उसके अंग एवं उपांगों का अध्ययन श्रेष्ठ मानते हैं। समस्त वैदिक शाखाओं के अन्तर्गत समय-समय पर मानवी आचरण को शास्त्र सम्मत बनाने के लिए निबन्ध रचे गये हैं। ऋषियों ने धर्मशास्त्रों(स्मृतियों)को अपने दिव्य ज्ञान से परिपूर्ण किया है। ऋषियों के द्वारा इतिहास-पुराण, वास्तुवेद, धनुर्वेद,गांधर्ववेद एवं आयुर्वेद, इन पाँच उपवेदों को प्रकट किया गया है। इसके साथ ही व्यापार,दण्ड,नीति, विद्या एवं प्राणजय,(योगसिद्धि)करके परमतत्त्व में स्थिति आदि इक्कीस भेद यह स्वयं प्रकाशित शास्त्र हैं॥ २४-३१॥

**वैखानसऋषेः पूर्वं विष्णोर्वाणी समुद्भवेत्। त्रयीरूपेण संकल्प्य इत्थं देही विजृम्भते॥३२ संख्यारूपेण संकल्प्य वैखानसऋषेः पुरा। उदितो यादृशः पूर्वं तादृशं शृणु मेऽखिलम्। शश्वद्ब्रह्ममयं रूपं क्रियाशक्तिरुदाहृता॥ ३३॥ साक्षाच्छक्तिर्भगवतः स्मरणमात्ररूपाविर्भाव-प्रादुर्भावात्मिका निग्रहानुग्रहरूपा शान्तितेजोरूपा व्यक्ताव्यक्तकारणचरणसमग्रावयवमुख-वर्णभेदाभेदरूपा भगवत्सहचारिणी अनपायिनी अनवरतसहाश्रयिणी उदितानुदिताकारा निमेषोन्मेषसृष्टिस्थितिसंहारतिरोधानानुग्रहादिसर्वशक्तिसामर्थ्यात्साक्षाच्छक्तिरिति गीयते॥ ३४॥**

प्राचीन काल में भगवान् विष्णु की वाणी वेदत्रयी रूप में वैखानस ऋषि के हृदय में प्रकट हुई। भगवान् की उस वाणी को वैखानस ऋषि ने संकल्प करके संख्या रूप में जिस प्रकार व्यक्त किया वह सब मुझसे सुनो-वह सनातन ब्रह्ममय रूपधारिणी क्रियाशक्ति ही भगवान् की साक्षात् शक्ति है। वे आद्याशक्ति भगवती सीता भगवान् के संकल्प मात्र से संसार के विभिन्न रूपों को व्यक्त करती हैं और समस्त दृश्य जगत् के रूप में स्वयं व्यक्त होती हैं। वे कृपास्वरूपा एवं अनुशासनमयी, शान्ति तथा तेजोरूपा, व्यक्त-अव्यक्त कारण, चरण, समस्त अवयव, मुख, वर्ण भेद-अभेद रूपा; भगवान् के संकल्प का अनुगमन करने वाली श्री सीताजी भगवान् से अभिन्न, अविनाशिनी, उनके आश्रित रहने वाली, कथनीय और रूप धारण करने वाली अकथनीय, निमेष-उन्मेष सहित उत्पत्ति-पालन एवं संहार, तिरोधान करने वाली, अपनी कृपा बरसाने वाली और समस्त सामर्थ्य धारण करने वाली होने के कारण साक्षात् शक्ति स्वरूपा कही गई हैं॥ ३२-३४॥

**इच्छाशक्तिस्त्रिविधा प्रलयावस्थायां विश्रमणार्थं भगवतो दक्षिणवक्षःस्थले श्रीवत्साकृतिर्भूत्वा विश्राम्यतीति सा योगशक्तिः ॥ ३५॥**

श्रीसीताजी त्रिविध इच्छाशक्तिरूपा हैं। वे ही योगमाया के रूप में प्रलय काल होने पर विश्राम हेतु श्री भगवान् के दक्षिण वक्ष पर स्थित श्रीवत्स का रूप धारण करके विश्राम करती हैं॥ ३५॥

**भोगशक्तिर्भोगरूपा कल्पवृक्षकामधेनुचिन्तामणिशङ्खपद्मनिध्यादिनवनिधिसमाश्रिता**

**भगवदुपासकानां कामनयाऽकामनया वा भक्तियुक्ता नरं नित्यनैमित्तिककर्मभिरग्निहोत्रादिभिर्वा यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधिभिर्वालमनण्वपि गोपुरप्राकारादिभिर्विमानादिभिः सह भगवद्विग्रहार्चापूजोपकरणैरर्चनैः स्नानादिभिर्वा पितृपूजादिभिरन्नपानादिभिर्वा भगवत्प्रीत्यर्थमुक्त्वा सर्वं क्रियते॥ ३६॥**

वे ही भोग करने की शक्ति धारण किये हुए साक्षात् भोगरूपा हैं। श्री सीताजी ही कल्पवृक्ष, कामधेनु, चिन्तामणि, शंख, पद्म (महापद्म, मकर, कच्छप) आदि नौ निधि स्वरूपा हैं। जो भगवद् भक्त भगवान् की नित्य-नैमित्तिक कर्म के द्वारा यज्ञ आदि यम,नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान, समाधि आदि के द्वारा उपासना करते हैं; उनकी इच्छा अथवा अनिच्छा पर भी उनके उपभोग के लिए वे विभिन्न प्रकार के भोज्यपदार्थ प्रदान करती हैं। भगवती सीताजी ही भगवान् के श्रीविग्रह की पूजा-अर्चादि की सामग्रियों के रूप में, पितृपूजा आदि के रूप में, तीर्थ स्नानादि के रूप में, अन्न एवं रस आदि के रूप में भगवान् को प्रसन्न करने के लिए सबका सम्पादन करती हैं॥ ३६॥

**अथातो वीरशक्तिश्चतुर्भुजाऽभयवरदपद्मधरा किरीटाभरणयुता सर्वदेवैः परिवृता कल्पतरुमूले चतुर्भिर्गजै रत्नघटैरमृतजलैरभिषिच्यमाना सर्वदैवतैर्ब्रह्मादिभिर्वन्द्यमाना अणिमाद्यष्टैश्वर्ययुता संमुखे कामधेनुना स्तूयमाना वेदशास्त्रादिभिः स्तूयमाना जयाद्यप्सरस्स्त्रीभिः परिचर्यमाणा आदित्यसोमाभ्यां दीपाभ्यां प्रकाश्यमाना तुम्बुरुनारदादिभिर्गीयमाना राकासिनीवालीभ्यां छत्रेण ह्लादिनीमायाभ्यां चामरेण स्वाहास्वधाभ्यां व्यजनेन भृगुपुण्यादिभिरभ्यर्च्यमाना देवी दिव्यसिंहासने पद्मासनारूढा सकलकारणकार्यकरी लक्ष्मीर्देवस्य पृथग्भवनकल्पना। अलंचकार स्थिरा प्रसन्नलोचना सर्वदेवतैः पूज्यमाना वीरलक्ष्मीरिति विज्ञायत इत्युपनिषत्॥ ३७॥**

वीरशक्तिरूपा श्री सीताजी की चार भुजाओं में अभय, वर एवं कमल शोभायमान हैं। वे किरीटादि समस्त अलंकारों से सुशोभित हैं। कल्पवृक्ष के मूल में चार हाथियों के द्वारा स्वर्ण कलशों द्वारा वे अभिषिंचित हो रही हैं। सभी देवता उन्हें घेर कर खड़े हैं एवं ब्रह्मादि देवता उनका गुणगान कर रहे हैं। अणिमादि अष्ट सिद्धियों से युक्त कामधेनु द्वारा वंदित श्री सीता जी की अप्सराएँ और देवांगनाएँ सेवा कर रही हैं। देवतुल्य वेद-शास्त्र उनकी स्तुति करते हैं। दीपक के रूप में सूर्य-चन्द्रमा वहाँ अपना प्रकाश फैला रहे हैं। नारद और तुम्बुरु आदि ऋषि उनका गुणगान कर रहे हैं। राका और सिनीवाली देवियाँ छत्र लिए खड़ी हैं। स्वाहा और स्वधा के द्वारा पंखे से हवा की जा रही है। ह्लादिनी और मायाशक्तियाँ चँवर डुला रही हैं। महर्षि भृगु और पुण्य आदि ऋषि उनका अर्चन-वन्दन कर रहे हैं। समस्त कारणों एवं कार्यों को करने वाली महालक्ष्मीरूपा भगवती सीता जी अष्टदलकमल पर स्थित दिव्य सिंहासन पर विद्यमान हैं। वे दिव्य अलंकारों से अलंकृत हैं। प्रसन्न नेत्रों वाली देवताओं के द्वारा पूजित हुई उन वीरलक्ष्मीरूपा महादेवी (सीता देवी) को विशेष रूप से (तत्त्वज्ञानपूर्वक) जानना चाहिए। यही उपनिषद् (रहस्य विद्या) है॥ ३७॥

**ॐ भद्रं कर्णेभिः ............ इति शान्तिः॥**

**॥ इति सीतोपनिषत्समाप्ता॥**



## ॥ सूर्योपनिषद्॥

यह उपनिषद् अथर्ववेदीय परम्परा से सम्बद्ध है। इस लघुकाय उपनिषद् में सूर्य और ब्रह्म की अभिन्नता वर्णित है। सर्वप्रथम इस उपनिषद् के ऋषि, देवता, छन्द आदि का उल्लेख किया गया है। तदुपरान्त सूर्य और आत्मा की अभिन्नता प्रतिपादित है। इसके अनन्तर सूर्य के भर्ग (तेज) से जगत् की उत्पत्ति का वर्णन, आदित्य की स्तुति, आदित्य का सर्वात्मक ब्रह्मत्व, सूर्य की प्रार्थना सूर्याष्टाक्षरी मन्त्र तथा अन्त में मन्त्रजप के फल का वर्णन है। इस सन्दर्भ में ध्यातव्य तथ्य यह है कि इस उपनिषद् के जप के लिए हस्त नक्षत्र स्थित सूर्य का समय (आश्विन मास) सर्वोत्तम माना गया है, जिससे व्यक्ति महामृत्यु पर विजय प्राप्त कर लेता है। इस महनीय महिमा के साथ यह उपनिषद् पूर्ण हुई है।

### ॥ शान्तिपाठः ॥

**ॐ भद्रं कर्णेभिः ........... इति शान्तिः ॥** (द्रष्टव्य-कृष्णोपनिषद्)

**अथ सूर्याथर्वाङ्गिरसं व्याख्यास्यामः। ब्रह्मा ऋषिः। गायत्री छन्दः। आदित्यो देवता। हंसः सोऽहमग्निनारायणयुक्तं बीजम्। हृल्लेखा शक्तिः। वियदादिसर्गसंयुक्तं कीलकम्। चतुर्विधपुरुषार्थसिद्ध्यर्थे विनियोगः। षट्स्वरारूढेन बीजेन षडङ्गं रक्ताम्बुजसंस्थितम्। सप्ताश्वरथिनं हिरण्यवर्णं चतुर्भुजं पद्मद्वयाभयवरदहस्तं कालचक्रप्रणेतारं श्रीसूर्यनारायणं य एवं वेद स वै ब्राह्मणः॥ १॥**

अब सूर्यदेव से सम्बन्धित अथर्वाङ्गिरस मन्त्रों की व्याख्या करेंगे। इस अथर्वाङ्गिरस मन्त्र के ऋषि ब्रह्मा, छन्द गायत्री और आदित्य देवता हैं। 'हंसः' 'सोऽहम्' अग्निनारायण से युक्त बीज तथा हृल्लेखा (उत्सुकता) शक्ति है। वियत् (आकाश) आदि सृष्टि से सम्बद्ध कीलक है। इस मन्त्र का विनियोग चारों पुरुषार्थों की सिद्धि हेतु किया जाता है। षट् स्वरों पर बीज के साथ प्रतिष्ठित, षडङ्गयुक्त, लालकमल पर अवस्थित, सात अश्व वाले रथ पर आरूढ़, हिरण्यवर्ण, चतुर्भुजधारी, चारों हाथों में से दो में कमल तथा दो में वरमुद्रा और अभयमुद्रा धारण करने वाले, कालचक्र के प्रेरक भगवान् सूर्यदेव को जो इस रूप में जानता है, वही ब्राह्मण (ब्रह्मवेत्ता) है॥ १॥

**ॐ भूर्भुवः सुवः। ॐ तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि। धियो यो नः प्रचोदयात्॥ २॥**

जो प्रणवरूप में सच्चिदानन्द परमात्मा भूः, भुवः, स्वः रूप त्रिलोक में संव्याप्त है। समस्त सृष्टि के उत्पादनकर्त्ता उन सवितादेव के सर्वोत्तम तेज का हम ध्यान करते हैं, जो (वे सविता देवता) हमारी बुद्धियों को (श्रेष्ठता की दिशा में) प्रेरणा प्रदान करें (ऐसा ध्यान करने वाला ब्राह्मण ब्रह्मनिष्ठ विदेहमुक्त हो जाता है।)॥ २॥

**सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च। सूर्याद्वै खल्विमानि भूतानि जायन्ते। सूर्याद्यज्ञः पर्जन्योऽन्नमात्मा॥३**

सूर्यदेव समस्त जड़ और चेतन जगत् की आत्मा हैं। सूर्य से सभी प्राणियों की उत्पत्ति होती है। सूर्य से ही यज्ञ, पर्जन्य, अन्न और आत्मा (चेतना) का प्रादुर्भाव होता है॥ ३॥

**नमस्त आदित्य। त्वमेव प्रत्यक्षं कर्मकर्तासि । त्वमेव प्रत्यक्षं ब्रह्मासि। त्वमेव प्रत्यक्षं विष्णुरसि। त्वमेव प्रत्यक्षं रुद्रोऽसि। त्वमेव प्रत्यक्षमृगसि। त्वमेव प्रत्यक्षं यजुरसि। त्वमेव प्रत्यक्षं सामासि। त्वमेव प्रत्यक्षमथर्वासि। त्वमेव सर्वं छन्दोऽसि॥ ४॥**

हे आदित्यदेव! हम आपके प्रति नमस्कार करते हैं। आप ही प्रत्यक्ष कर्मों के कर्त्ता हैं। आप ही प्रत्यक्ष ब्रह्मा, विष्णु और रुद्ररूप हैं। आप ही ऋक्, यजुष्, साम और अथर्व (चतुर्वेद) स्वरूप हैं। आप ही समस्त छन्दों के प्रत्यक्ष रूप हैं॥ ४॥

**आदित्याद्वायुर्जायते। आदित्याद्भूमिर्जायते। आदित्यादापो जायन्ते। आदित्याज्ज्योतिर्जायते। आदित्याद्व्योम दिशो जायन्ते। आदित्याद्देवा जायन्ते। आदित्याद्वेदा जायन्ते। आदित्यो वा एष एतन्मण्डलं तपति। असावादित्यो ब्रह्म। आदित्योऽन्तःकरणमनोबुद्धिचित्ताहंकाराः। आदित्यो वै व्यानः समानोदानोऽपानः प्राणः। आदित्यो वै श्रोत्रत्वक्चक्षूरसनघ्राणाः। आदित्यो वै वाक्पाणिपादपायूपस्थाः। आदित्यो वै शब्दस्पर्शरूपरसगन्धाः। आदित्यो वै वचनादानागमनविसर्गानन्दाः। आनन्दमयो ज्ञानमयो विज्ञानमय आदित्यः॥ ५॥**

आदित्य से ही वायु, भूमि, जल और ज्योति पैदा होती है। उन्हीं से आकाश और दिशाओं की उत्पत्ति होती है। उन्हीं से देवताओं और वेदों का प्राकट्य होता है। आदित्यदेव ही इस ब्रह्माण्ड को तपाते हैं। यह आदित्य ही ब्रह्म हैं। यही अन्तःकरण (चतुष्टय), मन, बुद्धि, चित्त और अहंकाररूप हैं। यह आदित्यदेव ही प्राण, अपान, समान, उदान और व्यान-इन पंच प्राणों के रूप में प्रतिष्ठित हैं। यही श्रवणेन्द्रिय, त्वचा, नेत्र, जिह्वा और घ्राण-इन पाँच इन्द्रियरूप में क्रियाशील हैं। वाक्, हाथ, पैर, गुदा और उपस्थ-इन पाँच कर्मेन्द्रियों के रूप में भी यही हैं। आदित्य ही शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध-पाँच ज्ञानेन्द्रियों की तन्मात्रा तथा वचन, आदान, गमन, मलविसर्जन और आनन्द-पाँच कर्मेन्द्रियों की तन्मात्रारूप हैं। यही आनन्दमय, ज्ञानमय तथा विज्ञानमय हैं॥५॥

**नमो मित्राय भानवे मृत्योर्मा पाहि। भ्राजिष्णवे विश्वहेतवे नमः। सूर्याद्भवन्ति भूतानि सूर्येण पालितानि तु। सूर्ये लयं प्राप्नुवन्ति यः सूर्यः सोऽहमेव च। चक्षुर्नो देवः सविता चक्षुर्न उत पर्वतः । चक्षुर्धाता दधातु नः । आदित्याय विद्महे सहस्रकिरणाय धीमहि । तन्नः सूर्यः प्रचोदयात् । सविता पश्चात्तात्सविता पुरस्तात्सवितोत्तरात्तात्सविताधरात्तात् । सविता नः सुवतु सर्वतातिं सविता नो रासतां दीर्घमायुः ॥ ६॥**

सूर्यदेव और मित्र देवता को नमस्कार है। हे देव! मृत्यु से हमें सुरक्षित रखें। संसार के कारणरूप तथा दीप्तिमान् सूर्यदेव को नमस्कार है। सूर्य से सब जड़-चेतन प्राणियों का प्राकट्य, पालन-पोषण होता है तथा अन्त में सब उन्हीं में लय हो जाता है। जो सूर्यदेव हैं, वही मैं भी हूँ। सवितादेव हमारे नेत्र हैं। जो पर्वत (पूरयतीति पर्वतः=जो ऊर्जा-प्रकाश आदि से भरपूर बना दे) नाम से प्रख्यात हैं, वे सूर्य ही चक्षुरूप हैं। सबके धारणकर्त्ता आदित्यदेव हमारी आँखों को देखने की सामर्थ्य प्रदान करें। हम आदित्य को जानते हैं, हम सहस्र किरण समूह से सुशोभित सूर्यनारायण का ध्यान करते हैं, वे सूर्यदेव हमें प्रेरणा प्रदान करें। आगे-पीछे, उत्तर-बायें और दक्षिण-दायें भाग में सवितादेव हैं। सवितादेव हमारे लिए सभी अभीष्ट पदार्थों को उत्पन्न करें। वे हमें दीर्घायुष्य प्रदान करें॥ ६॥

**ॐ इत्येकाक्षरं ब्रह्म। घृणिरिति द्वे अक्षरे । सूर्य इत्यक्षरद्वयम् । आदित्य इति त्रीण्यक्षराणि। एतस्यैव सूर्यस्याष्टाक्षरो मनुः ॥ ७॥**

